जिन ऋषियोंके आश्रममें दस हजार शिष्योंके निवास, पालन-पोषण तथा अंगोपांग सहित वेदके अध्यापनकी व्यवस्था रहती थी वे कुलपति[7] कहलाते थे। महर्षि कण्व तथा विश्वामित्र, वसिष्ठ आदि ऐसे ही कुलपति थे। उनके यहाँ किसी प्रकारका अभाव न था, फिर भी वे तपस्वी थे। कविने शाकुन्तल-में लिखा है कि जिन पदार्थोंके लिए अन्य जन तपमें प्रवृत्त होते हैं उनसे घिरे हुए भी ये तप[8] कर रहे हैं।

वाल्मीकि रामायणके अयोध्याकाण्डमें लिखा है कि श्रीरामको वनसे लौटा लानेके लिए जाते हुए भरत समस्त राज-समाज सहित एक रात भरद्वाज[9] ऋषिके आश्रममें ठहरे थे, और वहाँ उन्हें सब प्रकारकी सुख-सुविधायें उपलब्ध हो गई थीं। रघुवंशके पन्द्रहवें सर्गमें कविने वर्णन किया है कि लवणा-सुरका संहार करनेके लिए, अयोध्यासे मथुरा जाते समय शत्रुघ्न सेनासहित एक दिन वाल्मीकि[10] ऋषिके आश्रममें ठहरे थे। महर्षि वसिष्ठ और विश्वामित्र भी इसी प्रकारके महान कुलपति थे। यद्यपि इन्हें कोई भी भौतिक सुख-सामग्री इच्छामात्रसे उपलब्ध हो सकती थी, तो भी ये लोग तप और त्यागका जीवन व्यतीत करते थे। अपने लिये आवश्यक फलफूल, कन्दमूल, तथा कुश-समिधा आदि वस्तुयें ये वनसे स्वयं ही ले आते थे। रघुवंशके ग्यारहवें सर्गमें कविने लिखा है कि ताड़का तथा सुबाहुका वध करके जब श्रीराम ऋषि विश्वामित्र[11]के चरणोंमें प्रणाम करनेको झुके तब इन्होंने कुशायें उखाड़नेके कारण कटे-फटे अपने हाथोंसे उनकी कमर पर थपकी दी। इस प्रकारकी स्वेच्छा-स्वीकृत दरिद्रता भारतीय ऋषियोंकी अपनी ही विशेषता है।

ऋषियोंके ये तपोवन सचमुच ही अथर्ववेद[12]के वचनके अनुसार गुरुओंके गर्भ थे। जिस प्रकार माताके गर्भमें पल रहे शिशुको बाह्य परिवर्त्तन प्रभावित नहीं करते उसी प्रकार इनके निवासी भी दुनियाकी

---

७. ऋषीणां दशसाहस्रं योऽन्नपानादिपोषणैः।
अध्यापयति विप्रर्षिः स कुलपतिरिति स्मृतः॥

८. यत् कांक्षन्ति तपोभिरन्यमुनयस्तस्मिंस्तपस्यन्त्यमी॥ शाकुन्तल, ७–१२।

९. तमुवाचाञ्जलिं कृत्वा भरतोऽभिप्रणम्य च
आश्रमादुपनिष्क्रान्तमृषिमुत्तमतेजसम्।
सुखोषितोऽस्मि भगवन् समग्रबलवाहनः
बलवत्तर्पितश्चाहं बलवान् भगवंस्त्वया॥
अपेतक्लमसंतापाः सुभिक्षाः सुप्रतिश्रयाः
अपि प्रेष्यानुपादाय सर्वेस्म सुसुखोषिताः॥ वाल्मीकि रामा०, अयोध्या०, सर्ग ६०।

१०. तस्य मार्गवशादेका बभूव वसतिर्यतः
रथस्वनोत्कण्ठमृगे वाल्मीकिये तपोवने॥
तमृषिः पूजयामास कुमारं क्लान्तवाहनम्।
तपः प्रभावसिद्धाभिर्विशेषप्रतिपत्तिभिः॥ रघु०, सर्ग १५, ११–१२।

११. तौ प्रणामचलकाकपक्षकौ भ्रातराववभृथाप्लुतो मुनिः।
आशिषामनुपदं समस्पृशद् दर्भपाटिततलेन पाणिना॥ रघु०, ११–३१

उथल-पुथल तथा क्षोभ-विक्षोभसे अछूते रहकर आत्म-निर्माण तथा जीवनके भावी संघर्षकी तैयारीमें लगे रहते थे। तभी तो रघुकी दिग्विजय तथा विश्वजित् यज्ञ जैसे सुमहान् उपक्रमोंकी भनक तक वरतन्तुके आश्रमवासियोंके कानमें न पड़ी।

सरस्वतीके इन पावन प्रतिष्ठानोंमें गुरुओं द्वारा विद्या-विक्रय तथा छात्रों द्वारा अनुशासन-भंगकी कल्पना तक कोई न कर सकता था। मनुस्मृतिके द्वितीय अध्यायके २४५ वें श्लोकमें कहा गया है कि ब्रह्मचारी समावर्तनसे पूर्व गुरुको किसी प्रकारकी दान-दक्षिणादि[13] न दे। स्नातक बनने पर गुरुकी अनुमतिसे उन्हें यथाशक्ति गुरु-दक्षिणा दे दे। आश्रमवासकी अवधिमें यदि गुरुजन अपने शिष्योंसे कुछ लेने लगते तो निश्चय ही देनेवालोंके प्रति कुछ पक्षपात तथा अन्योंके प्रति उनकी उपेक्षा-वृत्ति हो जानी स्वाभाविक थी और तब राजकुमारसे दरिद्रके बालक तक, सबके साथ समान व्यवहार और अनुशासनकी रक्षा कठिन हो जाती। कविने अपने विक्रमोर्वशीय नाटकमें लिखा है कि राजा पुरुरवाका पुत्र राजकुमार आयु महर्षि च्यवनके आश्रममें अन्य तापस बालकोंके साथ कुश-समिधादि लेनेके लिये वनमें जाया करता था। किन्तु एक दिन उसने वृक्ष-शिखर पर छिप रहे गृध्रको अपने बाणका निशान बना दिया और महर्षि च्यवनने इस अपराध पर उसे तुरन्त आश्रमसे पृथक् कर दिया, क्योंकि वहाँ हिंसा सर्वथा वर्जित थी।[14]

रामकी आज्ञासे वनमें परित्यक्ता सीताको ऋषि वाल्मीकि अपने आश्रममें ले गये थे। उन्हें भी वहाँ एक पर्णकुटीमें मृगछाला पर सोना पड़ता था। राजरानी होनेके कारण उनके प्रति नियमोंमें किसी प्रकारकी ढील नहीं की गई। उनके लिये भी आश्रमके अतिथियोंकी सेवा, उपवनके लतावृक्षोंका सींचना, आदि नियमों[15] का पालन अनिवार्य था। उनके पुत्र लव-कुश जब कुछ बड़े हुए तब वे आश्रमके अन्य बालकोंके समान ही वहाँ रहते हुए सब नियमोंका पालन करते थे। आश्रममें ही उनकी शिक्षा-दीक्षा पूर्ण हुई और वे सांग वेद, अस्त्रशिक्षा तथा संगीतशास्त्रमें निपुण हो गये। अश्वमेघ यज्ञके अवसर पर श्रीराम स्वयं आश्रममें गये और उन्होंने अपना समस्त राजपाट[16] महर्षि वाल्मीकिके चरणोंमें समर्पित कर दिया।

---

१२ आचार्य उपनयमानो ब्रह्मचारिणं कृणुते गर्भमन्तः। तं रात्रीस्तिस्र उदरे विभर्ति ।।

१३. न पूर्वं गुरवे किंचिदुपकुर्वीत धर्मवित्।
स्नास्यंस्तु गुरुणा ज्ञप्तः शक्त्या गुर्वर्थमाहरेत् ।। मनु०।

१४. तापसी — अद्य पुष्पसमित्कुशनिमित्तम् ऋषिकुमारकैः सहगतेनानेनाश्रमविरुद्धं आचरितम्। . . . गृहीतामिषः किल गृध्रः पादपशिखरे निलीयमानोऽनेन लक्ष्यीकृतो बाणस्य। . . . तत उपलब्ध-वृत्तान्तेन भगवताहं समादिष्टा निर्यातयैतम् उर्वशी हस्ते न्यासम् ।। विक्रमोर्वशीय, अंक – ५।

१५. ता इंगुदीस्नेहकृत प्रदीपमास्तीर्ण मेध्याजिनतल्पमन्तः।
तस्यै सपर्यानुपदं दिनान्ते निवासहेतो रुटजं वितेरुः।। रघु., १४–८१।
तत्राभिषेकप्रयतावसन्ती प्रयुक्तपूजा विधिनातिथिभ्यः।
वन्येन सावल्कलिनी शरीरं पत्युः प्रजासंततये बभार।। १४–८२।

१६. गेये को नु विनेता वां कस्य चेयं कृतिः कवेः।
इति राज्ञा स्वयं पृष्टौ तौ वाल्मीकिमशंसताम् ।। रघु., १५–६९।
अथ सावरजो रामः प्राचेतसमुपेयिवान्।
उरीकृत्यात्मनो देहं राज्यमस्मै न्यवेदयत् ।। रघु., १५–७०।

लव-कुश जबतक ऋषि-आश्रममें रहे, राजकुमार होनेके कारण उनके प्रति कोई विशेष व्यवहार नहीं किया गया। यदि राजाओं तथा धनीमानी जनोंके उपहार ऋषिगण स्वीकार कर लिया करते तो ऐसा समान व्यवहार तथा अनुशासन संभव न होता। प्रतीत होता है कि गुरुजनोंके वात्सल्य तथा उसके फल-स्वरूप शिष्यकी स्वाभाविक भक्तिके वातावरणमें कठोर अनुशासनकी आवश्यकता कदाचित् ही होती थी। तभी तो कौत्सने रघुसे कहा था कि जब मैंने गुरुजीसे दक्षिणा स्वीकार करनेके लिये प्रार्थना की तब उन्होंने उत्तर दिया कि तुम्हारी इतने दिनोंकी अस्खलित भक्तिसे[१७] ही हम प्रसन्न हैं। हमें अब किसी अन्य गुरु-दक्षिणाकी आवश्यकता नहीं। गुरुभक्तिके ऐसे उदाहरणोंसे हमारा प्राचीन साहित्य भरा पड़ा है।

ऋषि-मुनि प्रायः गृहस्थ होते थे और वे इन आश्रमोंमें सपरिवार अर्थात् पत्नी और पुत्र-पुत्रियों समेत रहा करते थे। यह संभव नहीं कि मानव-प्रकृतिमें जो स्वाभाविक है वह वहाँ न होता हो। प्रेमके देवताका शासन नगरों तथा ग्रामों तक ही सीमित न था। यह ठीक है कि नगरोंमें प्रेमका जो व्यापार चक्करदार रास्तोंसे चला करता है, वह वहाँ इतने मोड़ न लेता हो और स्थिति बिगड़नेसे पूर्व ही दूरदर्शी अनुभवी कुलपति इस स्वाभाविक प्रवृत्तिको उचित दिशा दे देते हों। कण्वको शकुन्तलाके लिये योग्य वरकी चिन्ता बहुत पहलेसे लग रही थी। उसकी सखियोंने उसकी दशा देखकर कहा था—हमें प्रेमकी पीड़ा तथा उसकी चालोंका कुछ ज्ञान[१८] नहीं। दुष्यन्तने कण्वाश्रममें आकर जो कुछ किया वह असाधारण और बिलकुल नया था। शकुन्तला तथा उसकी सखियां उससे पूर्व-परिचित न थीं, इसीलिए वे सहसा किंकर्तव्य–विमूढ़ हो गईं। यदि इस प्रकारकी घटनायें वहां प्रायः हुआ करती होतीं तो वे उसके लिये पहलेसे तैयार रहतीं। वे न जानती थीं कि, 'अविनीतोंका दमन करनेका दम भरनेवाले पौरवके शासनमें उन्हें धोखा देनेवाला स्वयं पौरव ही है।'

स्त्री-पुरुषका परस्पर आकर्षण निसर्ग-सिद्ध है। उसे केवल सुसंयत तथा परिष्कृत करनेकी आवश्यकता होती है और इन आश्रमोंमें तदर्थ उचित प्रयत्न किया जाता था। विवाहके सम्बन्धमें कतिपय निषेध तथा मान्यतायें समाजमें बद्धमूल थीं और उन्होंने स्थायी संस्कारका रूप ग्रहण कर लिया था, इसलिए साधारणतया कोई उनकी अवहेलना नहीं कर सकता था। यही कारण था कि कुलपति कण्वजीने निःशंक होकर शकुन्तला सरीखी परम लावण्यवती युवतीको अपने युवा-शिष्य शार्ङ्गरवादिकी संरक्षामें हस्तिनापुर भेज दिया था और विदाके समय उन्हें कहा था कि अपनी बहिनको मार्ग दिखाओ। भारतीय संस्कृतिका यह कितना उज्ज्वल पक्ष है कि जिस स्त्री या पुरुषको एक बार बहिन या भाई कह दिया उनका वह सम्बन्ध पत्थरकी लकीर हो गया। वह पवित्र परम्परा किसी न किसी रूपमें आज तक चली आ रही है। किन्तु नई आधुनिकताके प्रबल प्रवाहमें यह कितनी ठहर सकेगी यह भविष्य ही बतलायेगा।

कठोर साधनाके जीवनमें हृदयकी दूसरी कोमल वृत्तियों—श्रद्धाभक्ति, भाई-बहनके प्रेम, मित्रता, दीन-दुखीकी सहायता आदि—के लिये स्वाभाविक अवसर अधिक नहीं आते, संभवतः इसीलिये कविने अपने तपोवन-निवासियों द्वारा लतावृक्षोंको सींचनेके बहाने वस्तुतः हृदयकी इन वृत्तियोंको ही सिंचवाया है। अभिज्ञान-शाकुन्तलमें अनसूया द्वारा यह कहे जाने पर कि, 'सखी शकुन्तला, प्रतीत होता है कि पिता

---

१७. समाप्तविद्येन मया महर्षिर्विज्ञापितोऽभूद् गुरु-दक्षिणायै।
स मे चिरायास्खलितोपचारां तां भक्तिमेवागणयत् पुरस्तात्॥ रघुवंश, ५–२०।

१८. सखि शकुन्तले, अनभ्यन्तरे आवां मदनगतस्य वृत्तान्तस्य। शाकु०, अं० ३।

कण्वजीको ये लतावृक्ष तुझसे भी अधिक प्यारे हैं, अन्यथा चमेली-सी कोमल तुझे इन्हें सींचनेमें न लगाते', शकुन्तलाने उत्तर दिया था कि केवल पिताजीकी आज्ञासे ही मैं इन्हें नहीं सींच रही, ये तो मुझे सगे बहिन-भाईके समान प्यारे हैं।

आजकी प्रगतिशील नारी अपने गर्भसे उत्पन्न पुत्रके साथ भी अपने मातृत्व सम्बन्धको छिपा कर जनतामें कुमारी समझी जाना चाहती है। किन्तु कण्वके आश्रममें पली कुँवारी कन्या शकुन्तला मृग-शिशु को पुत्रकी तरह पालकर इस बातमें गौरव अनुभव करती है कि पिता कण्व उस मृग-शिशुको उसका पुत्र कहते हैं।

महाकवि कालिदास प्राणिमात्र – पशुपक्षी, लता-पल्लव-प्रसून आदि – सबमें एक ही विश्वात्माका आवास मानते थे और वे चाहते थे कि लोग इस तथ्यको अनुभव करें जिससे कि उनकी आत्मा व्यक्ति, परिवार, समाजके घेरेसे मुक्त होकर अपनी असीमताका आनन्द-लाभ कर सके। इस अनुभूतिको जागरित करनेके लिये कविने अनेक स्थलों पर विविध प्रकारसे प्रयत्न किया है। सम्राट् रघु अतिथि कौत्ससे जो प्रश्न करते हैं, उनमेंसे एक यह भी है कि क्या आश्रमके मृग-शिशु सकुशल तो हैं, जो मुनियोंकी गोदमें पुत्रकी तरह आकर बैठ जाया करते हैं और जिनकी नाभिनाल वहाँ गिर जाया करती है, जो कभी-कभी यज्ञार्थ लाकर रक्खे कुशोंको खाने लगते हैं, पर स्नेहवश जिन्हें रोका नहीं जाता।

पार्वती तपस्याके लिये हिमालयमें कुटिया बनाकर रहने लगती हैं, किन्तु उन कठोर घड़ियोंमें भी वे अपने आश्रममें लतावृक्ष रोपना नहीं भूलतीं। वे उन्हें अपने हाथोंसे नित्य सींचती हैं। वे वनसे लाये जंगली धान्यकी मुट्ठी भी मृगोंको अपने हाथसे खिलाती हैं। रघुवंशके द्वितीय सर्गमें शेर राजा दिलीपको समझाता हुआ कहता है कि सामने वह देवदारुका वृक्ष खड़ा है। शिवजी इसे पुत्रवत् मानते हैं। और पार्वतीजीने सोनेकी कलसीके जलोंसे इसे पुत्र स्कंदके समान पाला है। एक बार किसी जँगली हाथीने अपना कठिन कपोल खुजाते समय इसकी छालको तनिक छील डाला था और यह देखकर पार्वतीजीको वैसा दुःख हुआ था जैसा कि असुरोंके शस्त्राघातसे घायल पुत्र स्कन्दको देखकर।

प्रकृतिके साथ सामंजस्य-स्थापनाका यह प्रयत्न कविने मानव-मनके स्वस्थ विकासको वह अनुकूल वातावरण प्रदान करनेके लिये किया है जो उसे दैनिक जीवनमें उपलब्ध नहीं होता।

इस प्रसंगको समाप्त करनेसे पूर्व, हिन्दीमें भाषान्तरित कविके अपने ही शब्दोंमें केवल दो तीन तपोवनोंकी झाँकी पाठकोंके मनोरंजनके लिये यहाँ दी जा रही है।

### महर्षि वसिष्ठका तपोवन

राजा दिलीप इतने महान थे कि यशके सम्बन्धमें उनकी समता कर सकना किसीके लिये आसान न था। वे जब महर्षिके आश्रममें पहुँचे तब सूर्यास्त हो रहा था और उनके रथके घोड़े थक गये थे। उस समय तपस्वी-जन फल-फूल तथा यज्ञार्थ कुश-समिधा आदि लिये आश्रमको लौट रहे थे। बच्चोंके समान प्यारे मृग वन धान्यकी मुट्ठी पानेकी आशामें ऋषिपत्नियोंकी राह रोके कुटियोंके द्वार पर खड़े थे। आश्रम-वृक्षोंके थाँवलोंमें जल डाल दिया गया था। और मुनि कन्यायें तत्क्षण वहाँसे हट गई थीं, जिससे कि पक्षिगण निर्भय होकर पानी पी सकें। धूप न रही थी, अतः सूखनेके लिये फैलाया नीवार-धान्य समेट लिया गया था, तथा मृगगण आँगनमें बैठ जुगाली कर रहे थे। सायं-कालका हवन हो रहा था और उसकी सामग्रीके धूमसे सुरभित समीर आश्रमकी ओर आ रहे अतिथियोंको पवित्र कर रहा था। राजाने सारथि-को आदेश दिया कि वह थकेमाँदे घोड़ोंको आराम करवाये, और तब उन्होंने हाथका सहारादे पहले

पत्नीको रथसे उतार दिया तथा स्वयं भी उतर गये। इसी समय, आश्रमके अतिथि-विभागके शिष्टाचार-चतुर अधिकारियोंने नीति-निपुण महाराजका उचित सत्कार किया। सायंकालके आवश्यक अनुष्ठान हो चुकने पर उन्हें गुरु वसिष्ठजीकी सेवामें उपस्थित होनेकी अनुमति मिली और पत्नी सहित वहाँ पहुँचकर महर्षिके दर्शन किये। तेजस्वी वसिष्ठजीके निकट ऋषिपत्नी अरुन्धती इस प्रकार सुशोभित हो रही थी जैसे अग्निके पास उनकी पत्नी स्वाहादेवी। राजारानी दोनोंने गुरु तथा गुरुपत्नीके चरणोंको छूकर प्रणाम किया तथा उनसे स्नेह-सिक्त आशीर्वाद प्राप्त कर वे परम प्रसन्न हुए।

उचित आतिथ्यसे राजारानीकी लम्बी रथयात्राकी थकान तो पहले ही दूर हो चुकी थी, अतः अब गुरुजीने राज्यरूपी आश्रममें मुनि-वृत्तिसे रहनेवाले राजासे प्रश्न किया कि राज्यमें सब प्रकारसे कुशल-मंगल तो है। राजा दिलीप शत्रुके नगरोंको जीतनेवाले कोरे वीर ही न थे। वे बात-चीतकी कलामें भी बड़े कुशल थे, अतः वे अथर्ववेदके प्रयोगोंमें निष्णात गुरुजीके प्रश्नोंका उत्तर देते हुए यों बोले—भगवन्, मुझ पर आनेवाली दैवी तथा मानुषी विपत्तियोंका प्रतिकार आप पहले ही कर देते हैं, अतः आपके रहते मेरे शासन-तन्त्रके सातों अंगों—स्वामी, मन्त्रिमण्डल, मित्रराष्ट्र, दुर्ग, कोष, राष्ट्र तथा सेना—में कोई शिथिलताका कैसे संभव है? आप महान् मन्त्रकृत् अर्थात् कूटनीतिज्ञ तथा अथर्ववेदके ज्ञाता हैं। आप द्वारा नियन्त्रित परराष्ट्र-नीतिके प्रयोगों तथा अथर्ववेदके विधि-विधानों द्वारा मेरे शत्रु दूरसे ही नष्ट हो जाते हैं, अतः केवल प्रत्यक्ष शत्रुका दमन कर सकनेमें समर्थ मेरे शस्त्रास्त्र बेकार हो गये हैं। मेरे राज्यमें कोई भी व्यक्ति पूर्ण आयुका भोग किये बिना नहीं मरता। उन्हें अतिवृष्टि, अनावृष्टि, आदि छः ईतियाँ भी नहीं सतातीं, यह आपके ब्रह्मवर्चसका ही प्रताप है। ब्रह्माजीके पुत्र आप मेरे गुरु हैं तथा नित्य मेरी कल्याण-कामनामें तत्पर रहते हैं, फिर मुझ पर मंगलोंकी निरंतर वृष्टि क्यों न हो? किन्तु इन सब सुखोंके बीचमें भी निःसन्तान होनेका दुःख मुझे सदा सालता रहता है, क्या यह आपको अच्छा लगता है?—रघुवंश, सर्ग १, पद्य ५८-६५।

यह सुन कर ऋषि कुछ क्षण ध्यानमग्न रह कर बोले—राजन्, कभी अनजानेमें तुमने कामधेनुका अपमान कर दिया था। यह उसके शापका ही दुष्फल है। अब यदि तुम उसकी पुत्री हमारी नन्दिनी गायकी सेवा जी-जानसे करो और वह तुम पर प्रसन्न हो जाये तो तुम्हारी कामना पूर्ण हो सकती है। इस पर राजारानीने तपोवनमें रहकर अपने हाथसे गऊकी सेवा की। वहाँतक कि जब एक दिन वनमें चरती हुई उसे सिंहने दबोच लिया, तब उसकी रक्षाके लिये राजाने अपने प्राणोंको भी तुच्छ समझा और अन्तमें उसे बचा लिया। उस गऊकी कृपासे राजाको रघु जैसा विश्वविजेता पुत्र प्राप्त हुआ। क्या कवि रघुवंशके प्रारम्भमें ही इस घटनाको चित्रित कर अपनी भावी पीढ़ियोंको कोई सन्देश तो देना नहीं चाहते थे, वह विचारणीय है।

### सम्राट् रघु तथा स्नातक कौत्सके संवादमें गुरु वरतन्तुके आश्रमकी झांकी

सम्राट् रघु जब विश्वजित् यज्ञमें सर्वस्व दान करके खाली हाथ हो चुके थे तभी एक दिन गुरु-कुलमें अपनी शिक्षा समाप्त कर गुरु वरतन्तुके शिष्य कौत्स गुरु-दक्षिणाका धन प्राप्त करनेके लिये वहाँ आ पहुँचे। महायशस्वी रघुके पास स्वर्णपात्र न बचे थे, अतः वे मिट्टीके बरतनमें ही जल लेकर शास्त्र-ज्ञानसे प्रकाशमान अतिथिकी अगवानी करने आगे आये। मान-धनोंमें श्रेष्ठ राजाने तपोधनोंमें प्रधान अतिथिका कुशाके आसन पर बिठाकर उचित विधिसे सत्कार किया। और फिर साथ जोड़ कर पूछा—हे कुशाग्रबुद्धि स्नातकजी, जिस प्रकार संसार सूर्यसे चेतना प्राप्त करता है उस प्रकार तुमने जिससे समस्त ज्ञान प्राप्त किया है और जो वेदार्थका विचार करनेवाले ऋषियोंमें अग्रणी हैं, वे तुम्हारे गुरु सकुशल

हैं? शरीर, वाणी तथा मन द्वारा किये जा रहे जिनके तपसे देवराज इन्द्र घबरा जाते हैं, क्या उनका वह त्रिविध तप निर्विघ्न चल रहा है? यत्नपूर्वक थाँवले बनाना और जलसे सींचना आदि अनेक प्रयत्न करके आपने जिन्हें सदा पुत्रवत् पाला है, जिनकी शीतल छायामें बैठकर थकान आप ही दूर हो जाती है, वे तुम्हारे आश्रमके वृक्ष आँधी आदिसे नष्ट तो नहीं हो जाते? यज्ञके लिए लाई हुई कुशाओं पर मुँह चलाते देख जिन्हें ऋषि स्नेहवश रोकते नहीं, जो उनकी गोदमें आकर बैठ जाया करते हैं और जिनकी नाभिनाल सूखकर कभी कभी वहीं गिर जाती है, हरिणियोंके उन छौनोंको कभी कोई मार तो नहीं डालता? जिन जलोंसे आप नित्य स्नान तथा पितरोंके तर्पण आदि किया करते हैं तथा जिनके तटों पर आप खेतोंसे बीन कर लाये अन्नका छठा भाग राजकीय षष्ठ भागके रूपमें रख दिया करते हैं, वे तीर्थजल आपके लिये सुखकारी हैं? जिनसे आप आये-गये अतिथियोंका सत्कार किया करते हैं और जो आपके जीवन-निर्वाहका मुख्य साधन है, उस नीवारादि वन्य धान्यको कभी निकटके ग्रामपशु तो नहीं चर जाते? क्या गुरुजीने आपको सब शिक्षा प्रदान कर प्रसन्नतापूर्वक घर जानेकी अनुमति दी है? क्योंकि मैं देखता हूँ कि आप अब इस योग्य हो गये हैं कि सबका उपकार करनेमें समर्थ गृहाश्रममें प्रवेश करें। आप जैसे परम पूजनीय अतिथिके आगमनसे मेरा मन नहीं भरा, वह चाहता है कि आप मुझे कोई आज्ञा दीजिये जिसे मैं पूरा करूँ। आप गुरुजीकी आज्ञासे यहाँ पधारे हैं अथवा स्वेच्छासे मुझे कृतार्थ करने यहाँ चले आये हैं?—रघुवंश, सर्ग ५, पद्य १-११।

सम्राट्की ऐसी उदारतापूर्ण बातोंको सुनकर भी ब्रह्मचारी कौत्सने समझ लिया कि यहाँ वह प्रयोजन सिद्ध न हो सकेगा, जिसके कारण उन्हें आना पड़ा था। ब्रह्मचारीने कहा—राजन्, आपने जिन बातोंके विषयमें प्रश्न किये हैं वे सब ठीकठाक हैं। आप जैसे राजाके राज्यमें प्रजाको कोई कष्ट हो यह कैसे संभव है? सूर्यके देदीप्यमान रहते भी अन्धकार लोगोंकी आँखोंको ढँक ले, यह कैसे संभव है? हे महाभाग, पूजनीयोंके प्रति आपके हृदयमें जो भक्तिभाव है वह आपके वंशके अनुरूप है अथवा उससे कुछ अधिक ही है। किन्तु मैं ही आपके पास उचित समय पर न पहुँच सका, मुझे इसका खेद है। योग्य पात्रोंको दान दे दे कर आप नीवार धान्यके उस पौधेके डंठलकी तरह रिक्त हो गये हैं, जिसका दाना दाना वनवासियोंने ले लिया हो। आपकी यह रिक्तता भरेपूरे होनेसे कहीं अच्छी है। देवगणों द्वारा क्रमशः पी-लिये चन्द्रमाका कलाक्षय उसकी वृद्धिकी अपेक्षा अधिक प्रशंसनीय माना जाता है। मुझे गुरु-दक्षिणा देनेके लिये धनकी आवश्यकता थी। धनकी राशि अति विशाल है और इधर आपकी यह दशा है। किन्तु आप कोई चिन्ता न करें; मैं कहीं अन्यत्र जाकर यत्न करूँगा। यह कहकर जानेको उद्यत ब्रह्मचारीको राजाने आग्रह कर रोक लिया और पूछा कि उन्हें क्या तथा कितना धन चाहिये? इसपर ब्रह्मचारीने उत्तर दिया कि विद्याध्ययन समाप्त हो चुकनेपर मैंने महर्षिसे निवेदन किया कि वे मुझसे कुछ गुरु-दक्षिणा लें, किन्तु उन्होंने कहा कि तुमने इतने वर्ष तक हमारी जो सेवा की है वही हमारी दक्षिणा समझ लो। किन्तु मैं न माना। और मेरे बार बार हठ करनेपर वे रुष्ट होकर बोले—यदि तुम्हें दक्षिणा देनेके लिए इतना आग्रह है तो हमने तुम्हें जो चौदह विद्यायें पढ़ायी हैं, उनमेंसे प्रत्येकके बदलेमें १-१ करोड़ स्वर्णमुद्रा हमें ला दो। इसी प्रयोजनके लिये मैं यहाँ आया था। किन्तु आपकी अवस्थाको अपनी आँखोंसे देखकर मैं अब कुछ नहीं कहना चाहता। इस पर रघुने कहा कि गुरु-दक्षिणाके लिये धनकी इच्छासे आया वेद-वेदांग-पारंगत विद्वान् रघुके द्वारसे खाली हाथ लौट गया—यह अभूतपूर्व कलंक मैं अपने माथेपर न लगने दूँगा।—रघुवंश, सर्ग ५, पद्य १२-२४।

यह कहकर रघुने ब्रह्मचारीको एक दो दिनके लिये ठहरा लिया तथा कुबेरसे धन प्राप्त करनेका विचार किया। इसका आभास पाते ही कुबेरने रातोंरात स्वर्ण-वर्षा करके सम्राट्के कोषको भर दिया। अगले दिन प्रातःकाल राजाने वह समस्त धन ब्रह्मचारीके चरणोंमें समर्पित कर दिया। अयोध्यावासी चकित थे कि माँगसे अधिक देनेवाले दानीकी अधिक प्रशंसा करें या उस याचककी, जो गुरु-दक्षिणाके धनसे एक पैसा भी अधिक न ले रहा था।

### महर्षि वाल्मीकिका तपोवन – १

व्याधके हाथों मारे गये क्रौंचको छटपटाते देख जिनके करुणा-पूर्ण हृदयका शोक श्लोकमयी कविताके रूपमें फूट पड़ा था, वे कवि वाल्मीकि कुशा-समिधा आदि लेने वनमें गये थे, तभी रोनेकी आवाज सुनकर वे वहाँ आ पहुँचे। उन्हें देखकर सीताने रोना बन्द कर दिया और अपनी आँखें पोंछकर प्रणाम किया। चिह्नोंको देख ऋषिने समझ लिया कि वे गर्भवती हैं, अतः उन्होंने यह आशीर्वाद दिया कि पुत्री, तू उत्तम सन्तानको जन्म देनेवाली बने। फिर उन्होंने ढाढ़स बँधाते हुए कहा — पुत्री, हमने योगबलसे जान लिया है कि तुझे तेरे पतिने झूठी लोकनिन्दाके डरसे त्याग दिया है। पर तू दुखी न हो और समझ कि यहाँ भी तू अपने पिताके घरमें ही पहुँच गई है। रामने भले ही तीनों लोकोंके हृदयमें कण्टक रूपी रावणोंको उखाड़ फेंका है, वह अपनी बातका पक्का है और इसपर भी वह अपनी प्रशंसा अपने मुँहसे नहीं करता, तो भी अकारण ही तेरा परित्याग करनेवाले रामको हम क्षमा नहीं कर सकते। तेरे यशस्वी श्वसुर स्वर्गीय दशरथ हमारे मित्र थे, तेरे पिता राजा जनक तत्वज्ञानका उपदेश कर लोगोंको संसारके बन्धनसे छुड़ानेवाले हैं और तू स्वयं भी पतिव्रताओंमें सर्वप्रथम है। फिर कौनसा ऐसा कारण है कि मैं तुझ पर कृपा न करूँ। तपस्वियोंके साथ रहनेसे यहाँ जंगली पशु भी पालतू बन गये हैं। वे किसीको कुछ नहीं कहते। अतः तू इस आश्रममें निर्भय होकर निवास कर। जब तू सुखपूर्वक सन्तान उत्पन्न करेगी, तब उसके आवश्यक संस्कार हम स्वयं करेंगे। पवित्र जलवाली इस तमसाके तीरपर कुटिया बना-कर अनेक मुनिजन निवास करते हैं। इसमें स्नान कर तथा इसकी रेतीमें पूजा, तर्पणादि करके तेरा मन सुख मानेगा। यहाँ रहनेवाली मुनि-कन्यायें बड़ी मिठबोली हैं, वे ऋतु-ऋतुके फल-फूल तथा वनधान्य लाकर तेरा मन वहलाया करेंगी। अपनी शक्तिके अनुसार कलसीसे आश्रमके नन्हें नन्हें फूलपौधोंको सींचते हुए तुझे पुत्रजन्मसे पूर्व ही सन्तानसे लाड़-प्यारका सुख मिल जायेगा। –रघुवंश, सर्ग १४, पद्य ७०–७८।

सीतादेवीने दयालु ऋषिकी इस कृपाको वहुत माना और वे उसे अपने साथ शान्त आश्रममें ले गये। उस समय साँझ हो रही थी और मृगगण यज्ञवेदियोंके आसपास सुखसे बैठे आराम कर रहे थे। अन्य वन्य जन्तु भी वहाँ सौम्य भावसे पड़े थे। ऋषिने अत्यन्त उदास सीतादेवीकी देखभालका काम उन तापसियोंको सहेज दिया जो उन्हें अपने बीचमें पाकर बड़ी प्रसन्न हो रही थीं। उन्होंने भी इनका बड़ा सत्कार किया और रातके समय इन्हें रहनेके लिये एक पर्णकुटी दे दी, जिसमें हिंगोटके तेलका दीपक जल रहा था और पवित्र मृगचर्मका बिछौना बिछा था। उस पर्णकुटीमें रहकर वे प्रतिदिन स्नान-ध्यान और अतिथियोंकी सेवा करतीं, वल्कल-वस्त्र धारण करतीं और पतिका वंश चलानेकी इच्छासे जंगली फलफूल खाकर निर्वाह करने लगीं। –रघुवंश, सर्ग १४, पद्य ७९–८२।

### महर्षि वाल्मीकिका तपोवन – २

यमुना तटपर निवास करनेवाले अत्याचारी लवणासुरका वध करनेके लिये श्रीरामने अपने सबसे छोटे भाई शत्रुघ्नको भेज दिया। वे सेना सहित जाते हुए, मार्गमें प्रथम रात महर्षि वाल्मीकिके उस

तपोवनमें ठहरे, जहाँके मृगगण रथके शब्दको सुनकर गरदन उठाये निर्भय भावसे उन्हें देख रहे थे। दिनभरकी यात्रासे वे तथा उनके रथके घोड़े थक गये थे। अतः ऋषिने अपने तपके प्रभावसे वह सब सामग्री वहाँ उपस्थित कर दी, जो उनके आतिथ्यके लिये आवश्यक थी। उसी रात आश्रममें सीतादेवीने अपने गर्भसे दो पुत्रोंको जन्म दिया। इस शुभ समाचारको सुनकर वे बहुत प्रसन्न हुए। रातभर आश्रममें विश्राम कर वे अगले दिन प्रातःकाल ऋषिसे अनुमति प्राप्त कर वहाँसे विदा हो गये। – रघुवंश, सर्ग १५, पद्य ६–१४।

लवणासुरका वध कर शत्रुघ्न कई वर्ष तक वहीं रहे। वहाँ सब सुव्यवस्था करके जब वे लौटे तब यह सोचकर कि हमारे वहाँ जानेसे ऋषिजीकी साधनामें वृथा ही विघ्न होगा, वे आश्रममें न जाकर सीधे ही अयोध्या चले गये।

कुछ समय पश्चात् श्रीरामने अश्वमेध यज्ञका अनुष्ठान किया, जिसमें वे राक्षस भी रक्षक थे, जो कभी विघ्न डाला करते थे, क्योंकि लंकासे विभीषण तथा किष्किन्धासे सुग्रीव भी अपने दलबलके साथ उसमें सम्मिलित हुए। चारों ओर यज्ञकी धूमधाम थी। उसमें सीताके पुत्र वे लव-कुश जो अबतक बड़े हो गये थे और जिन्हें ऋषिने वेद-वेदांगोंके साथ अपना बनाया महाकाव्य रामायण भी पढ़ा दिया था, मधुर कण्ठसे गा गा कर लोगोंको राम-कथाका पीयूष पिलाने लगे। लोगोंसे उनकी प्रशंसा सुनकर श्रीरामने भी उन्हें अपने पास बुलाकर रामकथा सुनी और उन्हें खूब पुरस्कृत कर पूछा कि उस काव्यका कवि कौन है और किसने उन्हें संगीतकी शिक्षा दी है। इसके उत्तरमें उन्होंने महर्षिका नाम लिया। अगले दिन श्रीराम अपने भाइयों सहित ऋषिके तपोवनमें उपस्थित हुए और सारा राजपाट उनके चरणोंमें समर्पित कर दिया। ऋषिको राज्यसे कुछ प्रयोजन न था। उन्होंने श्रीरामसे कहा कि ये दोनों गायक कुमार सीतादेवीके गर्भसे उत्पन्न तुम्हारे अपने ही पुत्र हैं, अतः तुम इन्हें तथा देवी सीताको पुनः स्वीकार करो। – रघुवंश, सर्ग १५, पद्य 1-७१।

### भगवान् शंकरका तपोवन — १

पिता दक्ष द्वारा पतिके अपमानसे रुष्ट हो सतीने जब यज्ञाग्निमें कूद कर प्राण त्याग दिये थे तभीसे भगवान् पशुपति सांसारिक सुखभोगोंसे विमुख हो अकेले निवास करने लगे। उन्होंने इन्द्रियोंका दमन कर लिया, शरीरपर खाल लपेट ली और हिमालयके उस शिखर पर डेरा लगा लिया जहाँके देवदारु द्रुम भागीरथीकी जलधारासे सिंचा करते थे, जहाँका पवन कस्तूरी मृगोंकी नाभिकी गन्धसे महकता था और जहाँ मधुर स्वरसे गुनगुनाते किन्नरोंकी कण्ठ-ध्वनि कभी-कभी सुनाई पड़ जाया करती थी। वहाँ, आसपास ही उनके अनुचर प्रमथोंकी टोली कानमें नमेरु वृक्षोंके फूल खोंसे, शरीरपर भोजपत्रकी छाल लपेटे और अंगोंको जहां-तहां मनसिलसे रंगे शिलाजीत-वाले शिला तलोंपर बैठी रहती थी। मदोन्मत्त उनका नन्दी नामक साँड़ भी पास ही कठिन खुराग्रोंसे कठोर हिमशिलाएँ खोदता हुआ जब कहीं सिंहकी गर्जना सुनकर डकराता था, तब आसपास विचरती नील गायें घबरा जाती थीं। उस पर्वतके शिखर पर वे अष्ट-मूर्त्ति भगवान् शंकर, जो स्वयं तपोंका फल देनेवाले हैं, न जाने किस कामनासे अपनी द्वितीय मूर्ति अग्निको समिधाओंसे प्रज्वलित कर वहाँ तप करने लगे।

वहाँ पर कहीं पास ही पिता हिमालयकी अनुमतिसे उनकी पुत्री पार्वती भी रहकर शिवजीकी सेवा तथा पूजा करनेके लिये आने लगीं और भगवान्ने यह समझ कर भी कि उनके कारण तप-साधना-

में विघ्न-बाधा आ सकती है, उन्हें न रोका; क्योंकि विकारके कारणोंके बीचमें भी जिनका मन विकृत नहीं होता वे ही सच्चे जितेन्द्रिय हैं।—कुमारसंभव, सर्ग १, पद्य ५३–५९।

**भगवान् शंकरका तपोवन — २**

एक दिन देवराज इन्द्रके आदेशसे कामदेवने वहाँ आकर अपना प्रभाव फैला दिया। उसके वशीभूत हो, न केवल पशुपक्षी प्रत्युत लता-द्रुमादि भी नाना प्रकारकी श्रृंगार-चेष्टाएँ करने लगे और समस्त तपोवनकी व्यवस्था भंग होने लगी। तभी अप्सराओंके मधुर संगीतकी ध्वनि सुनाई पड़ने लगी। यह सब कुछ क्षणभरमें हो गया तो भी शिवजीका ध्यान न टूटा, क्योंकि जिन्होंने अपने मनको जीत लिया है, कोई उनका क्या बिगाड़ सकता है? उसी समय अपने बांये हाथमें स्वर्ण-दण्ड लिये उनका प्रधान गण नन्दी लतागृहके द्वारपर आया और उसने मचल रहे गणोंको होठों पर उँगली धर डाँट दिया। इशारा होते ही सर्वत्र सन्नाटा छा गया। वृक्षोंके पत्तोंने हिलना, भौरोंने गूंजना और पक्षियोंने चहकना छोड़ दिया। पशुपक्षी जहांके तहां ठिठक कर खड़े रह गये। सारा दृश्य तसवीर-सा निश्चल हो गया।—कुमारसंभव, सर्ग ३, पद्य ३४–४२।

इसी समय नन्दीकी दृष्टिसे बचता हुआ कामदेव चुपकेसे वहाँ पहुँच गया जहाँ चारों तरफ नमेरू वृक्षोंकी सघन शाखायें परस्पर गुँथी हुई थीं। उसे क्या पता था कि वह कुछ ही क्षणोंमें मौतके मुंहमें पड़नेवाला है। उन वृक्षोंके बीचमें देवदारु द्रुमके मूलमें बने चबूतरे पर बाघम्बर बिछाकर उसपर बैठे ध्यानमग्न शंकरजीको उसने देखा। वे पद्मासन बांध निश्चल बैठे थे। उनका शरीर सीधा तना हुआ और कन्धे आगेको कुछ झुके हुए थे। दोनों हथेलियाँ सीधी तथा सामने एक पर दूसरी, ऐसे धरी थीं मानों गोदमें कमल खिला हो। उनका जटाजूट सांपोंसे बंधा था और जप करनेकी रुद्राक्ष माला दोहरी कर कानमें लटक रही थी। शरीर पर बँधी काली मृग-छाला गलेकी नीली आभासे और भी अधिक काली दीख रही थी। भौंहें निश्चल तथा पलकें नीचेको झुकी हुई और निष्पन्द थीं। उनके बीचमेंसे कुछ कुछ चमक रही तीखी पुतलियोंवाली अपनी आँखोंको उन्होंने नासिकाके अग्र भागपर जमा रखा था। शरीरमें निरन्तर संचार करनेवाले पवनोंकी गति अवरुद्ध थी, अतः वे उस समय ऐसे लग रहे थे मानों वर्षण-विहीन रहा घटाटोप, तरंग-रहित महासागर या पवन-शून्य प्रदेशमें प्रज्वलित स्थिर ज्वालावाला प्रदीप हो। सिरपरसे उठ रही उनके भाल-लोचनकी ज्योति-ज्वालासे बालचन्द्रकी मृणाल-तन्तुसी सुकुमार कान्ति मन्द पड़ गई थी। शरीरके नौ द्वारोंको निरुद्ध कर, समाधि द्वारा वशमें किये मनको हृदय-प्रदेशमें स्थिर करके, वे भीतर ही अपने उस स्वरूपका साक्षात्कार कर रहे थे, जिसे वेदोंके विद्वान् 'अक्षर' अर्थात् अविनाशी कहते हैं। मनसे भी अजेय शिवजीके ऐसे स्वरूपको अपने सामने इतने निकट देखते ही कामदेव ऐसा डर गया कि उसे यह भी पता न चला कि कब उसके ढीले हाथसे तीर-कमान गिर गये।—कुमारसंभव, सर्ग ३, पद्य ३५–५१।

**पार्वतीका तपोवन**

पार्वतीने जब देखा कि शिवजीने किस प्रकार उसके देखते देखते ही कामदेवको जलाकर भस्म कर दिया, तब उनका दिल टूट गया और उन्होंने मन ही मन अपने उस रूपकी निन्दा की जो प्यारेके हृदयको जीतनेमें असमर्थ रहा था, क्योंकि सच्चा रूप तो वही समझा जाता है जो प्रियतमको वशमें कर सके। अतः उन्होंने अपने सौन्दर्यको तपस्या द्वारा सफल बनानेका निश्चय कर लिया, क्योंकि शिवजी-सा पति तथा उनका-सा अद्वितीय प्रेम अन्यथा दुर्लभ था। जब माताको यह पता चला तो उन्होंने बहुत रोका पर वह अपने

निश्चयसे न डिगीं। पिताकी अनुमति प्राप्त कर वह सखी-सहित हिमालयके उस शिखर पर जाकर रहने लगीं जहां मोर मधुर-ध्वनि किया करते थे और जिसका नाम आगे चल कर उनकी तपस्याके कारण गौरी-शिखर ही पड़ गया।

उन्होंने सब श्रृंगार छोड़ दिये और जोगिनका वेश बना लिया। चन्दनका लेप और हारका त्याग कर वल्कल वस्त्र धारण कर लिया। बालोंका संवारना छोड़ जटाजूट बना लिया, तो भी उनके सौन्दर्यमें कमी न आई; क्योंकि कमलकी शोभा भ्रमरसे ही नहीं, शैवालसे भी उतनी ही होती है। कमरमें कर-धनीकी जगह उन्होंने मूंजकी कर्कश मेखला बांध ली और गेंदकी जगह हाथमें जपमाला ले ली। उन्होंने अपने मधुर हावभाव तथा बांकी चितवनें मानों कुछ समयके लिये कोमल लताओं और हरिणियोंमें धरोहर रख दीं, जिससे कि साधनाकी समाप्ति पर वह उन्हें फिर ले सकें।

उन्होंने अपनी कुटियाके चारों ओर फूलोंके पेड़-पौधे लगा लिये, जिन्हें वह अपने हाथों सींचना कभी न भूलती थीं। उन्हें वे इतने प्रिय थे कि आगे चल कर पुत्र स्कन्दका प्रेम भी उनके प्रति उनके स्नेह-को कम न कर सका। वह जंगली धान्यके दाने अपने हाथमें ले नित्य हरिणोंको खिलाती थीं, जिससे कि वे इतने परच गये थे कि कभी कभी वह सखीके सामने अपनी आंखोंसे तुलना करनेके लिये उनकी आँखोंको मापने लगती थीं। वह नित्य स्नान कर वल्कल वस्त्र धारण करतीं और अग्निहोत्र कर स्वाध्या-यमें मग्न हो जातीं। इन बातोंसे उनकी प्रसिद्धि दूर दूर तक फैल गई और ऋषि-मुनि भी उनके दर्शनोंके लिये आने लगे, क्योंकि धर्माचरणकी श्रेष्ठतामें आयुका विचार नहीं किया जाता। उस आश्रमके पास विचरनेवाले हिंसक पशुओंने भी अपने स्वाभाविक वैरको त्याग सौम्यता स्वीकार कर ली। वहांके वृक्ष इतने फलने लगे कि अतिथियोंका पेट उनसे ही भर जाता। उस तपोवनमें यज्ञकी अग्नि सदा प्रज्वलित रहती थी, जिससे वह समस्त प्रदेश पवित्र रहता था। – कुमारसंभव, सर्ग ५, पद्य १–१७।

## FASHIONS IN LITERATURE

FASHIONS in literature that rapidly tire of themselves seldom come from the depth. They belong to the frothy rush of the surface, with its boisterous clamours for the recognition of the moment. Such literature, by its very strain, exhausts its inner development and quickly passes through outer changes like autumn leaves—produces with the help of paints and patches an up-to-dateness, shaming its own appearance of the immediately preceding date. Its expressions are often grimaces, like the cactus of the desert which lacks modesty in its distortions and peace in its thorns, in whose attitude an aggressive discourtesy bristles up, suggesting a forced pride of poverty. We often come across its analogy in some of the modern writings which are difficult to ignore because of their prickly surprises and paradoxical gesticulations. Wisdom is not rare in these works, but it is a wisdom that has lost confidence in its serene dignity, afraid of being ignored by crowds which are attracted by the extravagant and the unusual.

(FROM: *The Religion of an Artist*) — **Tagore**

# ☆ ☆ ☆ रवीन्द्रनाथ और बंगला नाटच-साहित्य

**श्री द्विजराम यादव, विश्व–भारती, शांति–निकेतन, बंगाल**

बंगला नाटकके आविर्भावके पहले गीतकाव्योंमें बंगला नाटक और उसकी अभिनय-कलाका मूल निहित था। और वही मूल बीज धीरे-धीरे पांचाली और यात्रा नाटकके रूपमें अंकुरित होकर बंगला नाटच-साहित्यके अपार क्षेत्रका सर्जन करनेमें समर्थ हुआ। यद्यपि बंगला नाटकोंके प्रचलनके पूर्व संस्कृत नाटकोंका आदर्श और रूप, एक ठोस रूप प्राप्त कर चुका था, तथापि बंगला नाटकों पर संस्कृत नाटकोंका कोई खास प्रभाव नहीं पड़ा और न तो कोई प्रेरणा ही मिली। बंगलामें जो अपूर्व नाटच-रचनाएँ हुई हैं, उनका अस्तित्व बंगाली जातिकी सजग चेतना और गौरवशाली कर्म-प्रेरणाको मिलना चाहिए। यदि बंगला नाटकोंका मूल खोजा जाय तो वह हमें 'चर्यापद' और 'श्रीकृष्ण-कीर्तन' में दिखाई पड़ेगा। बंगलामें नाटकीयताका प्रथम अंकुर राधा-कृष्णकी प्रेम सम्बन्धी विभिन्न लीलाओंको अपना केन्द्र-विन्दु मानकर अंकुरित हुआ। इस प्रकारसे राधा और श्रीकृष्णकी विभिन्न लीलाओंका गायन करनेवाले जयदेव, बड़ू चण्डीदास और विद्यापति हैं। बड़ू चण्डीदासने अपने नाटकोंकी रचना ग्रामवासियोंके लिए की थी, इसीलिए शायद उनके काव्यमें नाटकीयता और भी तीव्र एवं रंजनकारी हो पायी है। इसके पश्चात् चैतन्य और चैतन्योत्तर युगमें नाटकीयताकी प्रमुखता और भी बढ़ गई। श्री चैतन्य स्वामीने तो राधा-कृष्णकी लीलाओंको आधार मानकर कई बार अभिनय करनेका भी प्रबन्ध किया और इनके इस प्रकारके अभिनयमें ही 'यात्रा'का पूर्वाभास हमें मिलता है। गोस्वामीजीके दो नाटक 'ललित-माधव' और 'विदग्ध-माधव' इस प्रसंगमें देखे जा सकते हैं।

यात्रा-नाटककी उत्पत्ति और विकासके सम्बन्धमें बंगलाके आलोचकोंने विभिन्न प्रकारकी मंत्रणाएँ उपस्थित की हैं। लेकिन उल्लेखनीय केवल दो ही मत हैं: (१) पहली श्रेणीमें वे लोग आते हैं जिनके मतानुसार ईसाके जन्मसे पहले ही भारतमें कृष्णकी कहानी पर आधारित यात्रा-नाटकोंकी प्रथा प्रचलित थी और मध्ययुगमें यही धारा श्री जयदेव द्वारा सारे बंग-प्रदेशमें फैल गई। (२) दूसरी श्रेणीके साहित्य-पारखी कहते हैं कि मध्ययुगमें जो 'पांचाली गान' प्रचलित थे उन्हींसे यात्रा-नाटककी उत्पत्ति हुई और इन लोगोंकी स्पष्ट घोषणा है कि 'पांचाली गान' के पहले बंगप्रदेशमें यात्रा-नाटकका कोई अस्तित्व नहीं था।

कहा जाता है कि चैतन्यदेवके आविर्भावके पहले बंगालमें जो मंगलकाव्य और पाँचाली गीत प्रचलित थे उनमें भी नाटकीय तत्त्वोंका थोड़ा-बहुत आभास मिलता है। उन्नीसवीं शताब्दीमें 'बेहुला लखीन्दर' कहानीके आधार पर रचित 'भासान-यात्रा' नाटक विशेष रूपसे प्रचलित था। 'रामयात्रा', 'चण्डीयात्रा'का भी मध्ययुगमें बहुत ज्यादा प्रचलन था; लेकिन इन सबके सम्बन्धमें कोई निश्चित मन्तव्य प्रकट नहीं किया जा सकता है कि इनकी प्रेरणाका सूत्र क्या है। यात्रा-नाटक विशेष रूपसे धर्मावलम्बी होता था, जो मन्दिरों, देवालयों तथा जमींदारोंके घर हुआ करता था। यात्रा-नाटकके लिए किसी प्रकारके आभूषित मंचकी आवश्यकता नहीं होती है। 'रामलीला'का प्रदर्शन जिस प्रकार खुले मंचपर किया जाता है ठीक उसी प्रकार यात्रा-नाटक भी खुले मंच पर किया जाता है। उन्नीसवीं शताब्दीके नव्य 'पांचाली गीतों'को देखकर कुछ लोगोंका मत है कि यात्रा-नाटकोंका 'उद्भव इन्हींके आधार पर हुआ है।

बंगवासियोंका राष्ट्रीय जीवन अपना एक निजी परिचय है। उनकी संस्कृति और राष्ट्रीय धर्म अन्यान्य प्रदेशोंसे बहुत कुछ भिन्न है। कहा जाता है कि उनकी रसबोधता अपनी राष्ट्रीय संस्कृति एवं सम्यता पर खड़ी है। अतः इन विभिन्नताओंके कारण ही उनका साहित्य-स्वरूप भी भिन्न प्रकारका है। भारतीय नाटच-परम्पराका मूल सूत्र हमें संस्कृत नाटकोंमें मिलता है और भारतका कोई भी ऐसा साहित्यकार नहीं होगा ज़ो भारतीय संस्कृत परम्पराको अपनी प्रेरणाका सूत्र माननेंसे इन्कार करेगा। लेकिन भारतमें अंग्रेजोंके आवागमनके पश्चात् भारतीय साहित्यमें जो महान् परिवर्तन हुआ उसका क्या कारण था? इसके सम्बन्धमें यह कहा जा सकता है कि पाश्चात्य सम्यता और संस्कृतिका पूर्ण रूपसे भारतीय साहित्य पर और विशेष रूपसे बंगला साहित्य पर प्रभाव पड़ा। फिर भी, हम मुक्त कण्ठसे यह कह सकते हैं कि पाश्चात्य प्रभावसे आक्रान्त होनेपर भी बंगला या भारतका कोई भी साहित्य भारतीय संस्कृत परम्परासे पूर्ण रूपसे मुक्त नहीं हुआ। और विशेषकर बंगला नाटच-साहित्य संस्कृत और यात्रा-नाटककी प्रणालीसे पूर्ण मुक्ति नहीं पा सका।

आधुनिक बंगला साहित्य सर्वांगीण रूपसे धनी कहलानेका अधिकारी बना हुआ है, क्योंकि साहित्यके विभिन्न अंगों पर इसने काफी सफलता प्राप्त कर ली है। बंगला साहित्यके महारथी श्री माइकेल मधुसूदनसे लेकर रवीन्द्रनाथ तकके एवं परवर्ती साहित्यकारोंने बंगला साहित्यको अपनी अनमोल निधि प्रदान की है। फिर भी मधुसूदन दत्त और श्री रवीन्द्रनाथके नाटक जनसाधारणको ग्राह्य नहीं हो सके। इसके कुछ मूल कारण हैं जिन पर आगे चलकर हम विचार करेंगे। बंगलाके कुछ साहित्य-वेत्ताओंने कहा है कि बंगलामें जिस प्रकारकी उच्च श्रेणीके काव्य, कथा एवं निबन्धोंकी रचना हुई है उस प्रकारकी रचना नाटकके क्षेत्रमें देखनेको नहीं मिलती है। जिन लोगोंने यह आवाज उठाई है कि बंगलामें उच्च कोटिके नाटक नहीं हैं वे प्रायः एलिजाबेथीय युगके आंग्ल नाटकोंको ही नाटच-साहित्यकी आदर्श रचना मानते हैं और उसी ढंगपर बंगलाके नाटकोंको तौलना चाहते हैं एवं ठीक उसी प्रकारके नाटकोंकी आशा करते हैं। हम यह देखते हैं कि अंग्रेजीमें भी सभी नाटकोंका आदर्श एक नहीं है। उनमें भाव एवं विचार-गत विभिन्नता है। इसलिए अंग्रेजी नाटकोंके समान बंगला नाटकोंका तो होना असम्भव है। नाटक राष्ट्रीय जीवनके प्रतिरूप कहे जा सकते हैं; इसलिए नाटकोंकी प्रकृतिमें देश एवं कालगत विभिन्नता मिलेगी ही। इसी कारण फारसका कोई भी व्यक्ति अंग्रेजी जैसे नाटकोंकी आशा नहीं करता है। नाटकमें समाज, देश और कालकी प्रधानता रहती है और इसी दशामें नाटकका सफल होना सम्भव है। नाटकका मूल लक्ष्य चिरन्तन मानव-आत्माके ऊपर न रहकर पारिपार्श्विक घटनाओंपर टिका रहना चाहिए। अंग्रेजीके प्रसिद्ध नाटककार शेक्सपीयरने पारिपार्श्विक घटनाओंको ही आधार मान कर अपने नाटकोंकी रचना की है। बंगला साहित्यके अन्यान्य अंगों पर पाश्चात्य प्रभाव पड़ने पर भी नाटच-साहित्य पर नहीं पड़ा; और पड़ा भी है तो बहुत कम। इसलिए पाश्चात्य नाटच-प्रणाली पर बंगला नाटकोंको तौलना सर्वथा अन्याय है। इस सम्बन्धमें केवल इतना ही कहा जा सकता है कि बंगला नाटकोंका बाह्याकार विदेशी होनेपर भी उसका भीतरी अंश भारतीय है, इसमें कोई सन्देह नहीं है।

प्राच्य एवं पाश्चात्य जीवन-दर्शनमें मौलिक अन्तर होनेके कारण पाश्चात्य जीवन-दर्शनमें व्यावहारिक जीवनका अतिक्रम कर जानेपर उसका अस्तित्व समाप्त हो जाता है—मृत्यु ही उनके जीवनकी चरम सीमा है। इसी कारण पाश्चात्य नाटकोंमें मृत्यु द्वारा ट्रेजेडी और मिलन द्वारा कॉमेडीकी सृष्टि होती है। परन्तु प्राच्य जीवन-दर्शनकी भिन्नताके कारण मृत्युसे प्रत्यक्ष जीवनका विच्छेद होनेपर भी हमसे अदृश्य एक जीवन है जिसके द्वारा आशा-आकांक्षा, सुख-दुःख नियन्त्रित रहता है। इसीलिए बंगला या भारतीय

नाटक दुःखान्त और सुखान्त दोनों दशाओंमें सुखकी सृष्टि करते हैं। हमारे सामाजिक जीवनकी आधार-शिला नारी है, अतः दाम्पत्य-जीवनमें अपनेको लगा लेना ही नारी-जीवनका सर्व प्रधान द्वन्द्व कहा जा सकता है। परन्तु बंगाली नारीका दाम्पत्य-जीवन आदर्शवाद द्वारा नियंत्रित है। बंगला नाटकोंमें नारीको एक प्रधान अंश मिला है।

नाटकीय घटना (Dramatic Action) जो एलिजाबेथीय युगकी रुचिकर प्रणाली बोध की गई थी वही बादमें बदल गई। आधुनिक कालके नाटकोंमें जो नाटकीय घटनाएँ हुआ करती हैं वे मानसिक द्वन्द्वोंकी समूह मात्र होती हैं। बंगवासियोंके जीवनमें इस मानसिक द्वन्द्वका अवकाश किसी मानेमें अंग्रेजोंसे कम नहीं है। बंगालियोंको कर्म-विमुख कहा गया है। अतः यथासंभव मानसिक द्वन्द्वोंको अपनाने पर कर्म-विमुख बंगाली भी आधुनिक पाश्चात्य ढंगको नाटच-रचना कर सकता है। बंगला नाटच-साहित्यमें आधुनिक युगका यही प्रयास हमें रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें दिखाई पड़ता है। रवीन्द्रनाथके अतिरिक्त बंगला साहित्यका कोई भी नाटककार मानसिक द्वन्द्वके संघर्ष पर आधारित रचना करनेमें सक्षम नहीं हुआ। एलिजाबेथीय युगका ही कम-बहुत प्रभाव बंगला नाटच-साहित्य पर पड़ा है। रवीन्द्रनाथके पहले नाटकका प्रधान उपजीव्य विषय था समसामयिक सामाजिक, आध्यात्मिक और राजनैतिक चैतन्य। परन्तु श्री रवीन्द्र-नाथने जिस युगका प्रतिनिधित्व किया उसमें समाज सभी विषयोंमें समयानुसार प्रायः एक ऐश्वर्य पर आ पहुँचा था। रवीन्द्र-नाटच-प्रतिभाके प्रौढ़ कालमें बंगालमें कोई प्रबल सामाजिक विक्षोभ न होनेपर भी राजनैतिक विक्षोभका अभाव नहीं था। उनके सम्बन्धमें यह बात भी नहीं कही जा सकती कि उन्होंने समसामयिक राजनैतिक विद्रोहसे कुछ अंश ग्रहण नहीं किए। साथ ही उन्होंने उन सामाजिक रूढ़ियोंको भी नहीं त्यागा जो विषम त्रुटियाँ समाजके ऊपर अपना दीर्घ राज्य कायम किये हुए थीं एवं समाजके भीतरी सार-तत्त्वको समाप्त कर देनेका आयोजन कर रही थीं। रवीन्द्रनाथने तत्कालीन परिस्थितियों पर सर्वदा ध्यान रखा है। रवीन्द्रनाथकी दृष्टि बाह्याडम्बरकी अपेक्षाकृत सूक्ष्मकी ओर अधिक थी। माइकेल मधुसूदनमें उन्नीसवीं शताब्दीके नवप्रबुद्ध एवं संस्कारमुक्त मानवताकी वाणी ध्वनित हुई। और बृहत्तर युग-जीवनकी भित्ति पर ही बंकिमचन्द्रकी साधना स्थापित हुई। यहाँ तक कि रवीन्द्र-नाथने तो बंगला साहित्यमें एक स्वतंत्र युगकी सृष्टि की। विहारीलाल, कामिनी राय आदिकी पृष्ठभूमि उनकी काव्य-साधनामें रची जा रही थी। लेकिन जैसा कि हमने ऊपर कहा है कि रवीन्द्रनाथने एक स्वतंत्र युगकी सृष्टि की, क्योंकि उनका नाटच-साहित्य किसी पूर्ववर्ती धारा या तत्कालीन किसी चेतनाको अपने नाटकोंमें मुख्य स्थान नहीं देता। इसीलिए उनके नाटकोंका गौरव कितना भी महत्त्वपूर्ण क्यों न हो, लेकिन उसका स्पष्ट प्रभाव बंगलाके किसी परवर्ती नाटककार पर ऐसा कुछ नहीं पड़ा जो विशेष रूपसे उल्लेखनीय हो। रवीन्द्र-नाटच-साधना भी उनकी काव्य-साधनाके साथ इस प्रकार जकड़ी हुई है कि उसे अलग करना बड़ा दुरूह कार्य है।

बंगला नाटच-साहित्यके मंझले खेवेमें जो नाटक अधिक प्रसिद्ध हो चुके थे उनमें अधिकांश ही युग-चिन्तनके वाहक थे। लेकिन यदि हम गौरसे देखें तो आधुनिक बंगला नाटच-साहित्यकी सृष्टि विस्तृत समष्टिके ऊपरसे हटकर व्यष्टिके ऊपर आ पड़ी है। बंगला नाटकोंमें लक्ष्य करने योग्य एक बात और है—यूरोपीय नाटकोंका प्रभाव पड़नेके बाद समाज-जिज्ञासाका कुतूहल बदलकर आत्म-जिज्ञासा बन गया है। प्राक् नवीन युगमें अंग्रेजी साहित्यमें Dramatic Poetry और Poetic Drama नामक एक भिन्न श्रेणीकी रचना प्रचलित हुई। इस प्रकारकी रचना अंग्रेजी साहित्यके रोमान्टिक Revival युगके कवियोंको भी बहुत प्रिय लगी। इस प्रकारकी रचनाका प्रभाव बंगला साहित्यमें रवीन्द्रनाथको छोड़कर अन्य किसी

साहित्यकार पर नहीं पड़ा। Dramatic Poetry या Poetic Drama के संबंधमें लोगोंका मन्तव्य यह है कि ये वास्तवमें Drama कहलानेके अधिकारी नहीं हैं। रवीन्द्रोत्तर युगके किसी-किसी नाटककारने बंगलाके प्रत्यक्ष जीवनसे उपादान संग्रह किए बिना ही एक आदर्शरूपकी कल्पना कर उसमें से नाटकीय तत्त्वोंका अनुसंधान किया है। इस आधार पर रचे गए नाटकोंको सामाजिक नाटकोंका पर्याय कहा जा सकता है। बंगला साहित्यमें नयी श्रेणीके इन नाटकोंको रोमान्टिक नाटक कहा जा सकता है। बंगला साहित्य के प्रथम कालसे ही रोमान्टिक नाटकोंकी एक धारा प्रवाहित होती हुई रवीन्द्रनाथ तक चली आई है। बंगालियोंकी यह रोमांस-प्रवणता पाश्चात्य आदर्श पर ही बंगला नाटकोंमें अन्तर्भुक्त हुई है, क्योंकि वास्तविक जीवनको आधार न मानकर नाटकीय द्वन्द्व संघर्षसे सुस्पष्ट और सक्षम करना संभव नहीं है। लेकिन बंगालियोंका रोमान्सके प्रति विशेष आकर्षण एवं उसमें अधिक प्रवणता होने पर भी बंगलाके नाटक कभी काव्य नहीं हुए हैं। उन्हें दृश्यकाव्य ही कहना उचित होगा। बंगलाके अधिकांश नाटकोंका बाहरी ढाँचा अंग्रेजी है, परन्तु उनमें संस्कृत नाट्य-प्रकालीके अनुसार काव्यके लक्षण नहीं हैं। रवीन्द्रनाथके अधिकांश नाटक ऐसे हैं, जिनमें काव्यके लक्षण काफी मात्रामें पाये जाते हैं। परन्तु उन्हें संस्कृत प्रणालीसे गृहीत नहीं मानना चाहिए, क्योंकि वह रवीन्द्रनाथकी अपनी 'विशिष्ट प्रतिभा' है। रवीन्द्रनाथ और द्विजेन्द्रलाल बंगलाके समकालीन नाटककार हैं, परन्तु दोनोंका नाटकीय आदर्श स्वतंत्र सत्ता पर निर्भर है। द्विजेन्द्रलाल तत्कालीन भावधारा एवं विषय-वस्तुके चमत्कारपूर्ण प्रदर्शनमें रवीन्द्रनाथकी नाट्य-प्रतिभाका प्रथम अंश पूर्णरूपसे आच्छादित कर लेने पर भी कालानुक्रमके साथ, समसामयिकताका घोर मोह समाजके भीतरसे निकल जानेके बाद गुरुदेव रवीन्द्रनाथ अपनी नाट्य-प्रतिभाके द्वारा सत्य, सुन्दर और कल्याण (शिवं)की अमर वाणी लेकर सर्व-साधारणके सम्मुख उपस्थित हुए। रवीन्द्रनाथ और द्विजेन्द्रलाल दोनोंने अपनी आत्म-सचेतनता की भित्ति पर अपनी रचनाएँ की हैं, परन्तु दोनोंकी आधार-शिला भिन्न है— द्विजेन्द्रलालकी सचेतनता देश और समाज पर खड़ी है, तो रवीन्द्रनाथकी अपने निजी ध्यान और मन्तव्य पर।

माइकेल मधुसूदन (१८५८-१९१४) बंगला नाट्य-साहित्यमें अमित्राक्षर छन्दके प्रवर्तक कहे जाते हैं, लेकिन इस पक्ष पर किसीने विशेषरूपसे आलोचना नहीं की है कि वह बंगला नाटकके अग्रणीय हैं। पाश्चात्य साहित्यकी जिस नाट्य-प्रणालीकी सृष्टि हुई थी उस प्रणाली तथा संस्कृत प्रणालीको अपनी प्रतिभाके बल पर माइकेल मधुसूदनने इस प्रकार आत्मसात् किया और बंगला नाटकोंको नवीन रूप प्रदान किया कि वैसा बंगलाके किसी अन्य नाटककारको शायद ही अधिकार मिला हो। इस पर भी यदि कोई कहे कि बंगलाका आधुनिक नाट्य-साहित्य कुछ भी अस्तित्व नहीं रखता तो वह मध्ययुगीन पिटी-पिटाई पुरानी परिपाटीका अनुगामी है। इस मतका खण्डन करनेके पहले हमें यह देखना चाहिए कि रवीन्द्रनाथकी नाट्यसृष्टि जितनी अभिनेय है दूसरी ओर उतनी ही समृद्ध और विचित्र है कि उसे मध्ययुगसे अलग रख कर विचार कर सकते हैं। इस मतको हम सभी स्वीकार कर सकते हैं कि रवीन्द्र-नाथको युगसे एकदम अलग नहीं किया जा सकता। हमें बाध्य होकर कहना पड़ता है कि आधुनिक कालमें कोई ऐसा शक्तिशाली एवं समर्थ नाट्यकार नहीं हुआ जो युग-विशेषका प्रतिनिधित्व कर सके। बंगालमें कोई प्रतिभा-सम्पन्न नाट्यकार उदित होकर बंगालियोंके आधुनिक युग-चैतन्यसे रसान्वित हो नवीन रचनाएँ कर पाता, तो आज बंगला नाट्य-साहित्यमें रवीन्द्रनाथका एक स्वतंत्र स्थान रहता। इस प्रकारकी रचनाके अभावमें यदि आधुनिक युगके नाम पर नाट्य-साहित्यका कोई युग निर्दिष्ट करना हो तो उसमें रवीन्द्रनाथ साहित्यके अस्तित्वको मुक्त रूपसे स्वीकार करना पड़ेगा। साथ ही साथ यह भी स्वीकार करना पड़ेगा कि रवीन्द्र नाट्य-साहित्यके पहलेका सम्पर्कहीन रवीन्द्र-व्यक्ति मानस अभिनव

की रससृष्टि है—इसकी जो विस्तृति, वैचित्र्य एवं समृद्धि है, उसीके आधार पर बंगला साहित्यमें इसे एक विशिष्ट स्थान मिला है। अतः आधुनिक बंगला नाटच-साहित्यमें रवीन्द्रनाथको प्रतिनिधि नाटककार कहा जा सकता है। रवीन्द्र-प्रतिभाकी बहुमुखी धारा बंगलाके गीतकाव्यके क्षेत्रमें एक नए युगकी सृष्टि करने पर भी नाटच-साहित्यके क्षेत्रमें उनके अमूल्य दानकी अभिनवता गीतकाव्यको इस युगसृष्टिकी तुलनामें एकदम नगण्य नहीं है। रवीन्द्रनाथने अपनी समकालीन सामाजिक समस्याओं पर भी अपनी प्रतिभा और आत्म-सचेतनताके द्वारा विचार किया है। 'अचलायतन नाटकको इसका सर्वप्रथम उदाहरण कहा जा सकता है। रूपककी सहायतासे उन्होंने प्राचीन भारतकी संकीर्णताका जो चित्र उपस्थित किया है, वह आज प्रत्येक नर-नारीके चिन्तनका विषय बना हुआ है। धर्म और सत्यके नाम पर हमारा समाज किस प्रकार संस्कार और मिथ्याकी आडम्बरहीन दीवार खड़ी कर अपने भीतर समाधि-शय्या रच रहा है, यही 'अचलायतन'की समस्या है। समाजके प्रति उनका जो व्यक्तिगत बोध था, आदर्श था, उसे अपने नाटकोंमें उन्होंने प्रतिबिंबित किया है। समाजको प्रत्यक्ष करनेके लिए एक प्रकारकी आत्म-निर्लिप्तता एवं वास्तविक दृष्टिभंगीकी आवश्यकता होती है। इस विषय पर रवीन्द्रनाथका पूर्ण अधिकार न होनेके कारण वह दो कदम पीछे रह गए हैं। परन्तु गीति-कविके लिए यह एक अपरिहार्य त्रुटि है, इसीलिए गुरुदेवने प्रकृत काव्यधर्मी जिन सब विषयोंको लेकर नाटच-रचना की है वह उनकी सर्वशक्तिशाली रचना मानी जा सकती है। पश्चिमी सभ्यताके सम्पर्कमें आ जानेके कारण भारतीय सभ्यताका आदर्श क्षीण हो चुका था। चिर सरल सौन्दर्य विलासी भारतीय जीवनादर्शके ऊपर भयानक यांत्रिक पश्चिमी सभ्यताका आधिपत्य होता चला जा रहा था। कविने इस विषय पर विशद-रूपसे प्रकाश डाला है। 'मुक्तधारा', 'रक्तकरवी' नाटक इसके अन्यतम उदाहरण हैं, जिनमें कविका मस्त हृदय भी रक्त-करवीकी भाँत लाल हो उठा है।

बीसवीं शताब्दीमें जब हरिजन-आन्दोलन बड़े जोरों पर चल रहा था, उस समय भी कविकी दृष्टि इस समस्यासे वंचित न रह सकी। इस हरिजन-आन्दोलनसे प्रभावित होकर कविने 'चण्डालिका'की रचना की। इसके अतिरिक्त रवीन्द्रनाथके बहुतसे नाटकोंके कुछ अंशों पर महात्मा गांधीके सत्याग्रह आन्दोलनकी स्पष्ट छाप मिलती है। आधुनिक बंगला नाटच-साहित्य पाश्चात्य नाटच-प्रणालीको अपना कर भी मुक्त नहीं हुआ है। रवीन्द्रनाथके सर्वसंस्कारमुक्त नाटक भी इसी आधुनिक मनोभावकी ही विजय-यात्रा कहे जा सकते हैं—सचेतन मन निर्जीव संस्कारको सर्वत्र प्रताड़ित कर विजयी हुआ है। रवीन्द्रोत्तर बंगला नाटक अंगानुसार अब भी प्रधान रूपसे मध्ययुग-धाराका अनुगामी है, फिर भी भावकी दृष्टिसे उसने बहुत कुछ नवीनता प्राप्त कर ली है। मध्यकालीन बंगला नाटच-साहित्यका लक्ष्य धर्म और समाज था, लेकिन रवीन्द्रोत्तर बंगला नाटकोंमें व्यक्तिस्वार्थ ही प्रधान हो गया। पौराणिक और ऐतिहासिक विषयवस्तु पर आधारित नाटकोंके बीच भी आधुनिक युगोचित प्रेरणा प्रवेश कर इसके असली वस्तुगुण (Objectivity) को विकृत कर गई है। नवीन परिस्थितिमें संगठित पारिवारिक जीवनके द्वारा इस संकटका परिचय ही रवीन्द्रोत्तर युगके सामाजिक नाटकोंका प्रधान उपजीव्य विषय है। आज आत्म—सचेतन प्रबुद्ध बंगालीका सर्वविजयी रोमान्स-विलास ही रवीन्द्रोत्तर युगके बंगला नाटच-साहित्य पर भी अपना प्रभाव डाल रहा है और उसके साहित्यमें श्रेष्ठ रचनाओंके निर्माणमें बाधास्वरूप है। अतः यह धारणा गलत है कि बंगला साहित्यमें रवीन्द्रनाथके बाद कोई उल्लेखनीय रचना नहीं हुई।

रवीन्द्रनाथ बंगलाके अन्यतम स्रष्टा हैं। उन्होंने अपनी सशक्त प्रतिभाके बल पर बंगला साहित्यको उच्च कोटिका साहित्य प्रदान किया। साथ-साथ उनकी रचनाओंकी प्रसिद्धि समग्र विश्वमें है। रवीन्द्र-

नाथके नाटकोंको मुख्यतया निम्नलिखित श्रेणियोंमें विभक्त किया जा सकता है: (१) गीतिनाटच, (२) साधारण नाटक-नाटिका – कौतुक नाटच, (३) काव्य-नाटच, (४) भावनाटच, (५) ऋतुपर्याय गीतनाटच एवं (६) गीत-नृत्य नाटच। पहली श्रेणीमें 'कालमृगया,' 'मायार खेल, 'बाल्मीकि-प्रतिभा' को हम रख सकते हैं। दूसरी श्रेणीमें 'विसर्जन,' 'राजा ओ रानी,' 'तपती,' 'प्रायश्चित्त,' 'शोधबोध,' गृहप्रवेश,' 'वैकुण्ठेर खाता,' आदि। तीसरीमें 'चित्रांगदा,' 'प्रकृतिर प्रतिशोध,' 'विदाय अभिशाप,' 'मालिनी' रखे जा सकते हैं। चौथी श्रेणीमें 'राजा', 'अचलायतन', 'डाकघर', 'मुक्तधारा', 'रक्त करवी' आदि। पाँचवी में 'वसन्त,' 'ऋतुरंग,' 'फाल्गुनी' और 'शेषवर्षण' आदि तथा छठीमें 'शापमोचन,' 'नटीरपूजा,' 'चण्डालिका,' 'तासेर देश,' 'श्यामा' इत्यादि आते हैं। इन श्रेणियोंको यदि हम और भी संक्षेपमें कहना चाहें तो सामाजिक और रोमाण्टिक दो प्रकारके कह सकते हैं। रवीन्द्रनाथके अधिकांश नाटकोंको हम गीति-प्रधान पाते हैं, क्योंकि रवीन्द्रनाथको मूलतः कवि-हृदय मिला था, इसलिए उनका कवि-स्वरूप उनकी किसी भी रचनामें देखा जा सकता है। जैसे कि 'प्रसाद' की हरेक रचना उनके कवि-हृदयका परिचय देनेमें समर्थ है। यह बात कही जा सकती है कि गीतोंका होना नाटकके तत्वोंके विरुद्ध है, जैसा कि 'प्रसाद' के नाटकों पर आरोप लगाया जाता है। इसीलिए एक स्थान पर आशुतोष भट्टाचार्यने कहा है कि रवीन्द्रनाथने बंगला साहित्यमें जो नाटक-रचना की है उन पर उनके निजी रचनाके आदर्शके अनुसार विचार करना पड़ता है, साधारण रचनाके मापदण्ड पर उन्हें तोलना भूल है।[१] अतः हमें उनकी रचनाओंको साधारण रचना नहीं मानना चाहिए।

रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें रस-संचार घटनाओंके घात-प्रतिघातसे न होकर आदर्शोंके संघर्ष एवं व्यक्तित्वके द्वन्द्व द्वारा हुआ है। इसी कारण जो लोग उनके नाटकोंमें घटना-बाहुल्य एवं मनोवेगकी संकुलताकी प्रत्याशा करते हैं उनके समीप रवीन्द्रनाथके नाटक निष्प्राण और काव्य-रससे भरपूर नहीं लगते हैं। रवीन्द्रनाथके गीतिनाटचोंमें प्रेमका स्वर प्रधान है, परन्तु इन नाटकोंकी रचना रवीन्द्रनाथने अपने जीवनके पहले खेवेमें की थी। और उन्होंने स्वयं इन नाटकोंको बड़े संकोचके साथ नाटकोंकी श्रेणीमें रखा है, क्योंकि इनमें उनके जीवनके भाव स्वप्नका ही उद्गार है। नाटकमें कथाका सुगठित होना, संवाद और पात्रोंके चरित्रका विकास एवं घटनाओंका संघर्ष नाटच-काव्यकी सफलताका कारण है। 'गुरुदेवके ऋतु नाटचोंका मूल लक्ष्य सौन्दर्य है और ये सौन्दर्य अखण्डताके रूपान्तर हैं।'[२] रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें जो पहले खेवेके हैं उनका कथानक परवर्ती खेवेके नाटकोंकी भाँति सुलझा हुआ नहीं है। 'रूपक और सौन्दर्य' नाटक रवीन्द्रनाथकी बहुमूल्य धरोहर हैं।[३] गुरुदेवने 'विसर्जन' नाटककी भूमिकामें इस नाटकके संबंधमें कहा है कि –

> 'केह बले ड्रामाटिक बला नाहि याय ठिक
> लिखिके'र बड़ बाडा बाड़ि।'

यह कथन गुरुदेवके प्रायः सभी नाटकोंके संबंधमें उपयुक्त जँचता है। रवीन्द्रनाथ अपनी गीत-प्रवणताके कारण ही अपने नाटकोंमें कथाका सुसंबद्ध सूत्र नहीं दे सके। यह प्रवणता रवीन्द्रनाथके पहले और अंतिम खेवेमें जोर पर थी, परन्तु मँझिले खेवेमें मन्द पड़ गई है। 'नाटकीय क्रियाओंकी अपेक्षाकृत

---

१. बंगला साहित्येर इतिहास – आशुतोष भट्टाचार्य, पृ० ४६३, प्र० संस्करण
२. वही, पृ० ४६४ " "
३. वही, पृ० ४६५ " "

भावानुभूति प्रकाशित करना रवीन्द्रनाथके नाटकोंकी अपनी विशेषता है।'[४] संलाप अथवा स्वगत कथनके माध्यमसे कविने एक सूक्ष्म भावका निरूपण किया है, परन्तु हम रवीन्द्रनाथको उनकी रचनाओंमें सर्वदा आत्म-सचेतन पाते हैं और इसी सचेतनताके कारण वह एक सफल साहित्यकार हो पाए हैं।

रवीन्द्रनाथके नाटकोंके साथ बंगला नाटच-साहित्यका कोई तारतम्य नहीं है, क्योंकि रावीन्द्रिक नाटकोंका उदय और अन्त उनके भीतर ही हुआ है; और अपनी सीमा लाँघ कर बंगला नाटच-साहित्य पर कोई उल्लेखनीय प्रभाव शायद नहीं डाल सका। बंगला साहित्य रवीन्द्रनाथका उत्तराधिकारी है, परन्तु यह नहीं भूलना चाहिए कि रवीन्द्रनाथके नाटक किसी अन्य नाटककारको प्रभावित नहीं कर पाए हैं।

रवीन्द्रनाथ छुटपनमें अपने अग्रजोंके साथ संगीत, नाटक और अभिनय रसमें भाग नहीं ले पाते, परन्तु विलायत यात्राके पश्चात् पश्चिमी परिवारोंमें जो आनन्द-चर्चाका मुक्त वातावरण फैला हुआ था उसीके अनुरूप अपने परिवारमें उन्होंने भी मुक्त आनन्द-चर्चा करनी चाही। फलस्वरूप 'बाल्मीकि प्रतिभा' का प्रकाशन (फाल्गुन, १८०२ शक)में एवं (१६ फाल्गुन १२८७)को 'विद्वज्जन समागम' पर इस गीतिनाटचका बालवृन्द एवं मित्रों द्वारा अभिनय किया गया। यहींसे रवीन्द्रनाथके नाटकोंका सूत्रपात समझना चाहिए। रवीन्द्रनाथकी शैशवकालकी अन्यान्य रचनाओंमें जिस प्रकारसे करुण-स्नेह रसका प्रतिपादन हुआ है उसी प्रकार 'बाल्मीकि-प्रतिभा'भी करुण-स्नेह रससे परिपूर्ण है। इसके अंतिम अंश पर विहारीलाल चक्रवर्तीके 'सारदामंगल' काव्यका प्रभाव पड़ा है एवं अक्षयबाबूके कई गीतोंका समावेश हुआ है तथा कहीं कहीं 'सारदामंगल'के गीतोंकी भाषाका भी प्रयोग किया गया है। जैसे 'आमार कोथाय से उषामयी प्रतिभा।' 'हृदये राख गोचरण तोमार' 'एकि एकि ए, स्थिर चपला'के पहले दो चरण' 'सारदामंगल' के तीन चरणोंके साथ तुलनीय हैं—

> किरणे किरणमय
> विचित्र आलोकोदय
> प्रियमाण रवि छवि भुवन उजिल।

बाल्मीकि-प्रतिभा में गीत और संलापके मिश्रणसे नाटकीय रसकी उत्पत्ति हुई है। 'कालमृगया' (अग्रहायण १२८९) 'प्रभातसंगीत'का समकालीन नाटक है। इसका मूल स्वर कारुण्य-स्नेह है। इसमें अधिकांशतः शोक-दहनके द्वारा क्षमा-संयमका आदर्श दिखाया गया है। इसके 'हमारि दुखेर नाहि ओर' गीतमें वैष्णव-पदोंका अनुसरण किया गया है। प्रथम दृश्यमें 'प्रकृतिर प्रतिशोध' नाटकका पूर्वाभास मिलता है। इस नाटकमें गीतोंकी रचनामें दृढ़ताका भाव दीख पड़ता है। 'प्रकृतिर प्रतिशोध' (१२९१) मानव-हृदयके विरोध द्वारा दुःखको ठुकरा कर, सुख-दुखको समान रूपसे देख विश्व प्रकृतिके साथ मानव-प्रकृतिका संयोग करना ही मानव-जीवनकी प्रमुख सार्थकता है— रवीन्द्रनाथके जीवनकी यही विशेष वाणी है, जो उनके जीवनका आदर्श बनी है। और 'प्रकृतिर प्रतिशोध'की मूलकथा भी यही है। रवीन्द्रनाथने इसके संबंधमें खुद कहा है— "बाल्मीकि-प्रतिभा और कालमृगया जिस प्रकार गीतके सूत्रमें नाटचमाला हैं, उसी प्रकार 'मायार खेल' नाटचसूत्रमें गीतमाला है।" 'राजा ओ रानी' रवीन्द्रनाथका प्रथम एवं सर्वजन-परिचित श्रेणीका नाटक है जिसमें हृदय रूपी धनको शरीरसे जकड़ कर रखनेकी वासना, समग्र मानवको प्राप्त करनेका दुःसाहस, 'राजा ओ रानी' नाटककी ट्रेजडी है। सुमित्राका प्रेम शान्त,

---

४. वही, पृ० ४६६

संयत और कर्तव्य-परायण है। विक्रमकी सर्वग्रासितासे वह प्रेम स्थिर नहीं रह पाता है। राजकर्तव्यकी अवहेलनासे सुमित्राका प्रेम प्रकाशको रुद्ध कर कुण्ठित हो जाता है—

छि छि महाराज
एकि भालबासा? ए ये मेघेर मतन
रेखे छे आच्छन्न क'रे मध्याह्न आकाशे
उज्जवल प्रताप तव। . . .
आमारे दिओ ना लाज
आमारे वेस ना भाल राजश्रीर चेये।

जिस समय 'राजा ओ रानी' नाटकका प्रकाशन हुआ, उस समय रवीन्द्रनाथके पाठकोंकी संख्या और बढ़ गई। प्रकाशित होनेके एक वर्ष बाद ही गोपाललाल शीलके एमारेल्ड थियेटरमें इस नाटकका सफल अभिनय हुआ। यह दिन बंगला रंगमंचके इतिहासमें विशेष उल्लेखनीय है। रवीन्द्रनाथकी नाट्य-रचनाका प्रथम चरण करुणा-स्नेहके प्रकाशमें हृदयारण्यसे निष्क्रमणकी सूचना है। द्वितीय चरणसे कर्तव्यके साथ प्रेमका, रूपके साथ रसका और संसारके साथ सत्यका संघर्ष आरंभ हुआ है। 'राजा ओ रानी'में तथा 'तपती'में इसका विरोध हुआ है। 'राजर्षि' एवं 'विसर्जन'में शुष्क कर्तव्यकी तृष्णा मिटाकर वात्सल्यकी धारा बरसायी गई है। 'विसर्जन'की समस्या है—'केन प्रेम आपनार नाहि पाप पथ'। रवीन्द्रनाथका प्रतिनिधि एवं विशिष्ट नाटक 'विसर्जन' कहा जाता है। प्राचीन नाट्य-प्रणालीसे असन्तुष्ट होकर रवीन्द्र-नाथने नाटककी नवीन प्रणालीका सर्जन किया है। उदार ज्ञान और निरासक्त जीवनबोध, अंधविश्वास और गलत अधिकारबोधके साथ गंभीर हृदयवृत्तिके संघर्षसे 'विसर्जन' नाटकमें रसकी मात्रा बढ़ गई है।

'चित्रांगदा' रवीन्द्रनाथका अत्यन्त प्रसिद्ध नाटक है जिसकी रचना 'सोनार तरी'के आस-पास हुई थी। इसमें नाटककी सर्वांगीणता नहीं है, लेकिन नाटकीय एवं गीति-काव्यकी सुषमा है। नायिका चित्रांगदा ही नाट्यकाव्यकी पटभूमिमें आद्योपरान्त अधिकार किए बैठी है। अर्जुन उसकी आवेगमय (इमोशनल) अभिव्यक्तिके आलंबन एवं उद्दीपन बन कर रह गए हैं। इस नाटकके संबंधमें कविने स्वयं कहा है— "बहुत दिन पहले रेलगाड़ीमें बैठ शान्तिनिकेतनसे कलकत्ताकी ओर जा रहा था। उस समय, शायद, चैत्रका महीना रहा होगा। रेल लाइनके किनारे झाड़ियोंका झुटपुट है। . . . उसीके साथ जाने मुझे क्यों लगा कि यदि कोई सुन्दर युवती यह अनुभव करे कि उसने अपने यौवनकी मायासे अपने प्रेमीको रिझाया है, तो वह अपने रूपको ही अपने सौभाग्यके मुख्य अंशका भाग देनेके अभियोगमें बातिल कह कर धिक्कार सकती है। यह तो उसके बाहरकी चीज है, मानो ऋतुराज वसन्तके पाससे प्राप्त वर है, क्षणिक मोह-विस्तारके द्वारा यौवन-उद्देश्य सिद्ध करनेके लिए है। यदि उसके भीतर यथार्थ चरित्र-शक्ति हो तो वह मोह-मुक्ति शक्तिका दान ही उसके प्रेमीके लिए महान् लाभ है, युगल जीवनकी विजय यात्राकी सहायिका। . . . इसका मूल्य मानवीय है या प्राकृतिक।"[५]

'विदाय अभिशाप' काव्यरस प्रधान एक गीतिनाट्य है। इसका और 'चित्रांगदा'का विषय मिलता जुलता है। इसमें कविने अमित्राक्षरका त्याग कर मित्राक्षरका प्रयोग किया है और परवर्ती सभी रचनाओंमें इसी परिपाटीका प्रयोग किया है। काव्यसृष्टिमें भावोद्गार जब अपनी चरम सीमाको छू रहे थे, उस समय कविने शान्तिनिकेतनके ब्रह्मचर्याश्रमके वातावरणमें अपने शिष्योंके अभिनयके लिए गीत-प्रधान 'शरदोत्सव' लिखा। इस नाटकमें हम कविको एक भिन्न मार्गका अनुसरण करते हुए पाते हैं।

---

५. रवीन्द्र रचनावली, वैशाख १३४७। 'चित्रांगदा', सूचना।

इसकी प्रस्तावनामें कविने संस्कृत परिपाटीका अनुसरण किया है। इसमें हम देखते हैं कि कविकी दृष्टि मानव-हृदयको छोड़कर उसके अनुभवकी सामर्थ्य पर जा टिकी है। शरदोत्सव और इसकी परवर्ती रचनाओंमें आध्यात्मिकताकी झलक मिलती है। यह मानना ही पड़ेगा कि रवीन्द्रनाथके नाटकों द्वारा बंगला नाट्य-साहित्य समृद्ध हुआ है। क्योंकि रवीन्द्र-युग ही नाट्य-साहित्यकी चरम-सीमा है। और रवीन्द्रोत्तर बंगला नाट्य-साहित्यका क्रमशः पतन हो रहा है।

## अभिनेयताकी दृष्टिसे रवीन्द्रनाथके नाटक

रवीन्द्रनाथके नाटक प्रायः जन-साधारणकी पकड़से बाहर रहे। हिन्दीमें 'प्रसाद'को जिस प्रकार उच्च श्रेणीके नाटचकार होने पर भी उतनी सफलता नहीं मिली, क्योंकि उनके नाटकोंका अभिनय करने एवं देखनेके लिए एक उच्च वर्गकी आवश्यकता है। ठीक ऐसा ही कुछ हाल बंगालामें रवीन्द्रनाथके नाटकोंका है। उनके नाटकोंको यथार्थ रूपसे न तो जन-साधारण समझ ही पाता है और न तो उनका अभिनय ही कर पाता है। चूंकि रवीन्द्रनाथके नाटक सहज रूपसे रंगमंच पर लाए नहीं जा सकते हैं, इसलिए जन-साधारणकी यह धारणा बन गई है कि रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें अभिनेयताकी कमी है। हमें इस बात पर विचार करना चाहिए, क्योंकि रवीन्द्रनाथका ऐसा कोई भी नाटक नहीं है जो रंगमंच पर पहुँच कर असफल हुआ हो। शर्त यह कि उसके उपयुक्त रंगमंच रहा हो। 'चिरकुमार-सभा' और 'शेष रक्षा' प्रभृति नाटकोंको रंगमंचकी ओरसे विशेष ख्याति मिल चुकी है। एक समय 'राजा ओ रानी' और 'बौठाकुरानीर हाट'का रंगमंच पर बड़ा आदर था। पिछले खेवेमें 'विसर्जन'का भी कुछ हद तक आदर हुआ। हाँ, इस संबंधमें एक बात कह सकते हैं कि इस समय गिरीशचन्द्र, क्षीरोदप्रसाद या द्विजेन्द्रलालके नाटकोंको जिस आदरके साथ हमारे समाजने ग्रहण किया था, सर्वजन सुलभताके अभावमें रवीन्द्रनाथके नाटकोंको उतना आदर नहीं मिल सका। श्रीप्रमथनाथ विशीने इसका मूल कारण वताते हुए कहा है—'उन लोगोंके नाटकोंके साथ रंगमंचका संबंध अत्यन्त सहज और स्वाभाविक था। रवीन्द्रनाथके नाटक जलमें तैरनेवाले जलचरके समान मानव हैं जो पानीमें जाने पर तैर सकते है लेकिन उनका मूल स्थान स्थल ही है। नाटककी अभिनय-कलाके मूलमें रंगमंचका घनिष्ट संबंध है। शेक्सपीयर, इब्सन आदि सफल नाटककारोंने घटना-स्थलको रंगमंचके केन्द्रमें स्थापित कर अपनी रचनाएँ की हैं, इसी कारण उन्हें सफलता मिली है। गिरीशचन्द्र, क्षीरोदप्रसाद, द्विजेन्द्रलाल तो रंगमंचीय पेशेको अपनाए बैठे थे। लेकिन रवीन्द्रनाथ 'प्रसाद'की तरह 'नाटकके लिए रंगमंच होना चाहिए, रंगमंचके लिए नाटक नहीं'के अनुयायी थे। रवीन्द्रनाथने 'घरोया रंगमंच' पर ही सर्वदा अभिनय किया है। परवर्ती कालमें रवीन्द्रनाथ द्वारा बहुतसे पेशेवर नाटककार प्रभावित हुए, इसमें कोई संदेह नहीं। विशीजीने कहा है—'रवीन्द्रनाथ द्वारा पेशेदार रंगमंच प्रभावित अवश्य हुए हैं लेकिन यह भी नहीं भूलना चाहिए कि पेशेदार रंगमंचके द्वारा अर्थात् जनताके चित्तकी आशा-आकांक्षाके प्रभाव द्वारा प्रभावित नहीं हुए।'[६] प्रमथजीने अन्यत्र कहा है—'रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें काव्यरस, मानवरस और विचित्र नर-नारीकी लीलाको स्वीकारने पर भी यह कहा जा सकता है कि वे सब पूर्णांग नाटचशिल्प नहीं हैं।'[७] अतः रवीन्द्रनाथके नाटक असाधारण होनेके कारण साधारण रंगमंच पर लाए नहीं जा सकते हैं। उनके नाटकोंकी यह सबसे बड़ी

---

६. रवीन्द्र नाट्य-प्रवाह—प्रमथनाथ विशी, पृ० १७४, प्र० खण्ड, प्र० संस्करण

७. वही " " १७५ " "

कमजोरी रह गई है कि वे सर्वजन-सुलभ नहीं हो सके। रवीन्द्रनाथके नाटकोंका आदर उसी समय हो सकेगा, जब भारतके प्रत्येक वर्गकी जनतामें शिक्षाका स्तर किसी हद तक ऊँचा उठ सकेगा।

गुरुदेवके नाटकोंकी अभिनेयताके संबंधमें दूसरी बात यह कही जा सकती है कि नाटकके मूलतः तीन तत्त्व होते हैं—कथा, पात्र और कथोपकथन। ये तीन तत्त्व ही पुराने हैं, जिनको आधार मान कर नाटककी रचना की जा सकती है। बंगलाके नाटककार द्विजेन्द्रलालके नाटक प्रधान रूपसे वक्ताके आदर्श पर, गिरीशचन्द्रके कला एवं कथोपकथन पर आधारित है, परन्तु रवीन्द्रनाथके नाटक वक्तृतात्मक आदर्शको प्रायः जड़से ही छोड़ कर चले हैं। उनकी नाटकीय भाषाकी धारा रचना या कथोपकथन कही जा सकती है। इसे भी दो उपशाखाओंमें विभक्त कर सकते हैं। पद्यमें लिखे गए नाटकोंकी मूल धारा रचना-मूलक है और गद्यमें लिखे गए नाटकोंकी कथनोपकथन-मूलक। 'गांधारीर आवेदन,' 'चित्रांगदा,' 'मालिनी', 'कर्णकुन्ती संवाद,' आदि रचना-प्रधान नाटक हैं। श्री प्रमथनाथ विशीने कहा है—"रवीन्द्रनाथके बहुत सारे नाटक जैसे काव्यनाट्य आवृत्तिप्रधान अभिनय द्वारा, आकाशवाणी, टेलीवीजन एवं विशेष श्रोताओंके समाजमें एक मनोहर पद प्राप्त करेंगे, लेकिन साधारण मंच पर खेतकी मूली बन जाएँगे।"[८] इस संबंधमें एक ही बात कही जा सकती है कि रवीन्द्रनाथके नाटकोंका सर्वांगपूर्ण अभिनय और पूर्ण रूपसे सामाजिकके लिए बोधगम्य होना उसी समय संभव है जब सामाजिक और अभिनेता अभिनयके गुणसे परिचित हो।

रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें प्रतीक नाटककी अधिकता है जैसे 'रक्तकरवी,' 'डाकघर' आदि।

जिस प्रकार किसी भी साहित्यिककी रचनाएँ सर्वथा दोषमुक्त नहीं हो पाती हैं उसी प्रकार रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें कुछ दोष दिखाया जा सकता है। 'तत्व और चित्रके शिल्प-मिश्रणके उत्कर्ष पर ही शिल्पका चरम उत्कर्ष निर्भर करता है।'[९] तत्त्वनाट्य (रूपक, सांकेतिक आदि या किसी वर्ग-विशेषकी तत्त्वरचना जो मूलतः तत्त्व नहीं कही जा सकती, तत्त्वप्रधान शिल्प हो सकती है) और दूसरी तरफ जीवन-तत्त्व और जीवन-चित्रका होना आवश्यक है। रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें हमें तत्त्व और चित्र दोनों मिलते हैं, लेकिन प्रधानता प्रायः एककी ही रहती है। कभी-कभी दोनों तत्त्वोंका अल्पाभास मिल कर रह जाता है। 'सभी नाटकोंमें तत्त्वका भार इतना गुरुतर है कि जीवन-चित्रके ऊपर मानो उसे जोर-जबरदस्तीसे रखा गया है—चित्र तत्वको वहन नहीं कर सका है, पीड़ित होकर निक्षेप करता है—इसी कारण दोनों ही स्वतन्त्र रूपसे हमारे सामने आते हैं।'[१०] रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें तत्त्व शिल्प बन कर तीव्र गतिसे गंगाकी पावन धाराकी भाँति नर-नारीके जीवन स्वरूपको स्पष्ट करता हुआ प्रवाहित हुआ है। उनके तत्त्व-नाटक सार्थक शिल्पका परिचय देनेमें पीछे रह जाते हैं। लेकिन उनके नाटकोंकी पवित्रता और स्निग्धता कम नहीं है। कविकी महानताके कारण इनका मूल्य कम नहीं है, फिर भी हमें बाध्य हो कर यह कहना ही पड़ता है कि रवीन्द्रनाथके नाटकोंमें गंगाकी स्वच्छन्द धाराका अभाव है। गुरुदेवके नाटकोंकी कथा तीव्रगतिसे आगे नहीं बढ़ पाती। कहीं कहीं तो गतिहीन हो जाती है। बहुतसे नाटकोंमें काल, स्थान और घटनाकी एकता (Unity of time, place and action) कथाकी गतिको बढ़ानेमें समर्थ हो पाई है। उनके नाटकोंकी कहानी संलापोंमें नहीं गठित हुई है बल्कि कहानीकी अभिव्यक्ति ही संलाप है। रवीन्द्रनाथका 'मुक्तधारा' नाटक शायद उनके अन्यान्य नाटकोंसे सफल कहा जा

---

८. रवीन्द्र नाट्य-प्रवाह—प्रमथनाथ विशी, पृ० १७७, प्र० संस्करण, भाग १
९. वही " पृ० २२२, प्र० संस्करण, भाग २
१०. वही " पृ० २२५, प्र० संस्करण, भाग २

सकता है, क्योंकि उसकी गति तीव्र है। 'रक्तकरवी' जैसे प्रसिद्ध नाटकके प्रथमांशमें कोई गति नहीं दीख पड़ती है। "रवीन्द्र-मानसकी गतिविधिका चिह्नरूप गुरुत्व प्रचुर कवित्व रसके आधार रूपमें मानव-जीवनके सुगभीर मन्तव्यके आश्रयरूपमें कभी लुप्त नहीं होगा।"[११] प्रमथनाथ विशीने रवीन्द्रनाथके नाटकों पर एक विहंगम दृष्टि डालते हुए कहा है—"इन नाटकोंमें सभी नाटक अभिनेय नहीं हैं। 'डाकघर' की स्वल्पायतन कहानी विशेष दर्शक वर्गको आनन्द देनेमें सक्षम हो सकती है। गीति-प्रधान 'फाल्गुनी' नाटक भी कभी-कभी दर्शक-वृन्द एकत्र कर पाएगा। लेकिन मेरा ख्याल है कि अभिनेयताकी दृष्टिसे 'मुक्तधारा' का स्थान सर्वोच्च होना चाहिए। सुदक्ष निर्देशककी छाया पाने पर 'मुक्तधारा' समस्त श्रेणीके दर्शकोंका मनोरंजन-क्षेत्र अपना सकता है।"[१२] "वर्तमान बंगला साहित्यमें रवीन्द्रनाथका खूब व्यापक प्रभाव होने पर भी वह उतना गंभीर नहीं हो पाया, इसका कारण फिलहाल यही जान पड़ता है कि रवीन्द्रनाथको हम पहचान नहीं सकते हैं।"[१३] स्वर्गीय मोहितलालने और भी कहा है "रवीन्द्रनाथकी समग्र साहित्य-साधनाकी गति-प्रकृतिको यदि हम लोग समझ पाते तो कविके जीवनके आदि, मध्य और अन्तको एवं उसके साहित्यिक आदर्श, उसकी व्यक्तिगत साधनाके आदर्शको पूर्ण रूपसे समझनेकी सामर्थ्य हम लोगोंमें होती, तो हमारा साहित्य-बोध और भी सजीव और सज्ज हो सकता। लेकिन उन्हें हम लोग किसी भी तरह समझ नहीं पाते।"

## THOUGHTS ON THE HIMALAYAS

Nowhere else had I thoughts so sublime as those which I had on the holy banks of the Ganges with its natural beauty. The spot has still become a part of my memory. Whenever I withdraw my eyes from the world and turn them inward, the heart is overwhelmed with thoughts, great in numbers and difficult to express, for I am but an uneducated man. To whom shall I make myself understand? To which of the three hundred and sixty million Hindus can I tell what I feel? With one's heart tortured with misery, one has to depart one day from this world. Indians have not yet seen the shadow of happiness and shouts of pain rise up on all sides. There have been dedicated men pointing to the path of true happiness but embarrassed and confused since long, the nation has lost all heart. How should I convey to them secrets of my heart? Offering my homage to the sublime Himalayan heights and remembering God, I sought to quiet my soul. I returned to the dak bungalow with the thought that there is God to light everybody's path.

(FROM: "DREAM HALF-EXPRESSED") —**N. K. Mehta**

---

११. वही " " २२८ "

१२. वही " " २२८ "

१३. आधुनिक बांगला साहित्य—मोहितलाल मजुमदार, पृ० १२२, चतुर्थ संस्करण

## ☆ ☆ ☆ निबंधकार रवीन्द्रनाथ ठाकुर

**डॉ. वीरेन्द्रकुमार विद्यालंकार, एम. ए., पी-एच. डी., अध्यक्ष, हिंदी-संस्कृत-विभाग, डी. ए. वी. कॉलेज, अंबाला**

आधुनिक युग (जो गद्यका युग कहा जाता है)में निबन्धका महत्त्व अत्यधिक हो गया है; क्योंकि इसके माध्यमसे गद्यकी शैलियोंके निखार और विकासकी अनन्त सम्भावनाएँ हैं। "गद्यं कवीनां निकषं वदन्ति"-गद्य कवियोंकी कसौटी है। तो निबन्ध ही गद्यकी कसौटी है। 'निबन्ध' का मौलिक अर्थ [नि+बन्ध (बाँधना)+घञ् (संग्रह), रोकना (देखें, वाचस्पत्य) या [नि+बन्ध (बाँधना)+अच्]। नीमका वृक्ष और उसके सेवनसे कोष्ठ-रोग-रोध है (देखें, जटाधर)। याज्ञवल्क्य-स्मृतिमें निबन्ध (निबन्धो द्रव्य-मेव) द्रव्यके लिए प्रयुक्त हुआ है। हेमचन्द्रने संग्रह-ग्रन्थ, मूत्ररोधरूप रोग, बन्धनके अर्थमें इसका प्रयोग किया है। गीता (अध्याय १६-५) में 'निबन्धायासुरी मता' में भी यह बाँधनेकी क्रियाके अर्थमें आया है। 'निबन्ध' का प्रयोग लिखे हुए भोजपत्रोंको सँवारकर बाँधने या सीनेकी क्रियाके लिए भी होता था; किन्तु कालान्तरमें अर्थ-संकोचके फलस्वरूप केवल साहित्यिक कृतिके लिए इसका प्रयोग किया जाने लगा। हिन्दीमें 'निबन्ध' का प्रयोग गोस्वामी तुलसीदासने प्रबन्ध काव्यके लिए किया है-"भाषा-निबन्धमतिमंजुलमातनोति।" निबन्धके पर्यायके रूपमें प्रबन्धके अतिरिक्त लेख, सन्दर्भ, रचना और प्रस्ताव शब्द भी प्रचलित हैं।

आज निबन्ध अपने मूल और रूढ़ अर्थोंसे भिन्न अर्थमें प्रयुक्त होता है। वह अपने सभी समानान्तर पर्यायोंके भौतिक तथा परम्परानुमोदित अर्थोंसे भी भिन्न अस्तित्व रखता है। वास्तवमें यह आज लैटिनके 'एग्जीजियर'-(निश्चयपूर्वक परीक्षण करना)से उद्भूत फ्रेंचके 'ऐसाइ' तथा अंगरेजीके 'एसे' शब्दका पर्याय हो गया है, जिनका शाब्दिक अर्थ प्रयत्न या परीक्षण होता है और प्रयोगकी दृष्टिसे जो लघु अथवा समर्याद दीर्घ कलेवरकी उस अनवस्थित गद्य-रचनाके लिए प्रयुक्त होता है, जिसमें निबन्ध-कार आत्मीयता या अनात्मीयता, वैयक्तिकता या निर्वैयक्तिकताके साथ किसी एक विषय या उसके किन्हीं अंशों या प्रसंगों पर अपनी निजी भाषा-शैलीमें भाव या विचार प्रकट करता है। आधुनिक निबन्धों-को प्रधान रूपसे तीन वर्गोंमें रखा जा सकता है-१. कथात्मक (आख्यानात्मक, नैरेटिव), २. वर्णनात्मक (डिस्क्रिप्टिव) और ३. चिन्तनात्मक (रिफ्लेक्टिव)। कथात्मक निबन्धमें कोरे काल्पनिक इतिवृत्त, पौराणिक आख्यान, आत्म-चरितात्मक वृत्तान्त अथवा ऐतिहासिक प्रतीकात्मक, काल्पनिक आदि अनेक प्रकारकी कहानियोंका उपयोग किया जा सकता है। वर्णनात्मक निबन्धमें प्राकृतिक दृश्य अथवा मानव-जीवन सम्बन्धी किसी भी घटनाका वर्णन हो सकता है। चिन्तन-प्रधान निबन्धोंके विषयोंके लिए मानव-जीवनके अनन्त कार्यों और व्यापारोंकी राशि खुली पड़ी है। चिन्तन-प्रधान निबन्धोंमें लेखक अपनी प्रवृत्ति, स्वभाव या परिस्थितिके अनुसार भावनाको मुख्य आधार बना सकता है अथवा भावना और विचारका सहज समन्वय करके पाठकके हृदयको द्रवीभूत करते हुए उसकी बुद्धिको प्रेरित कर सकता है।

रवीन्द्रनाथ ठाकुरने कथात्मक, वर्णनात्मक और चिन्तनात्मक तीनों ही प्रकारके निबन्ध लिखे, जो रवीन्द्र-साहित्यमें यत्र-तत्र संकलित एवं अनुवादित हैं। इनमें से बहुतसे कलकत्ता विश्व-विद्यालयकी व्याख्यान-मालाके अन्तर्गत परिगणित होते हैं, जैसे—'साहित्य,' 'तथ्य और सत्य,' 'सृष्टि,' 'साहित्य-तत्त्व'। कुछ समय-समय पर विभिन्न पत्र-पत्रिकाओंमें प्रकाशित एवं कालान्तरमें ग्रन्थ-रूपमें संकलित हैं, जैसे—

'शिक्षा,' 'परिहासका परिणाम,' 'बड़े चींटोंका मन्तव्य,' 'प्राचीन तत्त्व' लेखका नमूना, मीमांसा, पैसेकी शिकायत, पुराने देवताओं पर नई आफ़त, बिना पैसेका भोज, (सब प्रायः व्यंगात्मक); और 'शान्तिनिकेतन' ग्रन्थमें उत्तिष्ठित जाग्रत, संशय, अभाव, आत्माकी दृष्टि, पाप, दुःख, त्याग, त्यागका फल, प्रेम, सामंजस्य, क्या चाहिए, प्रार्थना, विकारशंका, देखना, सुनना, हिसाब, शान्तिनिकेतनमें सात पौष, दीक्षा, मनुष्य, उजड़ी पैंठ, उत्सवशेष, संचय तृष्णा, पार करो, इसपार-उसपार, दिन, रात्रि, प्रभातमें, विशेष, प्रेमका अधिकार, इच्छा, सौन्दर्य, प्रार्थनाका सत्य, विधान, तीन, पार्थक्य, प्रकृति, प्राप्ति, समग्र, कर्म, शक्ति, प्राण, जगत्‌में मुक्ति, समाजमें मुक्ति, मत, निर्विशेष, द्यौ, विश्वव्यापी, मृत्युका प्रकाश, नवयुगका उत्सव, भावुकता और पवित्रता, अन्तर-बाहर, तीर्थ, विभाग, द्रष्टा, नित्यधाम, परिणय, तीन मंजिल, वासना, इच्छा, मंगल, स्वाभाविकी क्रिया, परशरतन (पारस), अभ्यास, प्रार्थना, वैराग्य, विश्वास, संहरण, निष्ठा, निष्ठाका कार्य, विमुखता, मरण, फल, सत्यका दर्शन, सृष्टि, मृत्यु व अमृत, नावकी लदाई, स्वभाव-प्राप्ति, अहं, नदी तथा फूल, आत्माका प्रकाश, आदेश, साधना, ब्रह्म-विहार, पूर्णता, नीड़-शिक्षा, भूमा, ओम्, स्वभाव-लाभ, अखण्ड-प्राप्ति, आत्मसमर्पण, समग्र एक, आत्म-प्रत्यय, धीर मुक्तात्मा, कठिन और सहज, नमस्तेऽस्तु, मन्त्रका बन्धन, प्राण और प्रेम, भय और आनन्द, नियम और मुक्ति, सबकी इच्छा, वर्षका अन्त, अनन्तकी इच्छा, पाना न पाना, होना, मुक्ति, मुक्ति-पथ, आश्रम, तपोवन, छुट्टियोंके पीछे, वर्तमान युग इन शीर्षकोंसे छोटे-बड़े बंगला-प्रवचन गद्य-निबद्ध हैं।

रवीन्द्रकृत कथात्मक और वर्णनात्मक निबन्ध एक विशिष्ट चमत्कृत शैलीमें विषयको उद्घाटित करते हैं। 'पुराने देवताओं पर नई आफत' इस लघु निबन्धमें बड़े रोचक ढंगसे यह प्रदर्शित किया गया है कि वर्तमान युगमें रुपयेकी शक्तिमत्ताके आगे बड़े बड़े देव अपनेको अशक्त अनुभव करते हैं और पुलिस-अधिकारियोंकी भीषणतासे यमराज भी भयभीत हैं। उस देवसभामें देव-सेनापति कार्तिकेयने कहा — देवताओंकी रक्षा करना मेरे लिए असाध्य हो गया है, इसलिये या तो मेरा पद तोड़ कर प्रबन्ध कम कर दीजिये या किसी सामयिक पत्रके सम्पादकको स्वर्ग-रक्षाके कामका भार सौंपिये।" वहीं धर्म बोले — "लोकाचारको हम अपना अधीन कर्मचारी समझते थे, किन्तु वह हमसे राय लिये विना ही जो उसके जीमें आता है, करता है। तो अब उसी स्वेच्छाचारीके लिये हमने अपना सिंहासन छोड़ दिया।" शुभ्रवसना सरस्वती देवीने कहा — "अनेक कार्योंमें बालकोंको शिक्षा देनेका काम इतने दिन तक मेरे अधीन था, किन्तु वह काम अब मैं किसी तरह नहीं चला सकूँगी। . . . उनके पढ़नेके लिये आजकल (ब्रिटिश शासन-काल) जो पुस्तकें चुनी गई हैं, वह मैं नहीं पढ़ा सकूँगी। पढ़ाते समय मेरी छाती फटती है और बालकोंकी अत्यल्प बोधशक्ति नष्ट होती है तथा उत्साह भग्न हो जाता है। यह कठोर कार्य किसी बलिष्ठ पुरुषको सौंप देना अच्छा है। इसलिये मैं इस सभामें सानुनय प्रार्थना करती हूँ कि यह भार यमराजको अर्पित किया जाय। यमराजने तुरन्त उठकर प्रतिवाद किया कि मेरी कोई आवश्यकता नहीं, क्योंकि स्कूलके मास्टर और इन्स्पेक्टर लोग तो मौजूद ही हैं। शिशु-शिक्षा-विभागमें यमराजको नियुक्त करना फिजूल है, इस सम्बन्धमें देवताओंका कोई मतभेद नहीं रहा (देखें 'व्यंग कौतुक' पृष्ठ ४१)। स्पष्ट ही इस निबन्धमें सरस्वतीके वचनोंके पीछे रवीन्द्रनाथ एक अस्वस्थ-शिक्षा-पद्धति (जो उस समय प्रचलित थी)के प्रति तीखा व्यंग कर रहे हैं। यहाँ अपनी बातको प्रकट करनेका नाटकीय ढंग अभिनन्दनीय है। रवीन्द्रके निबन्धोंमें इस नाटकीयताने प्रभावशालीतामें अभिवृद्धि की है।

गम्भीरसे गम्भीर विषयको भी रवीन्द्रने अपने अनोखे ढंगसे पाठक या श्रोताके लिये सुपच एवं सुग्राह्य बना दिया। अपनेको खोलकर रखनेका रवीन्द्रका ढंग निराला है। साहित्य-तात्पर्यको उन्होंने

यों सुग्राह्य बनाया — "साहित्यका सहज अर्थ जो मैं समझता हूँ वह है 'नैकटच,' अर्थात् सम्मिलन। मनुष्यको मिलना पड़ता है नाना प्रयोजनोंसे, और फिर मिलना होता है केवल मिलनेके लिये ही, अर्थात् साहित्यके उद्देश्यसे। साग-सब्जीके खेतके साथ मनुष्यका योग है फसल-फलानेका योग। किन्तु पुष्पोद्यानके साथ योग सम्पूर्ण पृथक् जातिका है। सब्जीके खेतका शेष उद्देश्य है खेतके बाहर, और वह है भोज्य-संग्रह। पुष्पोद्यानका जो उद्देश्य है उसे एक हिसाबसे 'साहित्य' कहा जा सकता है। अर्थात् मन उसके साथ मिलना चाहता है, उद्यानमें जाकर हम बैठते हैं, घूमते हैं, उसके साथ योग होनेसे हमारा मन खुश होता है। इससे हम समझ सकते हैं कि भाषाके क्षेत्रमें 'साहित्य' शब्दका तात्पर्य क्या है। उसका काम है हृदयका योग कर देना। योग ही अन्तिम लक्ष्य है" (देखें, रवीन्द्र-साहित्य, भाग २४, पृ० ११९)।

साहित्य-मर्मज्ञ रवीन्द्रनाथ ठाकुरने तत्कालीन भारतीय समाजमें दी जा रही शिक्षाको दूषित पाया। विक्षुब्ध हो रवीन्द्रने भी विदेशी शिक्षाके सामयिक आलोचकोंकी भाँति शिक्षा-समस्या पर लेखनी उठायी। शिक्षाका हेर-फेर और 'शिक्षा-संस्कार'को प्रदर्शित कर बोलपुरकी हरित भूमिमें शान्तिनिकेतन-रूप एक पादप रोपा जो आज विश्वभारती विश्वविद्यालयके रूपमें लहलहा रहा है। 'शिक्षाका हेर-फेर' इस निबन्धमें जीवन-दायिनी शिक्षा पर बल देते हुए रविबाबूने लिखा — "इसमें तो जरा भी सन्देह नहीं कि विचार और कल्पना ये दो शक्तियाँ जीवन-यात्राके लिये बहुत ही आवश्यक हैं। मनुष्य बनने–वास्तविक मनुष्यत्व प्राप्त करने–के लिए इन दो शक्तियोंके बिना काम ही नहीं चल सकता। यदि हम बाल्य-कालसे ही विचार और कल्पनाकी ओर लक्ष्य न देंगे तो वे काम पड़ने पर हमें तैयार न मिल सकेंगे। किन्तु हमारी वर्तमान शिक्षा-प्रणालीमें विचार और कल्पनाशक्तिके बढ़ावेका मार्ग प्रायः बिलकुल ही बन्द है। हमें बहुत समय तक केवल भाषा-शिक्षा ही में लगे रहना पड़ता है (देखें, शिक्षा, पृ० ५९)। रटते-रटते हमारी कमर झुक जाती है, परन्तु हमारे मनुष्यत्वका सर्वांगीण विकास नहीं हो पाता। वे आगे लिखते हैं कि इस समय हम विधातासे यही वर चाहते हैं कि हमारे लिए केवल क्षुधाके साथ अन्न, शीतके साथ वस्त्र, भावके साथ भाषा और शिक्षाके साथ जीवन एकत्र कर दो — इन्हें जुदा जुदा न रहने दो (देखें, शिक्षा, पृ० ७१)। रवीन्द्रके शिक्षा सम्बन्धी निबन्धों, वक्तृताओं, संभाषणों और उनकी शिक्षण-संस्थाओंको देखनेसे प्रतीत होता है कि रवीन्द्रकी शिक्षाका नक्शा बड़ा सजीव, सरस एवं प्राणवान् था। आपने उस समय विद्यमान शिक्षापद्धतिकी समालोचना की है और यह प्रकट करनेका प्रयत्न किया है कि वास्तविक शिक्षा कैसी होनी चाहिए? इन निबन्धोंमें प्रकट किए हुए विचार प्रत्येक देश-हितैषी और विचारशील पुरुषके कानों तक पहुँच जाने चाहिये।

शान्तिनिकेतनमें अपने शिक्षार्थी-समूहके सामने प्रातः प्रतिदिन रवीन्द्रनाथ जीवनकी किसी एक समस्याकी औपनिषदिक व्याख्या किया करते थे। उनका मत था कि उपनिषदोंकी शिक्षा चिर नवीन रही है और परम्परागत महापुरुषोंकी जीवनीमें उसकी व्याख्या नवीन रूप लेकर होती रहेगी। उनका विश्वास था कि उपनिषदोंकी शिक्षामें असीम प्रसार-शक्ति है और इसीलिये उन्होंने अपने जीवन तथा अपने उपदेशोंमें इनका प्रयोग किया है (देखें, साधना, भूमिका)। उनका मत था कि कोई "संसारके मध्य रहकर ही संसारसे ऊर्ध्व हो सकता है, परित्याग या पलायन करके किसी प्रकार भी सम्भव नहीं है। अतएव कर्मका स्वार्थकी ओरसे परमार्थकी ओर जाना ही मुक्ति है, कर्म-त्याग मुक्ति नहीं है।" वह पूछते हैं, "संसारमें मुक्तिका स्थान कहाँ है?" और उत्तरमें कहते हैं, "प्रेममें। जब ज्ञात हो जायगा कि प्रेम ही मानव-समाजका निगूढ़ तथा चरम आश्रय है, तभी हम एक मुहूर्तमें बन्धनमुक्त हो जायंगे।" किन्तु शर्त है: "भय दूर हो, अहंकार दूर हो, अश्रद्धा दूर हो।" उनकी प्रार्थना थी: "आशाके आलोकसे

हमारा आकाश प्लावित हो जाय, हृदय बोलता रहे "आनन्द-परमानन्द" एवं हमारा यह देश आपकी वेदीके ऊपर एक बार फिर खड़ा होकर, मानव-समाजके समस्त भेद-विभेदसे ऊपर उठकर यह वाणी प्रचारित कर दे—

शृण्वन्तु, विश्वे अमृतस्य पुत्राः
अयें दिव्यानि धामानि तस्थुः
"वेदाहमेतं पुरुषं महान्तम्
"आदित्यवर्णं तमसः परस्तात्।"
ओ३म् एकमेवाद्वितीयम्।।"

उनके शान्तिनिकेतनमें इसी प्रकारके भाव व्यक्त हैं। वहीं 'वर्तमान युग' शीर्षकसे बड़े काव्यमय ढंगसे आपने लिखा—"विश्वमानव-प्रकृतिमें एक चांचल्यका प्रकाश हो रहा है। आज सब जाग्रत हैं, पुरातन जीर्ण संस्कार त्यागनेके लिये, सकल प्रकारके अन्याय चूर्ण करनेके लिये। मानवमात्र उठने लगा है—नूतन भावमें जीवनकी, देशकी रचना करनेके लिये। वसन्त आने पर वृक्ष जिस प्रकार अपनी देहसे शुष्क पत्र गिराकर नव-पल्लवसे सज उठता है, मानव-प्रकृतिकी कोई एक प्राणपूर्ण हवा ठीक उसी प्रकार सज उठनेको व्याकुल है। मानव-प्रकृतिको पूर्णताका आस्वाद प्राप्त हुआ है, इसे अब किसी प्रकार भी बाह्यशक्ति द्वारा दबाकर छोटा करके रखनेसे काम नहीं चलेगा (देखें, शान्तिनिकेतन, पृ० ३८९)। यह वर्तमान युगकी कैसी समीचीन विवेचना है? 'शान्तिनिकेतन' की गद्य-निवद्ध उनकी आख्याएँ वर्तमान भारतीय शिक्षण-संस्थाओंमें मननीय हैं, अनुकरणीय हैं।

विषय छोटा हो या बड़ा, सरल हो या गम्भीर सबमें तत्त्वकी पकड़ और उससे बढ़कर उसका सरल संप्रेषण रविबाबूने किया है। महा-नैबन्धिकके भाषा पर अधिकारके विषयमें कुछ कहना नहीं है। तथापि एक उदारचेताकी भाँति अरवी या फारसीके जो शब्द बंगलामें प्रचलित हैं, उन्हें कठिन संस्कृतके धारा-प्रवाहके बीच भी वह प्रयोग किये बिना नहीं रहे। आख्यानकी धारा नहीं टूटने दी। यह निश्चय ही उनके भाषाधिकारकी गुरुता है। यहाँ हम हिन्दी साहित्यकारोंका ध्यान इस ओर आकर्षित करना चाहते हैं कि भाषाकी अभिवृद्धि और उत्कर्षके लिये यह नितान्त आवश्यक है कि संकीर्णता छोड़कर जो शब्द जनताने अपना लिये हैं, उनका निधड़क प्रयोग किया जाय। वे भाषाके भूषण बन जायेंगे; जैसे इस नैबन्धिककी भाषामें तफात, ताकीद, राजी-खुशी, मुश्किल, जुदा-जुदा, कैफियत, शिकायत, टाई, सिर्फ, नक़ल, निकम्मापन, सफ़र, तरीक़े, अदव-क़ायदे, लायक, हिसाब, बेमेल, पोशाक, होशियार, शौक़ीन आदि विदेशी शब्द अपनी अपनी जगह शोभा दे रहे हैं।

संवत् १९९१ में श्री रामचन्द्र वर्माने 'निबन्धरत्नावली' नामसे एक ग्रन्थ प्रकाशित किया बनारससे। उसमें 'नक़लका निकम्मापन' नामसे रवीन्द्रनाथका एक निबन्ध संकलित है। जहाँ उन्होंने कहा कि पुरानेके परिवर्तन और नएके निर्माण करनेमें दोष नहीं है। किन्तु पन्द्रह आना बंगालियोंको रुपयेका टोटा है। ऐसी दशामें दूसरोंकी पोशाककी नक़ल करनेसे बहुरूपिया बननेके सिवाय दूसरी गति नहीं। दो-चार कौवे अवस्था विशेषमें मोरके पंख मनमाने तौरसे लगा सकते हैं, पर सब कौवे वैसा किसी तरह नहीं कर सकते, क्योंकि मोरोंके समाजमें उनकी घुस-पैठ नहीं है। . . . दरिद्र किसी तरह भी दूसरोंकी नक़ल भली-भाँति नहीं कर सकता। नक़ल करनेके लिये बहुतसी सामग्री चाहिये। बाहरसे उसके लिये बहुत तैयारियाँ करनी होंगी। जिसकी नक़ल करनी होगी, सदा उसके संसर्गमें रहना होगा। दरिद्रोंके लिये यही सबसे कठिन है। ऐसी अवस्थामें नक़ल करनेसे आदर्श-भ्रष्ट होकर एक अद्भुत जन्तु बन

जाना पड़ता है। . . . आचार-व्यवहार और सजावट उद्भिद्के समान है। उसे उखाड़ कर लानेसे वह सूखकर या सड़कर नष्ट हो जाती है। विलायती वेशभूषा और अदब-क़ायदेके लायक़ मिट्टी यहाँ कहाँ? वह कहाँसे अभ्यस्त रस चूस कर सजीव रहेगा? एक-आध आदमी खर्च करके बनावटी तरीकेसे मँगा सकता है और रात-दिन होशियार रहकर और जी-जानसे कोशिश करके उसे किसी तरह खड़ा रख सकता है। किन्तु यह केवल दो-चार शौकीनोंसे ही हो सकता है। जिसे पालन कर सजीव नहीं रख सकते, उसे घरमें ला और खड़ा कर हवा बिगाड़नेकी क्या जरूरत? इससे दूसरोंको भी कष्ट होता है और अपनी भी मिट्टी पलीद होती है। सबकी मिट्टी पलीद करनेकी तैयारी बंगालमें ही देखी जाती है। तब क्या परिवर्तन न होगा? जहाँ जो है, वह क्या वहाँ सदा एक ही तरहसे रहेगा? वहीं समन्वयवादी रवीन्द्रने लिखा—"प्रयोजनके नियमके अनुसार परिवर्तन होगा, अनुकरणके नियमानुसार नहीं, क्योंकि अनुकरण बहुधा प्रयोजनके विरुद्ध होता है। वह सुख-शान्ति और स्वास्थ्यके अनुकूल नहीं है। चारों ओरकी अवस्थाके साथ उसका सामंजस्य नहीं है। उसे चेष्टा करके लाना पड़ता है और कष्ट उठाकर उसकी रक्षा करनी पड़ती है। अतएव रेलगाड़ीमें सफर करनेके लिये, आफिस जानेके लिये और नई-नई जरूरतोंके लिये कटे-छँटे कपड़े बनवा लो। तुम उन्हें देश, काल और पात्रके अनुसार बनवा लो। सम्पूर्ण इतिहास-विरुद्ध, भाव-विरुद्ध, संगति-विरुद्ध अनुकरणकी ओर मूर्खकी तरह मत दौड़ो" (देखें, निबन्ध-रत्नावली, पृ० १०६–१०९)। प्राचीन और अर्वाचीनका विवेकपूर्ण समन्वय रवीन्द्रमें था और उसी पर उन्होंने अपने ऐसे संस्कृति-प्रधान निबन्धोंमें बल दिया।

## INDIAN ARTIST'S GUIDE-LINES

The Indian artist lived in the light of an inspiration which imposed this greater aim on his art and his method sprang from its fountains and served it to the exclusion of any more earthly sensuous or outwardly imaginative aesthetic impulse. The six limbs of his art, the *sadanga*, are common to all work in line and colour: they are the necessary elements and in their elements the great arts are the same everywhere; the distinction of forms, *rupabheda*, proportion, arrangement of line and mass, design, harmony, perspective, *pramana*, the emotion or aesthetic feeling expressed by the form, *bhava*, the seeking for beauty and charm for the satisfaction of the aesthetic spirit, *lavanya*, truth of the form and its suggestion, *sadrsya*, the turn, combination, harmony of colours, *varnikabhanga*, are the first constituents to which every successful work of art reduces itself in analysis. But it is the turn given to each of the constituents which makes all the difference in the aim and effect of the technique and the source and character of the inner vision guiding the creative hand in their combination which makes all the difference in the spiritual value of the achievements, and the unique character of Indian painting, the peculiar appeal of the art of Ajanta springs from the remarkably inward, spiritual and psychic turn which was given to the artistic conception and method by the pervading genius of Indian culture.

("*The Significance of Indian Art*") **—Shri Aurobindo**

## ☆ ☆ ☆ सीमोल्लंघन

**प्राध्या. एन. चन्द्रशेखरन् नायर, एम. ए., महात्मा गांधी कॉलेज, तिरुवनन्तपुरम, केरल**

रामायणके सर्वाधिक समाकर्षक प्रकरणोंमें एक है 'लक्ष्मण-रेखा।' सांस्कृतिक, सामाजिक तथा धार्मिक दृष्टियोंसे उस प्रकरणका तत्त्व शाश्वत सत्य पर प्रकाश डाल देता है।

शताब्दियाँ गुज़र गयी हैं। मगर इस प्राचीनताने रामायणकथाका महत्त्व कम नहीं कर दिया। बल्कि, ज्यों-ज्यों युगोंके कमल-दल खिलते हैं उसकी मधुरता बढ़ती ही जाती है। इस अणु-युगमें मानव उस पुरानी रचनाके पीछे जाता है। यह अद्भुत नहीं तो और क्या है? इसका यह अर्थ नहीं है कि हम प्राचीनताको छोड़ देना नहीं जानते, प्रत्युत यह भी है कि मनुष्य सत्यको पहचाननेका अभिलाषी है।

भारतीय वनिताके लिये 'लक्ष्मण-रेखा' रक्षा-बन्धन तो है ही। प्रत्येक सद्भावनाके लिए अपनी एक सीमा है। यह सीमा असद्भावनाके लिये भी लागू है। मनुष्यने अनुभवसे अपने समाजके कल्याणके हेतु, न जाने क्या क्या सीमायें बाँध रखी हैं। वे देश एवं कालकी गणनासे ऊपर रहकर अचूक तथा अनश्वर बन गयी हैं। प्रस्तुत तत्त्व अपने तथ्यके प्रमाण भी स्थिर कर सका है।

रावण अतुलनीय शक्तिशाली ही नहीं था, अपितु बुद्धिमान् भी था। उसने मारीचकी सहायतासे राम और लक्ष्मण दोनोंको सीताके निकटसे अलग करवा दिया। रावणकी यह प्रवृत्ति खास चिन्ताका विषय तो है। रावण अपने समयका सर्वश्रेष्ठ युद्धवीर तथा साहसी था। उसका नाम सुनकर, यहाँ तक कि अमरपति भी काँप जाता अवश्य था। फिर केवल मनुष्यका क्या कहना है? परन्तु, फिर भी, ऐसा रावण निराश्रित दो मनुष्य युवकोंसे क्यों डरता था? बादकी घटनाओंसे स्पष्ट है कि रावणमें इसके पश्चात् कभी वैसी कमजोरी नहीं मिलती। राम-लक्ष्मणका सामना करनेका भय फिर कभी उसे नहीं लगा था। वह भी विराट् वानर-सेनाकी उपस्थितिमें। यदि वह चाहता तो अपनी अपार सेनाके ही सहारे इन दोनों युवकोंको पराजित करनेका प्रयास तो कर सकता था। पर, आखिर उसे चोरी ही सूझ पड़ी। मनुष्य-मनोविज्ञानके सूक्ष्म-दर्शी कविने यहाँ वस्तुतः अपनी लोक व्यवहार-कुशलताका सच्चा परिचय ही कर दिखाया है। हाँ, रावणकी तत्कालीन मनोवृत्तिने उसके समस्त वैभव तथा प्रभूत पराक्रमको कुण्ठित कर डाला। उसकी बुद्धि भ्रष्ट कर डाली। बात यह है कि वह जो करने जा रहा था वह समाजके सीमा-लंघनका काम था। सचमुच संकोच करनेकी बात उसमें थी। वह स्वयं जानता था कि यह काम अच्छा नहीं है।

बस, तमो प्रकृतिके सम्राट्, कामान्ध रावणने अभिलषित सुन्दरी स्त्रीको अकेलेमें पा लिया। मगर यह क्या? रावण फिर भी अशक्त एवं असमर्थ है कि सीताको पकड़ ले। स्त्रीकी सतीत्व-सीमाके भीतर पैर रखनेमें दुराचारी राक्षस भी तैयार नहीं। अन्तमें उसे संन्यास-वेष धारण करना पड़ा। यह तो सीमाका एक पहलू है। अब दूसरा पहलू देख लें।

बुरे समयमें चारों ओरसे दुष्ट भावनायें आक्रमण कर बैठती हैं। राम तो, सोनेके मृगका पीछा करते हैं। लेकिन उसे जिन्दा पकड़नेमें सर्वश्रेष्ठ तीरन्दाज राम भी असमर्थ हैं। उसी समय, लो एक नाशक शब्द सुनायी पड़ता है—"हे भ्राता, आओ, मेरी रक्षा करो।" स्थिर-बुद्धि तथा पुरुषार्थी लक्ष्मणको जरा भी सन्देह नहीं कि वह स्वर किसका है। पर सती सीताके मुँहसे जो फटकार निकली,

उसके सुनने पर लक्ष्मण समझने लगा कि इस 'स्त्री'का अहित होनेवाला है। सीता स्वतः शान्तचित्त थीं। वह अपने देवरको पुत्रके समान मानती थीं। लक्ष्मण भी इसके अनुकूल थे। ऐसी साध्वी नारी-का यह लक्षण दुर्लक्षण तो था। अतः लक्ष्मणने आर्या भाभीको एक बार और चेतावनी दी। यह जान-कर कि इस समय भाभी सुध-बुध खो बैठी हैं, उस वीरने उद्बुद्ध स्त्रीके लिये उसकी स्वतंत्रताकी सीमा खींच दिखायी! और मृदुल तथा गूढ़ स्वरोंमें इतना तो कहा —

"माता, क्षमा हो, यह दास आपको इतना सूचित करनेकी उद्दंडता प्रकट करता है कि इस रेखाके बाहर जाना आपके लिये अहितकर रहेगा।" — यह वही रेखा थी जिसके बाहर सीतादेवीको लानेके लिये रावणने संन्यासीका वेष धारण कर लिया। यह वही रेखा थी, जिसका अर्थ समझ लेना उस 'स्त्री'के लिये परम आवश्यक था।

रावणको सीतासे सीमा-लंघन करानेके लिये कठिन प्रयास करना पड़ा। उसे किसी न किसी तरह सीताके मनको प्रलोभित करना आवश्यक हो गया। स्त्री-मनोविज्ञानके पारंगत रावणने ज्ञानोपदेशसे लेकर विश्व-दर्शन तकका नाटक खेला। तभी परम-पावनी भूमि-कन्या उस रेखाका लंघन कर पायी। तुरन्त ही, रावणकी पापी मुट्ठी पर-स्त्रीके हाथ पर पड़ी। और फिर वह भाग चला दक्षिण दिशाकी ओर — नाशकी ओर।

दो तीन दिनोंसे देवी सीता अस्वस्थ रही थीं। लक्ष्मण-रेखाका उल्लंघन करनेकी विभ्रान्ति एकदम उनमें नहीं आयी थी। प्रेमका आवरण डालकर कामिनी नारीने दो-तीन दिनोंके पूर्व उस पवित्र कुटीके पास आकर उस वातावरणको विषाक्त कर डाला था। उस समयसे लेकर उस पावन तपोभूमिकी प्राण-वायुमें अवसाद तथा आशंकाका आरम्भ हुआ।

स्त्री पुरुषसे पृथक स्वभावकी रहती है, अपनी अपूर्व सम्पत्ति लज्जाके कारण। यह धन स्त्रीका सर्वसार है। उसके रोमरोममें यह समाई रहती है और यही उसके सौन्दर्यमें स्वर्गीयताका लेपन करती है। इस दिव्य शक्तिसे स्त्री नरकको नाक बना सकती है। जो स्त्री इस विश्वोत्तर गुण लज्जासे वंचित रहती है, वह संसारको चलानेवाली कोमल वृत्तियोंसे वंचित ही रह जाती है। और वह स्त्री सृष्टिको अन्धकार-मय बना सकती है, जीवनको नीरस बना सकती है और कर्मण्यताको कुण्ठित कर देती है। अन्धकारकी भीरुताकी तरह विकारोंको तमोमय बनाते हुए, प्रेमके नाम पर एक निर्लज्ज स्त्री-रूप रात्रीके पर्देमें उस आश्रमके समीप आयी थी। शूर्पोंकी तरहके नखोंवाली उस रात्रींचारिणी स्वैरिणीने सीता-माताके संशुद्ध अन्तःकरणमें अमंगलकी तरंगें पैदा कर दीं। उन तरंगोंने सोनेकी लंकाके नाशके लिये बड़वाग्निकी सृष्टि की। देवीने लक्ष्मण-रेखाका उल्लंघन तो कर दिया, पर उन्होंने फिर आमरण अपनी अविराम अश्रुधाराके द्वारा संसारके लिये एक सीमा बाँध ली।

## ☆ ☆ ☆ राष्ट्रभाषाका अन्वेषक : दयानन्द

**श्रीयुत् विष्णु प्रभाकर, कुंडेवालान, अजमेरी गेट, दिल्ली – ६**

राजनीतिके दूषित चक्रमें फंस कर राष्ट्रभाषाका प्रश्न इस तरह उलझ गया है कि वह परस्पर प्रेम सम्पादन करनेके स्थान पर घृणाका कारण हो उठा है। आजकी राजनीतिने हमें ऐसे अनेक शब्द सिखा दिए हैं, जिनका अर्थ समझे बिना हम उनका प्रयोग करते रहते हैं। साम्राज्य-वाद एक ऐसा ही अभागा शब्द है। हिन्दी भारतकी राजभाषा या राष्ट्रभाषा घोषित हो चुकी है, लेकिन आज जो इस घोषणाको क्रियान्वित करना चाहते हैं या करने पर जोर देते हैं, उन्हें विरोधी लोग सहज-भावसे साम्राज्य-वादी कह देते हैं। राष्ट्रभाषाके प्रचारक उतावले हो सकते हैं, कूटनीतिकी उनमें कमी हो सकती है, परन्तु साम्राज्यवादी वह किसी भी दृष्टिसे नहीं हैं। यदि उन्हें साम्राज्यवादी कहा जा सकता है तो उसके लिए स्वयं अहिन्दीभाषी दोषी हैं। राष्ट्रभाषाकी खोज करते करते वे ही लोग इस निर्णय पर पहुँचे थे कि यदि कोई एक भाषा इस देशकी राष्ट्रभाषा हो सकती है तो वह हिन्दी है। आर्य-समाजके प्रवर्तक स्वामी दयानन्द सरस्वती उन अन्वेषकोंमें अग्रणी थे। और इस क्षेत्रमें उनके मार्गदर्शक थे— नवीन-ब्रह्मसमाजके प्रवर्तक बाबू केशवचन्द्र सेन। दयानन्दकी मातृभाषा गुजराती थी और सेन महाशयकी जन्म-भाषा बंगाली।

अपने जीवनके ३५ वर्ष स्वामी दयानन्दने ज्ञानकी खोजमें इधर उधर भटक कर बिता दिए। सन् १८६५ में जब स्वामी विरजानन्दसे उन्होंने विदा ली तब उनकी आयु लगभग ४१ वर्षकी थी। उसके सात वर्ष बाद सन् १८७२ में वैदिक धर्मका प्रचार करते हुए वह बंगाल पहुँचे। वहाँ महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर और ब्रह्मानन्द केशवचन्द्र सेनने उनका बड़े प्रेमसे स्वागत किया। वह संस्कृतके प्रकाण्ड पंडित थे और तब तक सरल संस्कृतमें ही बात करते थे। केशवचन्द्र सेनने उनसे कहा कि यदि वह अपनी बात अधिकसे अधिक व्यक्तियों तक पहुँचाना चाहते हैं, तो उन्हें प्रचलित देशी भाषामें अपने उपदेश देने चाहिए, ताकि आम जनता उन्हें समझ सके।

यद्यपि उस समय उनकी आयु ४८ वर्षकी थी फिर भी केशवबाबूकी यह सलाह स्वीकार करके उन्होंने प्रचलित देशी भाषा हिन्दी सीखी। और उसके बाद उसी भाषामें बोलना और लिखना शुरू कर दिया। कुछ ही दिन बाद उन्होंने स्वयं कहा, 'दयानन्दके नेत्र वह दिन देखना चाहते हैं जब काश्मीरसे कन्याकुमारी तक और अटकसे कटक तक नागरी अक्षरोंका प्रचार होगा। मैंने आर्यावर्त-भरमें भाषाका ऐक्य संपादन करनेके लिए ही अपने सकल ग्रन्थ आर्यभाषामें लिखे हैं और प्रकाशित किए हैं।'

उन्हें दूसरी भाषाओंसे द्वेष नहीं था। उन्होंने स्पष्ट लिखा है, 'जब पाँच पाँच वर्षके लड़के-लड़की हों तब देवनागरी अक्षरोंका अभ्यास करावें, अन्य देशीय भाषाओंके अक्षरोंका भी।' लेकिन अपने प्रचार-कार्यके सम्बन्धमें इधर उधर घूमते हुए उन्होंने समझ लिया था कि यद्यपि संस्कृत देववाणी है, तथापि उसमें सर्वसाधारणकी भाषा बननेकी योग्यता नहीं रह गई है। शासकोंकी भाषा अंग्रेजी विदेशी भाषा है। भाषा संस्कृति और सभ्यताका कोष होती है। प्रत्येक संस्कृतिकी अपनी विशिष्टताएँ होती हैं। और भाषा उन विशिष्टताओंकी वाहक है। भाषाके बदल जानेपर उस संस्कृति विशेषमें उथल-पुथल हो जानेकी पूरी संभावना होती है। जिस भाषाकी रूपरेखा और भाव-व्यंजना देशकी संस्कृतिसे मेल नहीं खाती वह भाषा उस देशको स्वीकार्य नहीं हो सकती।

स्पष्ट है, हिन्दीको अपनाते समय स्वामी दयानन्दका यही विचार रहा कि देशके जनसाधारण तक अपना सन्देश पहुँचानेके लिए उनकी भाषामें ही बात करना अनिवार्य है। वह समूचे राष्ट्रको एकसूत्रमें बाँधना चाहते थे और उसी भावनाको लेकर मानसिक उन्नतिका जो कार्य उन्होंने उठाया वह लोक-प्रचलित भाषाके माध्यमसे ही हो सकता था। उनके विचारोंसे और उनकी कार्यप्रणालीसे हमारा मतभेद हो सकता है। परन्तु यह सत्य है कि वह सारे देशको एक राष्ट्रके रूपमें देखना चाहते थे। एक भाषा, एक धर्म और एक संस्कृतिका प्रचार इसी मतकी पुष्टि करता है। वह व्यक्तिगत और राष्ट्रीय स्वार्थसे सर्वथा मुक्त थे। परन्तु उनकी अन्तर्राष्ट्रीयताका आधार वेद थे। इसी कारण कभी-कभी वह इतने संकुचित दिखाई देते हैं कि आश्चर्य होता है। वेदसे अलग दयानन्द शून्य हैं। वैसे उनके जीवनमें ऐसे अवसर भी आए हैं जब राष्ट्रहितकी भावनासे वे उस आधारको अपने तक ही सीमित रखनेके लिए प्रस्तुत हो गए थे। अकबरके बाद वही पहले व्यक्ति थे जिन्होंने विभिन्न धर्मावलम्बियोंका एक सम्मेलन बुलाया था। अनेक ईसाई और मुसलमान उनके परम मित्र थे। लेकिन इस समय हम केवल इतना ही कहना चाहते हैं कि वह हिन्दीको लेकर भारतकी राष्ट्रभाषा बनाने नहीं चले थे, इसके विपरीत राष्ट्रभाषाकी आवश्यकता अनुभव करते-करते हिन्दी तक आ पहुँचे थे।

हिन्दीको वह आर्यभाषा कहते थे, क्योंकि उनकी मान्यता थी कि हिन्दी शब्द अपमानजनक है। आर्यावर्तके रहनेवाले आर्य हैं, इसलिए उनकी भाषा भी आर्यभाषा ही हो सकती है। लेकिन हिन्दी शब्दके साथ जो अनेक भावनाएँ जुड़ गई थीं, उनके कारण कालान्तरमें आर्यसमाजने इसी नामको ही स्वीकार कर लिया।

स्वामीजीने अपने सभी ग्रन्थ हिन्दीमें लिखे। कलकत्ता-प्रवासके दो वर्ष बाद ही सत्यार्थ-प्रकाश प्रकाशित हुआ। उस समय उनकी आयु ५० वर्ष थी। हिन्दी सीखे हुए उन्हें केवल दो ही वर्ष हुए थे, इसलिए गलती रह जाना स्वाभाविक था। इसके अतिरिक्त सत्यार्थ-प्रकाशकी भाषा पर संस्कृत और गुजरातीका प्रभाव होना भी उतना ही स्वाभाविक था। द्वितीय संस्करणकी भूमिकामें उन्होंने स्वीकार किया है, 'संस्कृत ही बोलने तथा जन्मभूमिकी भाषा गुजराती होनेके कारणसे मुझको इस भाषाका विशेष परिज्ञान न था, जिससे भाषा अशुद्ध बन गई थी।'

लेकिन दिन-रात तीव्र व्यंग-मयी शैलीमें वाद-विवाद करते रहनेके कारण उनकी भाषा-शैली सरल और सशक्त होती चली गई। मुहावरोंका भी उन्होंने बड़ा समुचित प्रयोग किया है। उन्होंने आर्यसमाज-का यह नियम बना दिया था कि प्रत्येक आर्य तथा आर्य सभासदको आर्यभाषा तथा संस्कृत जाननी चाहिए। इसका परिणाम यह हुआ कि संस्कृतके गढ़ काशी और उर्दूके गढ़ पंजाबमें हिन्दीकी लोक-प्रियता बढ़ी। और इन दोनों भाषाओंका हिन्दी पर प्रभाव पड़ा। काशीके अनेक संस्कृतके पण्डितोंने भाषाको अपनाया। और पंजाबमें उनके अनुयायियोंने हिन्दी सीखनेसे पहले उनके ग्रन्थोंका उर्दूमें अनुवाद किया। आर्यभाषाको ईरानी लिबास पहनना पड़ा। यह प्रभाव हिन्दीके लिए बड़ा हितकर प्रमाणित हुआ। इस मिलनसे भाषामें एक प्रवाह पैदा हुआ।

स्वामीजीके कारण ही सबसे पहले आर्यसमाजने यह आवाज उठाई कि शिक्षाका माध्यम देशी भाषाएँ होनी चाहिए। गुरुकुलोंमें इस सम्बन्धमें अनेक क्रियात्मक परीक्षण हुए। अनेक वैज्ञानिक विषयोंपर मौलिक ग्रन्थ लिखे गए। पारिभाषिक शब्दोंका निर्माण हुआ। गुरुकुल काँगड़ीमें सबसे पहले हिन्दीके माध्यम द्वारा वैज्ञानिक विषयोंकी शिक्षा दी जाने लगी। केवल हिन्दी पढ़नेके लिए ही अनेक विदेशी

विद्वान गुरुकुल आए। और इस प्रकार गुरुकुलके संस्थापक बड़े बड़े विश्वविद्यालयोंके संस्थापकोंके दिलसे इस बातको दूर करनेमें सफल हो गए कि हिन्दी भाषामें उच्च विज्ञानकी शिक्षा नहीं दी जा सकती। कलकत्ता विश्वविद्यालय आयोगके प्रधान श्री सेडलरने उस समय स्पष्ट शब्दोंमें कहा था, 'मातृभाषा द्वारा ऊँची शिक्षा देनेके परीक्षणमें गुरुकुलको अभूतपूर्व सफलता प्राप्त हुई है।'

स्वामी दयानन्द मात्र हिन्दी-प्रचारक नहीं थे। उनका जो महान् उद्देश्य था उसकी पूर्तिमें वह साधनमात्र थी। इसीलिए उन्होंने इसे अपनाया था। वह साहित्यिक भी नहीं थे, लेकिन जब उन्हें हिन्दीमें लिखना पड़ा तब उनका लिखा हुआ साहित्यमें गिना जाने लगा। संयोगसे उसी युगमें गद्यका विकास हुआ। किसी भी भाषामें प्रारम्भिक साहित्य पद्यमें ही मिलता है। हिन्दीमें भी यही बात है। लेकिन उन्नीसवीं शताब्दीमें व्यवहार-वाद तथा राष्ट्रीयताके विकास आदिके कारण गद्यका जन्म हुआ। इसके अतिरिक्त उस युगमें जो धार्मिक उथल-पुथल मची हुई थी, उसके लिए भी गद्य अनिवार्य था। वाद-विवादमय प्रचारके लिए पद्य उपयुक्त साधन नहीं है। उसके लिए सरल, सहज, सशक्त और लोकप्रचलित गद्यकी आवश्यकता होती है। इसी कारण संस्कृतज्ञ और गुजराती होते हुए भी स्वामी दयानन्दकी भाषामें शक्ति और सहजता है। जैसे 'जो सत्य है उसको सत्य और जो मिथ्या है उसको मिथ्या ही प्रतिपादन करना सत्य अर्थका प्रकाश समझा है। वह सत्य ही नहीं कहाता जो सत्यके स्थानमें असत्य और असत्यके स्थानमें सत्यका प्रकाश करे, किन्तु जो पदार्थ जैसा है उसको वैसा ही कहना, लिखना और मानना सत्य कहाता है।'

यह भाषा लिखते समय उनके मनमें यह भाव रहता था कि वे लोगोंके दिलोंको जीत सकें। उन्हें शास्त्रार्थ भी करने पड़ते थे। उस समय वह तीव्र व्यंगमयी भाषाका प्रयोग करते थे। सत्यार्थप्रकाश-में भी ऐसी भाषाका प्रयोग हुआ है जैसे 'भला इन महाझूठ बातोंको वे अन्धे पोप और बाहर भीतरकी फूटी आँखोंवाले उनके चेले सुनते और मानते हैं। बड़े आश्चर्यकी बात है कि ये मनुष्य हैं वा अन्य कोई। . . . ग्रन्थोंके बनाने हारे जन्मते ही क्यों नहीं गर्भ ही में नष्ट हो गए। वा जन्मते समय मर क्यों न गए क्योंकि इन पोपोंसे बचते तो आर्यावर्त देश दुःखोंसे बच जाता।'

इस उद्धरणमें क्रोधका आवेश है तो इस दूसरे उद्धरणमें हास्य और व्यंगका सुन्दर पुट है—

'मथुरा तीन लोकसे न्यारी तो नहीं, परन्तु उसमें तीन जन्तु बड़े लीलाधारी हैं कि जिनके मारे जल, थल और अन्तरिक्षमें किसीको सुख मिलना कठिन है। एक चौबेजी, कोई स्नान करने जाए तब अपना कर लेनेको खड़ा रहकर बकते रहते हैं, लाओ भाँग, मर्ची और लड्डू खाएँ, पीएँ, यजमानका जय-जय मनाएँ। दूसरे जलके कछुए काट ही खाते हैं, जिनके मारे स्नान करना भी घाट पर कठिन है। तीसरे आकाशके ऊपर लाल मुखके बन्दर पगड़ी, टोपी, गहने और जूते तक भी न छोड़ें, काट खाएँ, धक्के दें, गिराकर मार डालें और ये तीनों पोप और पोपजीके चेलोंके पूजनीय हैं।'

उस समय परम्परागत भक्तिरसके विकृत हो जानेके कारण देश बहुत कुछ मानसिक दासतामें फँस गया था। जीवनमें बौद्धिक शिथिलता बढ़ चली थी। अन्धविश्वास और अन्धभक्तिका प्राबल्य था। ऐसी स्थितिमें जब स्वामी दयानन्दने इस बौद्धिक शिथिलताके विरुद्ध अपनी वाणी बुलन्द की तब अनायास ही उसमें शक्ति पैदा हो गई। आर्यसमाजसे प्रभावित क्षेत्रमें कविताके प्रति जो व्यापक उदासीनता दिखाई देती है वह भी इसी प्रवृत्तिका परिणाम है। एकाध अपवादको छोड़कर कोई भी सुन्दर कवि उस क्षेत्रमें नहीं पनप सका, जो पनपे उनकी भाषा वैसी ही लक्कड़तोड़ है जैसी गद्यकी। जैसे कवि शंकरका यह पद्य :

वीर. भयानक रुद्र रूप समझी रणचण्डी,
सुन मेरी किलकार गिरी गच पै हुरसुण्डी।

सत्यार्थप्रकाशकी भाषामें कुछ अशुद्धियाँ हो सकती हैं, लेकिन निश्चय ही वह चटकीली और मुहावरेदार है। उनके पत्रोंसे यह भी जान पड़ता है कि उन्होंने सत्यार्थप्रकाश मूल रूपसे संस्कृतमें लिखा। और उसकी भाषा टीका पण्डित ज्वालादत्त तथा पण्डित भीमसेनकी सहायतासे की। पर जिस भाषाका सत्यार्थप्रकाशमें प्रयोग हुआ है वह स्वामी दयानन्दके अतिरिक्त कोई नहीं लिख सकता। दूसरे संस्करणकी भूमिकामें उन्होंने लिखा है, 'अब भाषा बोलने और लिखनेका अभ्यास हो गया है। इसलिए इस ग्रन्थकी भाषा व्याकरणानुसार शुद्ध करके दूसरी बार छपवाया है।"

उनके पत्रोंसे भी इस बातकी पुष्टि होती है। सत्यार्थप्रकाश और पत्रोंकी भाषामें कोई अन्तर नहीं है। एक पत्रमें उन्होंने लिखा, 'अब कहिए उस राज्यका कि जिसमें सोलह लाखसे कुछ ऊपर मनुष्य बसते हैं। उनकी रक्षा और कल्याणका भार आप लोग उठा रहे हैं तथापि आप लोग अपने शरीरका आरोग्य, संरक्षण और आयु बढ़ानेके काम पर बहुत कम ध्यान देते हैं। यह कितनी बड़ी शोचनीय बात है।"

संस्कृतका प्रभाव उनपर इतना था कि उनकी भाषामें तत्सम शब्दोंकी भरभार है। 'पुराने' के लिए 'पुराण' और 'सबके' लिए 'सर्व' वह लिखते थे। 'पाखण्ड', 'सोलह' तथा 'बीस' आदि शब्दोंके स्थान पर उन्होंने 'पाषण्ड' 'शोलह' और 'बीश' लिखा है। लिंग, क्रिया आदिका प्रयोग भी कहीं कहीं संस्कृत व्याकरणके अनुसार हुआ है। जैसे 'कोई भी दूसरा वस्तु न था।' 'एक प्राचीन पुस्तक जो कि विक्रम के संवत् १८७२ का लिखा हुआ था।' 'विना पढ़े संस्कृत कैसे आ सकता है।' 'यह अग्निका सामर्थ्य है।'

भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्रके समान 'रहै' 'चाहै' का प्रयोग भी सत्यार्थप्रकाशमें मिलता है। 'रखता हूँ' क्रियाके लिए 'धरता हूँ' उन्होंने लिखा है। यह सब उस युगकी बात है जब हिन्दीके सामने कोई निश्चित मार्ग नहीं था। ऐसी अवस्थामें एक संस्कृतज्ञ गुजरातीके लिए शुद्ध हिन्दी लिखना कठिन ही था। फिर भी संस्कृतके तत्सम शब्दोंके बीचमें उन्होंने 'गुमान' और 'खर्च' ऐसे शब्दोंका प्रयोग भी किया है। मुहावरोंका प्रयोग तो बहुत ही हुआ है, जैसे 'उन्होंने भी पूर्वोक्त विद्वान् पुरुषोंका रंग पकड़कर सनके छूछे गोले चलाए हैं'; 'लोगोंने अपना अपना छप्पर अपने अपने हाथसे छानेकी फिकर की।'

उनके बाद, आर्यसमाजने राष्ट्रभाषाके प्रचार और प्रसारके लिए जो कुछ किया वह सर्वविदित है। राष्ट्रभाषाका प्रश्न अब किसी समाज विशेषका प्रश्न नहीं रह गया है। वह समूचे राष्ट्रके जीवन-मरणका प्रश्न है। लेकिन इस प्रश्नको सुलझानेका जिन महापुरुषोंने प्रारम्भिक युगमें प्रयत्न किया, उनमें अहिन्दी भाषी संस्कृतज्ञ गुजराती स्वामी दयानन्दका स्थान प्रमुख है। इस तथ्यसे कोई इन्कार नहीं कर सकता कि जिस सत्यकी खोजमें दयानन्दने अपना जीवन खपाया था वह आज प्रगट हो चुका है। समूचा भारत अपने अन्तरमें विविधताका साज सँजोए एक राष्ट्र है और उसकी भाषा है हिन्दी। वह हिन्दी जो प्रान्तीय भाषाओंसे शक्ति ग्रहण करती है, उनको पदच्युत नहीं करती।

## ☆ ☆ ☆ वियोग और आँसू

**श्री निरंजन आचार्य, एम. ए., नागपुर विश्वविद्यालय, नागपुर**

वियोग और आँसू मानव-जीवनके बड़े ही मार्मिक पक्ष होते हैं। विरह-वेदना ही वियोगीके संतप्त हृदयसे अश्रु-स्रोत प्रवाहित करती है। वह विरह ही क्या जिसमें अश्रुपात न हो, और उन आँसुओंका क्या महत्त्व जो विरह-तापसे पिघल कर न बहे हों। वियोग यदि वज्र-शिला है तो आँसू उसे शनैः शनैः काट कर उसका दुःखभार हल्का करनेवाला जल-प्रवाह है। जी भरकर रो लेने पर हल्केपनका अनुभव होता है। वियोग न हो तो मानवके अन्तसका आँसू ढालनेवाला कारखाना ही बन्द हो जाए। चिरसत्य, दुःखकी सजीवतम अनुभूति विरहमें होती है। विरहीके पास अमूल्य मोतियोंके अतिरिक्त कुछ भी धन नहीं रहता। उसके नयनोंसे निकले ये श्वेत शुभ्र मोती भी संचित नहीं रह पाते। अपने क्षारसे गालोंको जलाते हुए ढुलक कर बह जाते हैं।

वियोग मानव-जीवनका महत् और व्यथामय पक्ष होता है। वियोगको भाषा-बद्ध करनेमें कोई चिर वियोगी ही सफल हो सकता है। संभव है विरहाग्निमें जीवन होमते हुए वह यह न बता सके कि वियोग क्या है? उसे तो अपने प्रियकी ही सुधि रहेगी। विरहलीन होकर जीना ही वियोगीके जीवनकी वह साधना है, जिसकी सिद्धि मिलन नहीं होती, क्योंकि मिलनकी अवस्थामें विरह अपनी दुःख-सम्पत्तिके साथ विलीन हो जाएगा। विरह ही प्रेमका जीवन होता है, जो उसे निरन्तर गति प्रदान करता रहता है। प्रेममें विरहसे माधुर्य आ जाता है——

> मिलन अन्त है मधुर प्रेमका, और विरह जीवन है।
> विरह प्रेमकी जागृति गति है, और सुषुप्ति मिलन है।

वियोग, योगका अभाव ही होता है। उसकी सजीव अनुभूति प्रत्यक्ष अनुभवमें होती है। विरही हुए बिना कोई आत्माके साज पर वेदना-मय विरह-गीत नहीं गा सकता। भग्न-हृदय ही दर्दीली आवाज निकाल दिलोंको दहला सकता है। दिलसे निकली आवाज ही हृदय-स्पर्शी होती है। विरही रो कर, सितम उठा-कर भी विरहमें केवल अपने प्रियतमसे प्रेम करता है। प्रियसे मिलनेके ऐसे स्वप्न देखता है जो कभी साकार नहीं होते।

वियोग 'प्रिय'से होता है। वह 'प्रिय' वस्तु हो या व्यक्ति। वह व्यक्ति भी कुरूप हो या सुन्दर-तम, भावुक हो या निष्ठुर। किसीसे प्रेम हो जाने पर हमें वह प्रिय लगने लगता है। प्रेमका अभिन्न अंग है विरह, जिसमें उसकी आत्मा, त्यागका वास होता है। विरहमें प्रियतमके सहवास एवं दर्शन सुख-का त्याग होता है। परन्तु इस त्यागसे प्रेम पुष्ट होता है। प्रेम अपने आपमें पुष्ट होकर त्यागके अनु-पातमें दिव्य और अलौकिक हो जाता है। कहना न होगा कि भक्ति और इस प्रेममें अधिक अन्तर नहीं होता। पुष्ट और दिव्य प्रेम ही, हृदयकी सच्ची श्रद्धासे ओतप्रोत हो, ईश्वरकी ओर उन्मुख होकर, भक्ति बन जाता है। भक्तिका सामान्य आशय ईश्वरीय प्रेम ही ग्रहण किया जाता है। भक्तिकी इस उच्च मनोदशा तक सबकी पहुँच नहीं होती। भक्त कहलाना आसान है। परन्तु सच्चा भक्त बन जाना जीवनकी संपूर्ण साधना है। भक्तिगत विरह अलौकिक होता है। प्राचीन भक्त कवियोंने जीवनके अमूल्य पक्ष विरहको अपने काव्यका विषय बनाया है। कई महाकवियोंने विरह-काव्योंकी रचना कर विरह-गत नाना भाव-दशाओंका अभिव्यंजन किया है। इन कवियोंकी कला प्रख्यात विरही एवं विरहिणियोंके चरित्रांकनमें सक्षम है।

कविकुल-शिरोमणि गोस्वामी तुलसीदासजीका 'श्रीरामचरित-मानस' दिव्य विरहका एक अनुपम काव्य है। 'मानस' में विरहके सात्त्विक और दिव्य स्वरूपोंका विवेचन कुशल कलाकारके हाथों हुआ है। लोक-रंजनकारी परब्रह्म रामका वियोग, तुलसी क्या उनके किसी भी दिव्य पात्रको सह्य नहीं। महाराज दशरथ रामके वनमें गमन करते ही रो-रोकर प्राण छोड़ देते हैं। श्रवणके माता-पिता द्वारा पुत्र-वियोगमें दिया हुआ श्राप मुक्तिका साधन और निमित्त बन गया। प्राणों तकका त्याग कर दशरथजीने पुत्रवियोग-को पवित्र तथा प्रेमको अमर कर दिया। आदर्श भ्राता भरत भी रामके वियोगमें राजकाज त्याग, दुःखी अवस्थामें पागलोंकी भाँति वनमें जाते हैं। भरत विरह-विह्वल हो प्रेमाश्रुओंसे उन स्थलोंको पवित्र कर देते हैं जहाँ श्रीरामने विश्राम किया था! लोकप्रिय राजकुमार रामके विरहमें नर-नारी तो क्या सम्पूर्ण अयोध्या-भूमि ही आठ आठ आँसू रोती है। प्रकृति भी मानवके रुदनमें योग देती है। तुलसीदासजीने चित्र-कूट प्रसंगमें प्रजाजनोंके अश्रुओंसे पर्वत एवं वनप्रदेश भींग जानेका वर्णन किया है। रामकी माताएँ एवं भरत चित्रकूट पर आँसुओंसे अभिषेक करते हैं।

वियोग शृंगारकी पूर्ण और मार्मिक व्यंजना सीताहरण प्रसंगके बाद 'मानस' में हुई है। सीता तो विरहसे आकुल हैं ही। परन्तु राम भी सीताके वियोगमें अपना ईश्वरत्व भूल, साधारण मानव बन जाते हैं। विरहका यही महत्त्व है। उसके राज्यमें सब समान हैं। श्रीरामकी उन्माद-दशा सीताके वियोग पर शान चढ़ा देती है।——

लछिमन समुझाये बहु भाँति। पूछत चले लता तरु पाँती।
हे खग-मृग, हे मधुकर-स्रेनी, तुम्ह देखी सीता मृगनैनी ॥

विरह-व्यथाके आवेगमें विरहीको जड़ और चेतनके भेदका भी भान नहीं रहता। राम और लक्ष्मण वियोग व्यथित अवस्थामें 'लता तरु' से भी 'सीता मृगनैनी' का पता समझा बुझाकर पूछते हैं। 'मेघ-दूत' में ठीक ही कहा है——

कामार्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चेतनाऽचेतनेषु।

दुःखकी अतिमें शत्रु भी एक हो जाते हैं। ग्रीष्मतापसे संतप्त मृग, बाघ, मयूर और अहिके एक साथ छायामें बैठनेका वर्णन विहारीलालने किया है। रामके प्रति खग-मृग ही नहीं, लता और तरु भी संवेदना प्रकट करते हैं। 'कालिदास' के 'अभिज्ञान-शाकुन्तलम्' में भी शकुन्तलाके, कण्व ऋषिके आश्रमसे बिदा होते समय हरिण और लताएँ रुदन करती हैं। अन्य स्थल पर शकुन्तलाके वियोगमें राजा दुष्यन्तको दुःखी देख कलियाँ भी नहीं चटकतीं वरन् मौन अपना मुँह बन्द किए रहती हैं। यहाँ प्रकृति संवेदनशील हो उठी है।

तुलसीदास विरह-भावके मार्मिक चित्रकार हैं। सीताजीके लंका पहुँच जाने पर हनुमानजी द्वारा राम और सीताके विरह-सन्देशोंका विनिमय बड़ा ही मार्मिक है। विरही रामका नेह-रस पगा सन्देश सुन सीता प्रेममग्न हो जाती हैं——

प्रभु सन्देसु सुनत बैदेही। मगन प्रेम तनु सुधि नहिं तेही॥

परन्तु प्रत्युत्तरमें विरहिणी सीताका सन्देश और भी हृदयग्राही है। विरह यदि सच्चा है, तो विरहीके उसमें प्राण नहीं रह सकते। प्राणोंका उत्सर्ग ही सच्चे विरहका प्रमाण है। सीताजी सच्चे विरहमें भी प्राण न छोड़ सकीं, इसको वे अपराध-रूपसे स्वीकार करती हैं। परन्तु इस अपराधकी सफाई उन्होंने बड़े ही तार्किक शब्दोंमें दी है। इन शब्दोंमें विरहिणीके तड़पते प्राणोंकी छटपटाहट और उसकी सारी विवशता मूर्तिमन्त हो गई है——

'अर्थ और शब्दोंका रस आदि विषयक औचित्यसे युक्त संयोजन ही महाकविका प्रमुख कर्म (शिल्प) है।'

कुन्तकने अपने मतकी तत्त्वात्मक व्याख्या भी की। सौन्दर्याभिव्यञ्जक तत्त्वोंको गिनाते हुए उन्होंने पूर्ववर्ती काव्य-शास्त्रीय संप्रदायोंका समन्वय भी किया। वामनके रीति-संप्रदाय, आनंदवर्धनके ध्वनि-संप्रदाय तथा भामह, दण्डी, उद्भट, रुद्रट और स्वयंके अलंकार-संप्रदायको साहित्य-कुसुमकी पँखुड़िएँ बतलाते हुए वे लिखते हैं—

'मार्गानुगुण्यसुभगो माधुर्यादिगुणोदयः।
अलंकरणविन्यासो वक्रतातिशयान्वितः॥
वृत्यौचित्यमनोहारि रसानां परिपोषणम्।
स्पर्धया विद्यते यत्र यथास्वमुभयोरपि॥
सा काप्यवस्थितिस्तद्विदानन्दस्पन्दसुन्दरा।
पदादिवाक्परिस्पन्दसारः साहित्यमुच्यते॥'

'साहित्य व्याकरण आदिका सार है। उसमें (१) वैदर्भी आदि रीतियोंसे सुभग माधुर्य आदि गुण, (२) वक्रताकी काष्ठागत महिमासे युक्त अलंकार, और (३) परुषा कोमला अथवा कौशिकी सात्वती आदि वृत्तियोंके अनुरूप संनिवेशसे रसोंका मनोमोहक परिपाक शब्द और अर्थ दोनोंमें रहता है।'

इस प्रकार कुन्तकके अनुसार एक काव्य-तत्व सिद्ध होता है।

भोजने कुन्तकके 'पदादिवाक्परिस्पन्दसार' शब्दकी मानों स्पष्ट व्याख्या करते हुए शब्दार्थगत व्याकरणादिके तत्त्वोंको भी गिनाया है—

'तत् [काव्यं] पुनः शब्दार्थयोः संवन्धम् आमनन्ति। तद्यथा 'शब्दार्थौ सहितौ काव्यमि'ति ... [तत्र] किं साहित्यम्? यः शब्दार्थयोः संबन्धः। स च द्वादशधाः (१) अभिधा (२) विवक्षा (३) तात्पर्यम् (४) प्रविभागः (५) व्यपेक्षा (६) सामर्थ्यम् (७) अन्वयः (८) एकार्थीभावः (९) दोषहानम् (१०) गुणादानम् (११) अलङ्कारयोगः (१२) रसावियोगश्च।—श्रृङ्गारप्रकाश १।१२ गद्य।

शब्दार्थ-संबंध काव्य है। जैसा कि कहा गया है—'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्।' साहित्य क्या है? शब्द और अर्थका संबंध। वह बारह प्रकारका है: अभिधा, विवक्षा, तात्पर्य, प्रविभाग, व्यपेक्षा, सामर्थ्य, अन्वय, एकार्थीभाव, दोषत्याग, गुणग्रहण, अलंकारनिवेश और रसका वियोग न होना। आगे सप्तम प्रकाशमें उन्होंने पुनः दुहराया—

'अभिधाविवक्षातात्पर्यप्रविभागव्यपेक्षासामर्थ्यान्वयैकार्थीभावदोषहानगुणोपादानालङ्काररसावियोगरूपा द्वादश सम्बन्धाः साहित्यमुच्यते॥

भोजने वाक्य-प्रयोगको दो प्रकारका माना है: (१) सामान्य और (२) सम्यक्। सामान्य प्रयोगके लिए अभिधासे एकार्थी भावतकके आठ संबंध अपेक्षित हैं तथा सम्यक् प्रयोगके लिए इन आठोंके साथ दोषत्याग आदि चार संबंध भी। इस प्रकार भोजके अनुसार इन बारहों संबंधोंके होने पर वाक्य-प्रयोग साहित्य कहा जा सकता है। अतः साहित्य इन बारहों संबंधोंकी समष्टिका नाम है। फलतः केवल आठ सम्बन्धोंके वाक्य-प्रयोग सामान्य लोक-व्यवहार और शास्त्र कहे जा सकते हैं। उनमें साहित्यका अभाव रहता है। भोजका आशय इनमेंसे प्रत्येकको साहित्य माननेका नही है। बारहों संबंध उनके अनुसार साहित्य-रूपी अवयवीके अवयव हैं।

भोजका दूसरा पूर्ण उपलब्ध ग्रन्थ है—'सरस्वती-कण्ठाभरण'। इसके प्राचीन टीकाकार रत्नेश्वर ग्रन्थकी पृष्ठभूमि श्रृङ्गारप्रकाशमें हुए साहित्य-विवेचनको ही बतलाते हैं। अन्तर इतना है कि श्रृङ्गार-

प्रकाशमें बारहों संबंधोंका पूर्ण विचार है और सरस्वती-कण्ठाभरणमें केवल काव्यमें रहनेवाले चार ही संबंधोंका।

इस प्रकार भोज साहित्यको वाङ्मयपरक नहीं मानते। उनके इस विवेचनसे कुन्तककी वाचकका वाचक और वांच्यसे वाच्यके साथ साहित्यवाली मान्यताकी पुष्टि कहाँतक होती है, यह स्वतंत्र रूपसे विवेचनीय है। इतना स्पष्ट है कि मम्मटका काव्यहेतुविवेचन भोजके 'साहित्य-तत्त्व' में समाविष्ट हो जाता है।

क्षेमेन्द्रने साहित्यको स्पष्ट रूपसे वाङ्मयसे भिन्न उसकी एक इकाई माना है। बृहत्कथामंजरीके उपसंहारपद्य – ३७ में वे निजको 'साहित्य' में अभिनवगुप्तका शिष्य कहते हैं। सुवृत्त-तिलकमें उनका काव्यलक्षण (३।४) ही है—

'काव्यं विशिष्टशब्दार्थसाहित्यं सदलङ्कृति'

किंतु साहित्य-तत्व पर उन्होंने कोई स्वतन्त्र विवेचन नहीं दिया।

'साहित्य-मीमांसा' ग्रन्थके रचयिता यदि रुय्यक हैं तो उन्होंने भोजके इन्हीं बारह तत्त्वोंको गिनाया है। साहित्य-मीमांसा कुन्तक और भोजके सिद्धान्तों पर ही निर्भर है। उसमें साहित्यका निरूपण इन्हीं दोनों आचार्योंके विस्तृत उद्धरणों द्वारा किया गया है। उसके अज्ञात निर्माताने कुन्तकके साहित्य-विचारको सदोष और अतिसंकुचित ठहराया है। कुन्तकके ऊपर उद्धृत संपूर्ण ग्रन्थको उद्धृत कर अन्तमें वे कहते हैं—

'परिष्कारः साहित्यमिति तेषां मतम्। वयं तु शब्दार्थयोः संमेलनमात्रम् उक्तिरूपं साहित्यं शास्त्राख्यानादिसाधारणं परिष्कारविशिष्टं च तत् काव्यं मन्यामहे [साहित्यमीमांसा, त्रिवेन्द्रम् संस्करण, पृष्ठ १४-१५]

'उन (कुन्तक) के अनुसार विवक्षा आदिका परिष्कार ही साहित्य है। हम केवल शब्दार्थ-संबन्धको साहित्य मानते हैं और उनके परिष्कारको काव्य।'

इस प्रकार कुन्तक काव्यको ही साहित्य मानते हैं। साहित्यमीमांसाकार साहित्यको वाङ्मय और काव्यको उसका परिष्कृत रूप। परिष्कारके लिए उन्होंने भोज द्वारा 'शृंगार-प्रकाश' (१।१२।) और सरस्वती-कण्ठाभरणमें गिनाए दोषहान, गुणाधान, अलङ्कारयोग और रसान्वय – इन्हीं चार तत्त्वोंको आवश्यक माना है। भोजके मतको परिष्कृत करते हुए वे लिखते हैं—

'भोजराजादयः शब्दार्थयोरभिधादिद्वादशविधं संबन्धं साहित्यमाचक्षते। तत्र चरमं चतुष्टयभागमापायित्वात् साहित्यस्वरूपं न प्रविशति। तस्मात् तत् (चतुष्टयं) परिष्कारत्वेन निष्कृष्टम्। [सा० मी०, त्रिवेन्द्रम् सं०, पृ० १२का सारमात्र]

'भोजराज आदिने शब्द और अर्थके अभिधा आदि ऊपर गिनाए बारह संबंधोंको साहित्य कहा है। इनमें दोषहान आदि अंतिम चार संबंध शब्दार्थयुग्ममें सदा नहीं रहते—आगमापायी हैं। अतः उन्हें हमने परिष्कार रूपसे पृथक् गिनाया है।'

इस प्रकार साहित्यमीमांसाकार साहित्यको काव्यसे सर्वात्मना भिन्न मानते हैं, किंतु अपने परवर्ती ग्रन्थोंमें साहित्यमीमांसाकार कुन्तकका सिद्धान्त ही साहित्यके लिए अपना लेते हैं।[१५] व्यक्तिविवेक पर लिखी व्याख्यान नामक टिप्पणीमें वे लिखते हैं—

'न च काव्ये शास्त्रादिवदर्थप्रतीत्यर्थं शब्दमात्रं प्रयुज्यते, सहितयोः शब्दार्थयोस्तत्र प्रयोगात्। साहित्यं च तुल्यकक्षत्वेन अन्यूनानतिरिक्तत्वम् [व्यक्तिविवेक, चौखंभा संस्करण, पृ० २६८]

---

१५. 'अलंकारसर्वस्व' उत्प्रेक्षाप्रकरण, पृष्ठ ७७, त्रि० सं० तथा 'व्यक्तिविवेकव्याख्यान' पृष्ठ २४१, चौखंभासं०, दोनों जगह 'साहित्यमीमांसा' को उनके लेखकोंने अपनी कृति कहा है। अभीतक यह निश्चित नहीं है कि मंख हैं या उनके गुरु रुय्यक। काणे रुय्यकको ही मानते हैं। अनेक प्रमाणोंसे यह सिद्ध है कि साहित्यमीमांसा उसके रचयिताकी अप्रौढ़ कृति है। वह तो क्लास-नोट्स जैसी है।

'काव्यके शब्दार्थ साहित्ययुक्त होते हैं। साहित्य है उनकी तराजू पर तुली-सी बराबरी।' स्पष्ट ही इन पंक्तियों पर भट्टनायकके—

शब्दप्रधानमाश्रित्य तत्र शास्त्रं पृथग् विदुः।
अर्थे तत्वेन युक्ते तु वदन्त्याख्यानमेतयोः॥
द्वयोर्गुणत्वे व्यापारप्राधान्ये काव्यगीर्भवेत्॥

'शब्दप्रधान श्रुति स्मृति आदि शास्त्र हैं, पुराण आदि उनके आख्यान अर्थ-प्रधान हैं। काव्य दोनों नहीं, व्यापार प्रधान हैं।'—इन अभिप्रायोंकी छाया तो है ही, कुन्तकका अनुकरण भी है। कुन्तकने साहित्य-तत्त्वकी व्याख्यामें, जैसा कि पहले बतलाया जा चुका है, शब्दों और अर्थोंकी 'अन्यूनानतिरिक्त अवस्थिति' निर्धारित की है। साहित्यमीमांसाकारकी 'तुल्यकक्षत्वेन अन्यूनानतिरिक्तत्वम्' पंक्ति उसकी ही निखरी प्रतिमा है। क्षेमेन्द्रके सुवृत्त-तिलकका उद्धृत काव्य-लक्षण, जिसमें साहित्यका समावेश है, कुन्तकके ही प्रचारका फल है।

इस प्रकार साहित्य-तत्त्वका निर्वचन कुन्तकसे विशद होकर कुन्तककी ही मान्यतामें पर्यवसित होता है। भोज और साहित्यमीमांसाकार रुय्यक (?) के बीच मम्मटका बड़भागी ग्रन्थ काव्य-प्रकाश बना। उसके काव्य-लक्षणकी विशेषताओंका भोज और रुय्यकके अंतिम चार गुणोंमें अन्तर्भाव हो जाता है। मम्मटने दोषके अभाव, गुण और अलंकारके सद्भावको शब्दार्थयुग्ममें काव्यत्वाधायक तत्त्व माना है। गुणको ध्वनि-संप्रदाय रसका अव्यभिचरित धर्म मानता है। अतः मम्मटके गुणमें रसका संग्रह भी हो ही जाता है। इस प्रकार मम्मटका काव्य-लक्षण तथा भोज और रुय्यकके सम्यक् प्रयोगात्मक वाक्य एवं साहित्य परिष्कार-के गुण अभिन्न ही ठहरते हैं। इस प्रकार साहित्य-तत्त्वका विवेचन श्री त्र्यम्बक देशपाण्डेने अपने भारतीय साहित्य-शास्त्रमें भलीभाँति किया है। उसे वहींसे देख लेना चाहिए।

इस प्रकार भामह, आनंदवर्धन, राजशेखर, कुन्तक, भोज और रुय्यक साहित्य शब्दको काव्यतत्त्वोंके समष्टिवाचक शब्दके रूपमें योगरूढ़ रूपसे अपनाते हैं।

परवर्ती साहित्यमें साहित्य शब्द काव्य और काव्यशास्त्रके लिए भी प्रयुक्त होने लगा था। भर्तृहरिके 'साहित्य-संगीत-कला' इस त्रिकमें साहित्य शब्द काव्यपरक ही है। श्री हर्षकी 'साहित्ये सुकमार वस्तुनि'—इत्यादि गर्वोक्तिमें भी साहित्यका अर्थ काव्य ही है। मुकुलभट्टको उनके शिष्य प्रतीहारेन्दुराज[१६] ने साहि-त्यरूपी श्रीके लिए मुरारि कहा है। क्षेमेन्द्रने निजको साहित्यमें अभिनवगुप्तका शिष्य माना[१७] है। मंख साहित्य-विद्को कविकर्मरूपी तैलबिन्दुके लिए निर्मल जल मानते[१८] हैं। यहाँ साहित्य शब्द काव्यशास्त्रके लिए ही प्रयुक्त है, यद्यपि काव्यशास्त्रका मूल लक्ष्य साहित्य-तत्त्वका ही विवेचन है। शास्त्रके लिए साहित्य शब्द विद्या शब्दके साथ प्रयुक्त हुआ है। बिल्हणके—'कुंठत्वमायाति गुणः कवीनां साहित्यविद्याश्रमवर्जितेषु'[१९]—के साहित्य-विद्या शब्दमें और उनके पूर्ववर्ती राजशेखरके 'साहित्य-विद्या' शब्दमें कोई अन्तर नहीं। यद्यपि नीलकंठ दीक्षित 'साहित्यविद्याजयघण्टयैव संवेदयन्ते कवयो यशांसि'[२०] और 'साहित्यविद्यां पदमेकमेव सर्वानवद्यामपि हन्ति दुःस्थम्'[२१] प्रयोग उनके 'साहित्यमेकं तु गिरां सविश्यास्तारुण्यमुद्गाढमुशन्त्यभिज्ञाः'[२२]—'निर्वेदभीशोकजुगुप्सितान्यप्यायान्ति साहित्यपथे रसत्वम्'[२३]—में आए काव्यार्थक साहित्य और साहित्य-पथके ही अर्थमें प्रयुक्त हैं।

---

१६. काव्यालंकारसारसंग्रहलघुविवृति-उपसंहार। १७. श्रुत्वाभिनवगुप्ताख्यात् साहित्यं बोधसागरात्, बृहत्कथामंजरी, उपसंहार-३७ पद्य। १८. विना न साहित्यविदा परत्र गुणः कथंचित् प्रथते कवीनाम्। आलम्बते तत्क्षणमम्भसीव विस्तारमन्यत्र न तैलबिन्दुः। श्रीकंठचरित २।१२। १९. १।१४ विक्रमांक-देवचरित। २०, २१, २२, २३. शिवलीलार्णव, प्रथम सर्ग।

इस प्रकार बारहवीं शती तक ाहित्य शब्द यौगिक अर्थसे हटकर अपने योगरूढ़ अर्थमें उपनिषदोंके ब्रह्म शब्द और स्मृतियोंके धर्म शब्दके ही समान सार्वभौम प्रतिष्ठा पा चुका था। उसके नामपर 'साहित्य-दर्पण' आदि तीस ग्रन्थोंकी सूची डॉ. काणेने अपने संस्कृत काव्य-शास्त्रके इतिहासमें दी है, यद्यपि यह विचित्र तथ्य है कि साहित्य-दर्पणमें साहित्य शब्द पर तनिक भी विचार नहीं हुआ।

इस प्रकार साहित्य शब्द संस्कृत काव्यशास्त्रमें तीन अर्थोंमें प्रयुक्त हुआ है: (१) काव्यत्वाधाम तत्व, (२) काव्य, (३) काव्यशास्त्र। वाङ्मय अर्थमें उसका प्रयोग केवल साहित्यमीमांसाकारको अभिमत है, जो उन्हींकी परवर्ती मान्यतासे खंडित है, और इसलिए भी वह अमान्य है कि इस अर्थमें साहित्य शब्दका कहीं प्रयोग भी नहीं मिलता।

'साहित्यपाथोनिधि' और 'कर्णामृत' शब्दोंके अर्थको स्पष्ट करनेके लिए साहित्य और काव्यका संबंध थोड़ा और विचारणीय है।

संस्कृत काव्यशास्त्रमें काव्य शब्द दो अर्थोंमें प्रयुक्त हुआ है: (१) सामान्य और (२) विशेष। सामान्य अर्थमें काव्य शब्द अभिनेय और अनभिनेय, दृश्य और श्रव्य दोनों प्रकारके साहित्यके लिए प्रयुक्त है। भरतमुनि[२४] नाटचको ऐसा खिलौना मानते हैं जो दृश्य और श्रव्य दोनों ही है। वे नाटचके लिए काव्य शब्द भी कहते हैं। नाटचभावोंकी व्याख्यामें 'काव्यार्थान् भावयन्ति' (सप्तम अध्याय) लिखते हैं। भामह काव्यको सर्ग-बंध और अभिनेयार्थ दो भागोंमें बाँटते और सर्गबन्धको महाकाव्य तथा अभिनेयार्थको नाटक बतलाते हैं।[२५] दण्डी काव्यको गद्य, पद्य और मिश्र तीन भागोंमें विभक्त कर 'गद्यपद्य' को आख्यायिका, महाकाव्य आदि मान 'मिश्र' को रूपक मानते हैं।[२६] वामनने काव्यको गद्य और पद्यमें बाँट पद्यके निबद्ध भेदमें महाकाव्य और दशरूपककी गणना की है।[२७] रुद्रटने निम्नलिखित एक ही पद्यमें काव्यको सामान्य और विशेष दोनों अर्थोंमें प्रयोग किया है—

'सन्ति द्विधा प्रबन्धाः काव्यकथाख्यायिकादयः काव्ये, उत्पाद्यानुत्पाद्याः।' [रुद्रट, काव्यालंकार, १६–२]

काव्यमें काव्य, कथा, आख्यायिका आदि प्रबन्ध उत्पाद्य और अनुत्पाद्य दो प्रकारके होते हैं। उन्होंने आदि पदसे रूपकोंकी गणना की है।[२८] आचार्य आनन्दवर्धन काव्यको अभिनेयार्थ और अनभिनेयार्थ अर्थात् जिनका अर्थ कथावस्तु अभिनेय हो और न हो, दो प्रकारका मानते हैं।[२९] उन्होंने काव्यके अनेक भेदोंमें सर्गबन्ध और अभिनेयार्थ भेदोंका नाम लिया है। इसपर अभिनवगुप्तकी व्याख्या उल्लेखयोग्य है—

'महाकाव्यरूपः पुरुषार्थफलः समस्तवस्तुवर्णनाप्रबन्धः सर्गबन्धः संस्कृत एव। अभिनेयार्थं दशरूपकम्। [ध्वन्यालोक-लोचन, ३।७ वृत्ति]

अभिनवभारतीमें उन्होंने नाटचके लिए काव्य शब्दका प्रयोग असकृत् किया है। वहीं नाटचकी परिभाषामें वे लिखते हैं—

'नाटचं नाम नटगताभिनयप्रभावसाक्षात्कारायमाणैकघनमानसनिश्चलाध्यवसेयः समस्तनाटकाद्यन्यतमकाव्यविशेषाच्च द्योतनीयः अर्थः। [६।१५ नाटयशास्त्र, बड़ोदा, पृ० २६६]

---

२४. 'क्रीडनीयकमिच्छामो दृश्यं श्रव्यं च यद् भवेत्'–भरत-नाटचशास्त्र, अ० १।

२५. भामह, काव्यालंकार, अ-१, कारिका १८-२४।

२६. काव्यादर्श, प्रथम परिच्छेद।

२७. काव्यालंकारसूत्रवृत्ति – १।३।२६–७

२८. काव्यालंकार–रुद्रट, १६।३६

२९. ध्वन्यालोक, ३।१० वृत्ति, पृष्ठ ३३२, चौखंभा संस्करण।

अभिनवगुप्तके गुरुका मत है कि 'रस ही नाटच[३०] है। भरत रसको काव्यार्थ कहते हैं।[३१] अतः रस-भूमिका पर काव्य और नाटच अभिन्न हैं। महिमभट्टने अपने व्यक्ति-विवेकमें काव्य और नाटचका विवेचन इस प्रकार किया है—

'कविव्यापारो . . . हि काव्यम्। तच्चाभिनेयानभिनेयार्थत्वेन द्विविधम्। सामान्येन तत् शास्त्रवत् व्युत्पत्ति-फलम्। व्युत्पाद्यतारतम्यभेदात् काव्यनाटचशास्त्ररूप उपायभेदः कृतः, न फलभेदः [चौखंभा सं० पृष्ठ ९५-६]

राजशेखरने काव्य-विद्याके अट्ठारह अधिकरणोंमें रूपक-निरूपणीय नामक अधिकरण भी गिनाया है।[३२] वक्रोक्तिजीवितकारने रसवदलंकार निरूपणके तृतीय उन्मेषमें नाट्च और काव्यके अभेदकी ओर संकेत किया है।[३३] आगे चतुर्थ उन्मेषमें तो उन्होंने सर्गबन्ध तथा रूपकोंकी चर्चा स्पष्ट रूपसे की है।[३४] काव्यप्रकाशकार मम्मटने काव्यभेद तो नहीं गिनाए, किन्तु काव्यदोषोंमें नाटकोंके उदाहरण दिए हैं।[३५] उनका काव्य-लक्षण भी नाटचमें संगत हो जाता है। परवर्ती आचार्योंमें पंडितराज जगन्नाथको छोड़कर[३६] अन्य सभीने काव्यके उपर्युक्त भेद गिनाए हैं। इस प्रकार काव्य शब्द सामान्य और विशेष दो अर्थोंमें प्रयुक्त हैं। इनमें सामान्य अर्थका काव्य और साहित्य दोनों पर्यायवाची शब्द हैं।

विशेष (श्रव्यकाव्यके) अर्थमें जहाँ काव्यका प्रयोग हुआ वहाँ प्रायः उसके साथ नाटच शब्द जुड़ा मिलता है। शब्द और अर्थकी वृत्तियोंके विषयमें आनन्दवर्धन लिखते हैं—'काव्यस्य नाटचस्य च छाया-मावहन्ति।' [ध्वन्यालोक ३।३३] काव्यप्रकाशकार[३७] विभाव और कारण आदिमें अन्तर दिखलाते हुए लिखते हैं—

'कारणान्यथ कार्याणि सहकारीणि यानि च।
रत्यादेः स्थायिनो लोके, तानि चेन्नाटचकाव्ययोः ।।
विभावा अनुभावास्तत् कथ्यन्ते व्यभिचारिणः। [काव्यप्रकाश-४]

अभिनवगुप्तके रससिद्धान्तमें वे पुनः नाटच और काव्यका इस प्रकार एक साथ उल्लेख करते हैं—

'लोके प्रमदादिभिः स्थाय्यनुमानेऽभ्यासपाटववतां काव्ये नाटचे च कविना नटेन च . . .। [वही]

रूय्यकने (?) काव्यसाहित्य-मीमांसाके साथ ही नाटक-मीमांसा भी लिखी थी।[३८] पंडितराज जगन्नाथ नव्योंके रससिद्धान्तमें काव्य और नाटचका जोड़ा उपस्थित करते हैं—

'काव्ये नाटचे च कविना नटेन च प्रकाशितेषु विभावादिषु।' [रसगंगाधर, रस-प्रकरण]

---

३०. लोचन, चौखंभा संस्करण, पृष्ठ ३३६; अभिनवभारती, अध्याय १-६ तक पदे पदे, ६।१५, पृष्ठ २६७

३१. उक्तमेव मुनिना काव्यार्थान् भावयन्तीति (७–अध्याय); तत् काव्यार्थो रसः।– अभिनवभारती, पृ० २७८

३२. काव्यमीमांसा, अ० १

३३. रसवतोऽलंकार इति पक्षे सर्वेषामेव रूपकादीनां रसवदलंकारत्वमेव न्यायोपपन्नतां प्रतिपद्यते– वक्रोक्तिजीवित ३।११ वृत्ति, पृ० ३५२, नगेन्द्र संस्करण

३४. हिन्दी वक्रोक्तिजीवित – ४।१२, १३

३५. काव्यप्रकाश – सप्तम उल्लास : रसदोष प्रकरण

३६. पंडितराज केवल शब्दको काव्य मानते हैं। अतः नाटच उसमें नहीं आता।

३७. व्यक्तिविवेकमें चौखंमा संस्करणके पृष्ठ ९६ पर काव्य-नाटचभेद भलीभाँति स्पष्ट किया गया है।

३८. व्यक्तिविवेक पर प्राप्त संस्कृत व्याख्यान, पृ०, २४३, चौ० सं०

शान्तरसके प्रकरणमें उनका यह वाक्य भी एतदर्थ उल्लेखनीय है—'यैरपि नाटचे शान्तो रसो नाभ्युपगम्यते तैरपि बाधकाभावात् काव्ये सोऽवश्यं स्वीकार्य एव।' (वही)

प्रतापरुद्र-यशोभूषणमें नाटच और काव्यके प्रकरण ही स्वतन्त्र हैं।[३९] इस प्रकार संस्कृत काव्यशास्त्रमें श्रव्यकाव्योंको दृश्यकाव्यों (नाटचों) से अलग उपस्थित करनेकी परंपरा रही है।

उपर्युक्त दृष्टिसे बिल्हणके 'साहित्यपाथोनिधिमन्थनोत्थं कर्णामृतं रक्षत हे कवीन्द्राः'—पद्यमें साहित्य-शब्द 'काव्यसामान्य' अर्थमें प्रयुक्त है। इस पद्यका उत्तरार्ध है—

यदस्य दैत्या इव लुण्ठनाय काव्यार्थचौराः प्रगुणीभवन्ति॥

यहाँ काव्यकी चोरीकी बात है। नाटच केवल अभिनयका नाम है। उसकी चोरी संभव नहीं, न उसकी रक्षाके लिए आग्रह। वह श्रव्यकाव्यमें ही संभव है। अतः उत्तरार्धके 'काव्य' शब्दका अर्थ श्रव्यकाव्य है, जिसे भामह, आनन्दवर्धन और व्यक्तिविवेककार महिमभट्टने अभिनेयार्थ (नाटक) से भिन्न अनभिनेयार्थ कहा है।[४०] पूर्वार्धमें 'कर्णामृत' शब्द निगीर्याध्यवसाना अतिशयोक्ति [जिसमें साध्यवसाना गौणी लक्षणा द्वारा केवल उपमानका ही शब्दतः कथन होता है, उपमेय उसीसे आक्षिप्त होता है] द्वारा यही श्रव्यकाव्य विवक्षित है। श्रव्य=श्रोत्रेन्द्रिय=कर्णका विषय ही सरस होनेसे अमृत कहा भी जा सकता है। यहाँ केवल श्रव्यकी जगह पद्यात्मक श्रव्यकाव्य अभिप्रेत है, अतः संगीतयोगसे भी वह अमृत कहा जा सकता है। इस पद्यके पूर्ववर्ती १।१० में कविने संगीतयोगसे जनित काव्य-सौन्दर्यके लिए स्वयं लिखा है—

जयन्ति ते पञ्चमनादमित्रचित्रोक्तिसन्दर्भविभूषणेषु।
सरस्वती यद्वदनेषु नित्यमाभाति वीणामिव वादयन्ती॥

वे कवि धन्य हैं जिनके कोकिल स्वरसे सुन्दर विचित्र महाकाव्यसे विभूषित मुखमें सरस्वती, वीणा-संचार-के साथ, मानो सदा विराजमान रहती है। उन्होंने इसके निर्माणमें वैदर्भी रीति[४१] और रसध्वनिकी महती उपासना की है। उनका प्रतिबन्ध है—

रसध्वनेरध्वनि ये चरन्ति संक्रान्तवक्रोक्तिरहस्यमुद्राः।
तेऽस्मत्प्रबन्धानवधारयन्तु कुर्वन्तु शेषाः शुकवाक्यपाठम्॥ [१।२२ विक्र०]

'जो रसध्वनिपथके स्वैरगामी पथिक हों, जिन्हें वक्रोक्तिके रहस्यकी छाप प्राप्त हो, वे ही हमारे उत्कृष्ट प्रबन्धको समझें, अन्य लोग उसे तोतेके समान रटें।'

उन्होंने अपने काव्यको सुवर्ण और विदग्धचित्तोंको उसके अनुरूप कसौटी कहा है।[४२] इस प्रकार बिल्हण अपने काव्यको महत्त्व देते हैं। कदाचित् उन्हें 'नाटकान्तं कवित्वम्' सूक्ति अथवा 'संदर्भेषु

---

३९. श्रीशंकरराम शास्त्री द्वारा १९५० में मइलापुरसे तृतीय बार संपादित तथा प्रकाशित

४०. व्यक्तिविवेक, चौ० सं०, पृष्ठ ८५

४१. अनभ्रवृष्टिः श्रवणामृतस्य सरस्वतीविभ्रम-जन्मभूमिः।
वैदर्भ-रीतिः कृतिनामुदेति सौभाग्यलाभप्रतिभूः पदानाम्॥ १।९

४२. अलौकिकोल्लेखसमर्पणेन विदग्धचेतः कषपट्टिकासु।
परीक्षितं काव्यसुवर्णमेतल्लोकस्य कण्ठाभरणत्वमेतु॥ १।२४ विक्रमांकदेवचरित।
अलौकिक उल्लेख=खरे सोनेकी कसौटी पर चमचमाती रेखा और परामर्शनामक काश्मीरी दर्शनकी संवित्ति।

दशरूपकं श्रेयः, ततोऽन्यभेदक्लृप्तिः। दशरूपकस्यैव हीदं विलसितं यदुत कथाख्यायिके महाकाव्यमिति, [काव्यालंकारसूत्रवृत्ति १।३।२६–७ वृत्ति]

'कथाकाव्योंमें नाटक आदि दशरूपक अधिक अच्छे होते हैं। उन्हींसे अन्य काव्य बनते हैं। दश प्रकारके रूपकोंका ही विलास कथा, आख्यायिका और महाकाव्य आदि हैं।'—यह अपने पूर्ववर्ती प्रतिष्ठित आचार्य वामनकी स्थापनाका संस्कार रहा। उसीके उत्तरमें उन्होंने उक्त पद्यमें लिखा, 'गद्य-पद्यात्मक, श्रव्यदृश्यात्मक विविध भाषाओंके काव्य अवश्य ही आदरणीय हैं। किन्तु उनमें संस्कृत पद्योंमें लिखित महाकाव्य नामक सर्गबन्ध सर्वश्रेष्ठ है। सभी काव्य यदि दूधके समुद्र हैं तो संस्कृत महाकाव्य उसके मंथनसे उद्भूत अमृत, जिसके पानका साधन है, विदग्ध पुरुषोंकी श्रोत्र-शुक्ति।' अन्य भाषाओंके काव्योंके प्रति उन दिनोंकी लोक-रुचि उतनी परिष्कृत न थी जितनी संस्कृत काव्योंके प्रति। यहाँ 'कवीन्द्र' शब्दका स्पष्ट अर्थ महाकवि है।

इस प्रकार विल्हणका उक्त पद्य भी साहित्यके वांग्मय अर्थमें अधिक दृढ़ प्रमाण नहीं ठहरता। फलतः संस्कृत काव्यशास्त्र और संस्कृत काव्योंकी लम्बी परम्परामें साहित्य शब्द यौगिक अर्थमें प्रयुक्त न हो कर योगरूढ़=काव्यसामान्य अर्थमें प्रयुक्त हुआ मिलता है। उसके वांग्मय अर्थका प्रयत्न-पूर्वक निराकरण किया गया है।

## THEN AND NOW

To remember for a while those bygone days and think over the joys of the past are to recall a happy dream. There are less dense forests now and no cottages of Native Chiefs. People have become more worldly and their daily needs have increased. Their child-like naivete and innocence, the very product of their times, have gone. No Indian peddler moves about the land with bags full of wares carried by sturdy labourers. The natural bond of affection between the buyer and the seller seems to have disappeared with the passage of time and self-interest has taken the place of service. Consequently, life has lost its flavour and human relations their fragrance. The western wind that blows has made men matter-of-fact though up-to-date, and the human touch has been lost. Wearing a suit and a hat, driving a car or riding a bicycle are considered to be the only ends of human culture. No doubt earhtly possessions are good in themselves; they make men's life easy and comfortable; but love, the elixir of life and cementing bond of humanity, needs to be re-created and men's mind and spirit remain to be rehabilitated with the values of a new humanistic culture. No narrow nationalism or sheer anti-colonialism can serve the ultimate need of mankind. We require men and statesmen who, though devoted to their soil, possess the vision of a world State, if we are ever to survive in this dangerous world of ours.

(From : Dream Half-Expressed) **—N. K. Mehta**

## ☆☆☆ अग्निपुराण का काव्यशास्त्रीय भाग

**प्राध्या० डॉ० विष्णुदत्त राकेश, एम० ए०, पी-एच० डी०, गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार**

पुराणोंकी प्रचलित वर्ण्य विषयगत मान्यताओंसे इतर उपयोगी विषयोंकी संग्राहक प्रवृत्तिके कारण मूल अग्निपुराणके लुप्त होनेकी सम्भावना प्रतीत होने लगती है। प्रसिद्ध पुराणवेत्ता डा० आर० सी० हाजराने बड़ौदा प्राच्य अनुसन्धान संस्थानके जर्नलके पंचम खण्डके चतुर्थ अंकमें उपलब्ध प्रचलित अग्नि-पुराणसे पृथक् एक वह्निपुराणके प्रामाणिक अस्तित्वकी सम्पुष्टि की है, जिसका हस्तलेख उनके पास सुरक्षित है तथा जो पौराणिक शैली और पुराणख्यात लक्षणोंके अधिक अनुरूप है। इसीलिए प्रचलित अग्निपुराणके ३३७ अध्यायसे ३४७ अध्याय तकके 'साहित्यशास्त्रीय भागको मूलग्रन्थीय प्रवृत्तिके विरुद्ध जानकर लोगोंने बहुतसी सम्भावनाएँ और आशंकाएँ व्यक्त की हैं। काव्य तथा नाट्यांगोंकी समवेत विवे-चन-प्रणालीको देखकर तो इस अंशके परवर्ती होनेकी आशंकाको और भी बल मिलता है। जहाँ तक इस अंशके रचना-कालका प्रश्न है, वह विवादास्पद है और उस पर विचार कर लेना यहाँ आवश्यक हो जाता है। पर जहाँ तक इस अंशके मूल ग्रन्थगत न होनेकी संदिग्धिका प्रश्न है, वह निराधार है, क्योंकि आचार्य बलदेव उपाध्यायने नारदपुराण के पूर्वभाग अध्याय ९९में वर्णित अग्निपुराणकी विषयानु-क्रमणिका उद्धृत करते हुए इस भागके मूल ग्रन्थगत होनेका संकेत दिया है—

साहित्यं च ततः पश्चाद् एकार्णादिसमाह्वयः।
सिद्धशब्दानुशिष्टिश्च कोशः सर्गादिवर्गकः। ना० ९९।२०।

आचार्य महेश्वर प्रणीत काव्यप्रकाशादर्शके साक्ष्य पर श्री वी० पी० काणेने साहित्यदर्पणकी स्वसम्पादित भूमिकामें अग्निपुराणको आचार्य भरतसे पूर्वकी कृति स्वीकार की है। पर अग्निपुराणके रीति-प्रकरणमें उल्लिखित कारिका "भरतेन प्रणीतत्वाद् भारतीरीतिरुच्यते"के अनुसार उक्त कृतिका भरतोपरान्त लिखा जाना प्रतीत होता है। श्री कन्हैयालालजी पोद्दारने संस्कृत-साहित्यका इतिहास ग्रन्थमें अग्निपुराण-कारका अस्तित्व भामह और दण्डीसे पूर्व माना है। वस्तुस्थिति इसके विपरीत जान पड़ती है। रीति संख्या निर्धा-रण प्रसंगके आधार पर विवेच्य कृति भामह और दण्डी तो क्या, वामनके भी बादकी सिद्ध होती है। अग्निपुराणकारने रीतियोंकी संख्या चार मानी है। भामह और दण्डीने वैदर्भ तथा गौड़ दो ही मार्गों अथवा रीतियोंकी चर्चा की है। वामनने रीतियाँ ३ मानी हैं—वैदर्भी, गौड़ी, पांचाली। चौथी रीति लाटीकी उद्भावना सर्वप्रथम रुद्रटने काव्यालंकार ग्रन्थमें की है। अग्नि-पुराणमें भी चौथी रीति लाटी मानी गई है, अतः अग्निपुराणके इस अंशको रुद्रटका पश्चाद्गामी मानना चाहिये। इतना ही नहीं इसके चित्रालंकार प्रकरणको देखकर भी शंका उत्पन्न होती है कि यदि अग्निपुराणका काव्य-शास्त्रीय संभाग आचार्य दण्डीसे पूर्व लिखा गया हो तो अग्निपुराणमें उल्लिखित गोमूत्रिका, अर्धभ्रम, सर्वतोभद्रबन्ध, अम्बुज, चक्र, चक्राब्ज, दण्ड तथा मुरजबन्धका उल्लेख दण्डीने काव्यादर्शमें क्यों नहीं किया। उनके काव्यादर्शमें गोमूत्रिका, अर्धभ्रम तथा सर्वतोभद्रबन्धकी ही चर्चा है। रुद्रटने ही अलंकार-वादी आचार्योंमें चित्र-बन्धोंके उक्त भेदों तथा अन्य प्रकारोंका सोदाहरण निरूपण सविस्तार किया है। इस आधार पर भी अग्निपुराण-का यह अंश रुद्रटके बादका लिखा होना चाहिये। रुद्रटका समय नवीं शतीका उत्तरार्ध है। यही नहीं भरतके बाद केवल रुद्रटने ही नायिका-भेदको सुव्यवस्थित रूपमें प्रस्तुत किया है। इनके अनुसार नायिकाके

प्रमुख ३ भेद हैं — आत्मीया, परकीया और वेश्या। अग्निपुराणकार स्वकीया, परकीया और पुनर्भू, तीन प्रकारकी नायिकाएँ मानते हैं। इनमें प्रथम दो तो रुद्रटके अनुरूप हैं, पर पुनर्भु कहकर वह वेश्या संज्ञाके लिए एक संशोधन प्रस्तुत करते हैं। भरतने कृतशोचा (वेश्यावृत्ति त्यागकर शुद्ध रूपसे प्रेमीके साथ रहने-वाली) नामसे जो भेद प्रस्तुत किया था, अग्निपुराणकारने वेश्याके स्थान पर यही चीज ध्यानमें रखकर पुनर्भू नामकरण किया है। पुनर्भू अर्थात् अपने स्वभावको छोड़ कर सामाजिक संस्थिति प्राप्त कर लेनेकी दशा। यही कारण है कि उन्होंने स्पष्ट लिख दिया — 'सामान्या न पुनर्भूः इत्याद्या बहुभेदतः।' अ० ३३९।४१। अर्थात् हम ३ भेद मानते हैं — स्वकीया, परकीया और पुनर्भू। कई विद्वानोंके विचारमें तीसरी नायिका सामान्या है, पुनर्भू नहीं। अर्थात् यहाँ रुद्रट कृत सामान्या या वेश्याके स्थान पर वह भरत जैसा कृतशोचा भेद ध्यानमें रखकर पुनर्भूकी घोषणा करते हैं। इस नामकरणकी प्रेरणा उन्हें धर्मशास्त्रसे मिली। नारद-स्मृतिके स्त्रीपुंयोग प्रकरणमें परपूर्वा स्त्रीके ७ भेद किए हैं — ३ पुनर्भू और ४ स्वैरिणी। पुनर्भू का अर्थ यहाँ भी पुनः पत्नी होनेवाली किया गया है। हारितने 'स्वैरिणी च पुनर्भूश्च रेतोधाकामचारिणी' कहकर ऐसी स्त्रियोंकी घोर भर्त्सना की है। अतः इनके आधार पर लिखित यह अंश उक्त कारणोंसे मध्ययुगीन रचना माना जाना चाहिये। उक्त भेदका आविष्कार साहित्यके क्षेत्रमें करते हुए आचार्य गर्वका अनुभव करता है और कहता है — 'स्वकीया परकीया च पुनर्भूरिति कौशिकाः।' अस्तु, क्या यह संभव नहीं कि अग्निपुराणके इस अंशके लेखक कौशिक नामके कोई विद्वान् होंगे? क्योंकि भरतसे लेकर रुद्रट तक कौशिक नामक किसी भी नायिकाभेद निरूपक आचार्यका साक्ष्य अन्यत्र नहीं मिलता।

शिल्पशास्त्र तथा मूर्त्तिनिर्माण प्रकरणके प्रसंगोंको देखकर भी यह अंश नवीं शतीके पूर्वका लिखा गया नहीं जान पड़ता। इसी शतीके आसपास उत्तर-मध्ययुगीन तान्त्रिक बौद्ध-धर्म, तान्त्रिक शाक्त-धर्ममें विलयन खोज रहा था। बौद्ध देवी ताराकी गणना हिन्दू देवियोंमें होने लगी थी। अग्नि-पुराणके ५२वें अध्यायमें भी इसीलिए प्रथम बार आया है —

सर्वज्ञा तरला तारा ऋग्वेदा तु हयानना।
साराख्या रुद्र संग्राही सम्बरा ताल-जंघिका॥

पालयुग (९०० वि० – १२०० वि०)में तारा और लक्ष्मीकी मूर्त्तियोंका निर्माण प्रारम्भ हुआ। लक्ष्मी प्रतिमाकी प्रतिष्ठा सर्वप्रथम अग्निपुराणके ६३वें अध्यायमें ही मिलती है। इससे पूर्व निर्मित ग्रन्थों वाराही-बृहत्संहिता, मान-सार तथा अगस्त्यसकलाधिकारमें यह विवरण नहीं मिलता। अग्निपुराणके बाद भोज-प्रणीत समरांगण-सूत्रसारमें ही इसका उल्लेख है। इसके अतिरिक्त सौर प्रतिमा लक्षणमें नवग्रह मण्डल-संस्थित सूर्य-प्रतिमाका विवरण भी अग्निपुराण (५१ अ०)से पूर्वके किसी ग्रन्थमें नहीं मिलता, केवल १३वीं शतीकी रचना भुवनदेवकृत अपराजितपृच्छामें मिलता है। सूर्य-मन्दिर-निर्माणका चलन भी ८वीं शतीके उत्तरार्द्धमें काश्मीर नरेश ललितादित्यके बनवाए मार्त्तण्ड-मन्दिरसे होता है, अतः बहुत संभव है इसके बाद ही सूर्यादिप्रतिमा लक्षण लक्षित करनेकी सार्वजनीन आवश्यकताका अनुभव अग्नि-पुराणकारको हुआ। इस आधार पर भी यह अंश ९वीं शतीसे पूर्वका सिद्ध नहीं होता। अग्निपुराणके ग्रन्थनकी अन्तिम सीमा ११वीं शतीका पूर्वार्द्ध मानी गई है, क्योंकि भोजकृत समरांगणसूत्र, शृंगार-प्रकाश तथा सरस्वती-कंठाभरणमें अग्नि-पुराणको ही उपजीव्य बनाया गया है। काव्यगुण, रस-चतुष्टय, पद्यलक्षण, अहंकार और शृंगारमें जनक-जन्य-सम्बन्ध आदि प्रकरण भोजने अग्निपुराणसे यथावत् लिए हैं। अतः स्पष्ट रूपसे कहा जा सकता है कि अग्नि-पुराणके काव्य-शास्त्रीय भागकी रचना नवीं शतीके उत्तरार्द्धसे

१०वीं शतीके उत्तरार्द्ध तक हुई होगी। श्री शिवदत्त ज्ञानी द्वारा अंग्रेजी ग्रन्थ 'अग्निपुराण : एक अध्ययन', पृष्ठ २८८ पर व्यक्त सम्भावनाकी सम्पुष्टि भी उक्त तथ्योंके सन्दर्भमें हो जाती है।

अस्तु, अग्निपुराणका काव्यशास्त्रीय भाग अपने समय तकके सभी प्रचलित साहित्य-सिद्धान्तोंका संकलित रूप है। अपनी इस संग्राहक प्रवृत्तिके कारण संकेतित कृति विश्वकोषकी संज्ञासे भूषित की गई है। श्री वरदाचार्य और डा० विण्टरनित्ज़ने क्रमशः संस्कृत साहित्यका इतिहास तथा 'ए हिस्ट्री आफ इन्डियन लिटरेचर' – प्रथम भागमें इस रचनाका महत्व विश्वकोषके रूपमें ही स्वीकार किया है। अग्निपुराणके साहित्यशास्त्रीने भरतकी नाट्यविमर्श-परम्परा तथा भामह-दण्डीकी काव्यांग-निरूपणकी परम्पराका एकत्र अनुगमन किया। ३३७वें अध्यायमें वांग्मय, वांग्मयके भेद (शास्त्र, इतिहास, काव्य), काव्यकी परिभाषा, काव्यके गद्य, पद्य, चम्पू त्रिधाभेद, गद्य-लक्षण तथा भेदोपभेद, गद्यकाव्य, पद्य तथा पद्य परिवारके भेद — विशेषतः महाकाव्यके लक्षण कहे गये हैं। सूक्ति तथा कोश-काव्यकी आवश्यकताका विवेचन सर्वप्रथम यहीं हुआ है। कोश-विदग्धोंकी रोचना है, यह उद्भावना गोष्ठी-साहित्यके प्रभावकी सूचिका है। ३३८वें अध्यायमें रूपकोंके २७ भेदों, नाट्यतत्त्वों तथा देशकालादिके उचित सन्निवेशका कथन किया गया है। प्रभावकी दृष्टिसे तथा अभिनय-बोधकी दृष्टिसे भारतीय दृश्य-विधान ही मंचोपयोगी हो सकता है, यह मौलिक दृष्टि अग्निपुराणकारकी है — 'देशेषु भारतं वर्षं काले कृतयुगत्रयम्, नर्ते ताभ्यां प्राणभृतां सुखदुःखोदयः क्वचित्।' अ० ३३८।२७।

३३९वें अध्यायमें रस-सामग्री, विभावादि निरूपण, स्थायीभावकथन, सात्विकभाव-विवेचन तथा नायक-नायिकाभेद निरूपण किया गया है। अभिनयगत नायक-नायिकाके मनोव्यापारोंका वर्गीकरण मौलिक दृष्टिका परिचायक है। पुरुष-गत आठ (शोभा, विलास, माधुर्य, गांभीर्य, ललित, औदार्य, तेज) तथा स्त्रीगत बारह (भाव, हार, हेला, शोभा, कान्ति, दीप्ति, माधुर्य, शौर्य, प्रगल्भता, उदारता, स्थिरता, गंभीरता) भावोंकी कल्पना नूतन है। स्वभावोक्ति और व्याजोक्तिके लिये उपदेश और व्यपदेशका कथन भी वाग्व्यापारकी गूढ़ाशयताको ध्यानमें रखकर किया गया है।

> उपदेशश्च शिक्षावाग्व्याजोक्तिर्व्यपदेशकः
> बोधाय एव व्यापारः सुबुध्यारम्भ इष्यते
> तस्य भेदाः त्रयस्ते च रीति-वृत्तिप्रवृत्तयः।। ३३९।५४।

३४० वें अध्यायमें रीतिभेद, वृत्तिभेद तथा भारतीवृत्तिके विभिन्न १३ भेदोपभेदोंका वर्णन है। ३४१ वें अध्यायमें वृत्यादावंगकर्मका निरूपण हुआ है। नायिकाकी नृत्यगत चेष्टाओं लीलादिका, जिन्हें प्रायः अलंकार कहा जाता है, अभिनयके सन्दर्भमें विवेचन महत्त्वपूर्ण है। सिर, भृकुटिपात, नेत्रचालन, ओष्ठ तथा चिबुक-तालन, वक्षसंचालन – जंघाकर्म (नर्तकके प्रसंगमें) तथा त्रिपताकादि २४ असंयुत करोंका मुद्रांकन उनके सूक्ष्म नृत्यज्ञानका परिचायक है। ३४२ वां अध्याय अभिनय निरूपणात्मक है। वर्ण्यवस्तुके प्रस्तुतीकरणकी समस्याको ध्यानमें रखकर सत्वाश्रय, वागाश्रय, अंगाश्रय तथा आहरणाश्रयकी व्याख्या की गई है। ये भेद प्रचलित हैं, हां रसोंके अभियनके लिये स्थायी और संचारियोंका पृथक् पृथक् उल्लेख कर दिया गया है। अन्यके कथनके तद्वत् अनुकरणके लोकोक्ति, छेदोक्ति, अर्भकोक्ति तथा मत्तोक्ति भेद संलापोंकी विशिष्ट संयोजन शैली (३४२।२१–२७) को ध्यानमें रखकर किए गये हैं। स्वभावोक्ति और वक्रोक्तिके आधार पर अलंकृत कथनकी प्रकृतिका दर्शन इसी प्रसंगमें होता है। ३४३ वें अध्यायमें शब्दालंकार (अनुप्रास, यमक, चित्र, बन्ध), ३४४ में उपमा, रूपक, संशोक्ति तथा अर्थान्तरन्यासके भेदोपभेदोंका निरूपण किया गया है। ३४५ वें अध्यायमें शब्दार्थालंकार निरूपण है जिसमें प्रशस्ति कथनके प्रेमोक्ति, स्तुति तथा

संकेतित अर्थ व्यक्त करानेवाली लाक्षणिक उक्तियोंका विवेचन है। मुख्यार्थ बाध-जन्य अन्य अर्थगत सौन्दर्य अर्थात् ध्वनिको आक्षेप अलंकारमें अन्तर्निहित किया गया है—

> शब्देनार्थेन यत्रार्थः कृत्वा स्वयमुपार्जनम्,
> प्रतिषेध इवेष्टस्य यो विशेषो भिधित्समा,
> तमाक्षेपं ब्रुवन्त्यत्र स्तुतं स्तोत्रमिदं पुनः।। ३४५।१५–१६।

३४६ वें अध्यायमें काव्यगुण तथा ३४७ वें अध्यायमें काव्यदोष निरूपण, दोष-मार्जन तथा कविसमयका विवेचन हुआ है। शब्दार्थकी दृष्टिसे गुणोंके भेदोपभेदोंका विवेचन नूतन है। दोष प्रकरणमें वक्तृ, वाचक और वाच्यभेदसे दोष-दर्शनका आधार वैज्ञानिक है। कविसमयके ख्यात तथा सैद्धान्तिक भेद तत्कालीन साहित्यिक और दार्शनिक काव्य-प्रतीकोंको ध्यानमें रखकर किये गए हैं। इतना होने पर भी लक्षणोंकी संक्षिप्त उद्धरणी देनेसे तथा लक्ष्य या दृष्टान्त न देनेसे विषयका स्पष्टीकरण नहीं हो पाया है। संकलन-कर्ताकी विषय-निर्वाचनकी वृत्ति अत्यल्प किन्तु विषयस्पर्शका पाण्डित्य-प्रदर्शक मोह अधिक दिखाई देता है। इस प्रकार उक्त १० अध्यायोंमें काव्य, नाट्यादिके विभिन्न तत्त्वोंका उल्लेख होने पर भी अग्नि-पुराणकारकी मूल प्रवृत्ति अलंकारवादी सिद्ध होती है। ३४५ वें अध्यायमें आक्षेप, समासोक्ति तथा पर्यायोक्तिके विवेचन प्रसंगमें उन्होंने ध्वनिका संकेत किया है—"स आक्षेपो ध्वनिः स्याच्च ध्वनिना व्यज्यते यतः"।–१५। अतः निश्चित है कि अग्निपुराणकारके सामने ध्वन्यालोक रहा है, पर ध्वनि जैसे काव्यांगकी उपेक्षा वह अलंकारको अभिधामुखेन स्वीकार लेनेके कारण कर रहे हैं। यही नहीं "अभिधायाः प्रधान-त्वात्काव्यं ताभ्यां विभिद्यते" (३३७।२१) के आधार पर भी अग्निपुराणकारका व्यंजना-विरोधी होना सिद्ध हो जाता है। इतना होने पर भी रसको वह प्रबन्ध-काव्यकी आत्मा स्वीकार करते हैं—

> वाग्वैदग्ध्यप्रधानेऽपि रस एवात्र जीवितम्।
> पृथक् प्रयत्नं निर्वर्त्य वाग्विक्रमणि रसाद् वपुः। ३३७।३३।

निष्कर्ष रूपमें कहा जा सकता है कि अग्निपुराण अलंकारवादी होकर भी साहित्यांग-निरूपक कृति है। इस ग्रन्थके लोकप्रिय न होनेका कारण कदाचित् इसकी उदाहरण-विहीन लक्षणमात्र कथन-शैली है, तो भी यह सामग्री सम्प्रदाय विशेषसे सम्बद्ध न होनेके कारण साहित्य-शास्त्रके विद्यार्थीके लिये उपयोगी है। विद्यासागर होनेसे इस कोष कृतिमें सारात्सारको ही स्थान दिया गया, अकाण्ड-प्रथन अतिकथनसे बचा गया है। लेखकका उद्देश्य भी यही था। अन्य विषयोंके साथ प्रसंग प्राप्त होनेसे उसे साहित्य विद्याका निर्वचन भी करना पड़ा। परवर्ती आचार्योंमें भोजने शृंगार-प्रकाश तथा सरस्वती-कंठाभरणमें इस अंशका पूर्ण उपयोग किया है।

## ☆ ☆ ☆ काव्यकी प्रेरणा

**श्री नवलकिशोरजी, हिन्दी – प्राध्यापक, महाराजा कॉलेज, जयपुर**

प्रेरणाके सम्बन्धमें सीधे रूपमें भारतीय चिन्तकोंने अधिक नहीं लिखा है, किन्तु प्रयोजनको लेकर पर्याप्त विचार-मन्थन हुआ है; अतः प्रकारान्तरसे प्रेरणाका भी विवेचन हो गया है, क्योंकि 'प्रेरणा प्रयोजनका आन्तरिक रूप ही तो है।'

काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।
सद्यः परनिर्वृत्तये कान्तासम्मिततयोऽपदेश युजे ॥ मम्मट ॥

कवि यश, अर्थ आदिके लिए भी लिखता है, किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि वे आनुषंगिक हैं; क्योंकि संसारकी जितनी भी श्रेष्ठतम कृतियाँ हैं, वे प्रत्यक्षतः इन उद्देश्योंके लिए नहीं लिखी गई हैं। हाँ, 'सद्य-परनिवृत्ति' (रसास्वाद) और 'कान्तासम्मिततयोपदेश' (लोक-मंगल) काव्यके महत्वपूर्ण लक्ष्य रहे हैं। प्रकारान्तरसे इन्हें ही काव्यकी प्रेरणाके कारण भी मान सकते हैं। रसास्वाद करानेवाला स्वयं भी रस-मग्न होता है, अतः इस आनन्दको स्वयं प्राप्त करने और सबको प्राप्त कराने अर्थात् सामाजिक रूपमें उपभोग करनेकी भावना एवं कान्तासम्मितउपदेश द्वारा लोक-कल्याण करनेका संकल्प — ये दोनों कविको काव्य-रचनाकी ओर प्रवृत्त करते हैं।

धर्मार्थकाममोक्षेषु वैचक्षण्यं कलासु च।
प्रीतिं करोति कीर्तिञ्च साधुकाव्यनिषेवणम्। काव्यालंकार ॥

किन्तु इन दोनों लक्ष्योंमें भी सकल-प्रयोजन मौलिभूत आनन्दको ही माना गया है —

चतुर्वर्गफलास्वादमप्यतिक्रम्य तद्विदाम्।
काव्यामृतरसेनान्तश्चमत्कारो वितन्यते ॥

आनन्द और लोक-मंगलके बीच किसी विरोधकी अनुभूति प्राचीन मनीषियोंको — वे चाहे पूर्वके हों या पश्चिमके[1] — नहीं हुई।

किन्तु आधुनिक पूंजीवादी सभ्यताके उदयके साथ ही व्यक्तिवादकी प्रतिष्ठासे इनके बीच जबर्दस्त खाई पड़ गई। यह प्रतिपादित किया गया कि कला प्रयोजनातीत है, कला कलाके लिए है, और फलतः काव्यका उद्देश्य केवल सौन्दर्य-सृष्टि है। ब्रैडलेने स्पष्ट घोषित किया कि 'किसी कलाकृतिकी प्रशंसाके लिए हमें दुनियासे कुछ नहीं लेना है।' इन कलावादियोंके नीति-विरोधका मैथ्यू आर्नल्डने उचित उत्तर दिया है। उसने कहा कि "आजके कवि कहते हैं कि 'जो समय गिर्जामें खोया, आओ उसकी क्षतिपूर्ति मदिरालयमें करें।' इस प्रतिक्रियाका कारण 'नीति' शब्दका एक विशेष रूढ़ और संकीर्ण अर्थ-ग्रहण है। नीतिको व्यापक दृष्टिकोणसे देखना चाहिए। नीति और जीवनका सम्बन्ध वस्तुतः अपरिहार्य है। 'नीतिसे विद्रोह जीवनसे विद्रोह है', अतः नीतिकी उपेक्षा संभव नहीं है।"

---

१. काव्यका मुख्य प्रयोजन है विशिष्ट आनन्द। इसके अतिरिक्त ज्ञानार्जन और व्यापक अर्थमें मानव-सत्यकी शोध भी उसकी उपलब्धियाँ हैं। नैतिक मूल्योंकी स्थल रूपमें प्रस्थापना, काव्यका अभीष्ट नहीं, परन्तु उपर्युक्त उद्देश्योंकी पूर्तिके लिए अर्थात् विशिष्ट आनन्द तथा मानव-सत्यकी सिद्धिके लिए नैतिक भावनाका परितोष भी प्रायः आवश्यक ही है।" – अरस्तू। (अरस्तूका काव्य-शास्त्र : डॉ० नगेन्द्र)

प्रीति और नीतिके बीचका मध्यवर्ती मार्ग ही काव्यका प्रयोजन हो सकता है। वह आनन्द, जो समष्टिको तिरस्कृत करता है, काव्यका उद्देश्य नहीं बन सकता, क्योंकि काव्य मानव-संस्कृतिका सबसे महान् उन्नायक है। किन्तु साथ ही नैतिकताका प्रचार भी काव्यका लक्ष्य नहीं हो सकता, क्योंकि काव्यकी प्रतिष्ठा उसके सौन्दर्य-विधायक मूल्योंके कारण है। अतः नीति अपनी उपस्थितिका अभाव सूचित कर ही वहाँ रह सकती है—भारतीय मनीषीके शब्दोंमें कान्तासम्मितउपदेशके रूपमें और पाश्चात्य चिन्तकके शब्दोंमें 'टीचिंग थ्रू डिलाइट' के रूपमें।

अतः निष्कर्ष रूपमें कहा जा सकता है, कि चूँकि काव्यका प्रयोजन नीति-सम्मत आनन्द है, अतः उसकी प्रेरणा भी आनन्दके इसी स्वरूप पर आधारित होती है, अर्थात् कवि रचना-प्रक्रियाके समय सर्जन-सुखका अनुभव करता हुआ भी सामाजिक दायित्वका ध्यान रखता है। यदि ऐसा नहीं होता तो वाल्मीकि, कालिदास, होमर और मिल्टनका मानवताके लिए कोई महत्त्व नहीं होता। श्रेष्ठ कविकी प्रेरणा उसके स्व और पर दोनों छोरोंका स्पर्श करके ही बाह्य अभिव्यक्ति प्राप्त करती है। गीति-काव्यमें भी अपनी निजताको वह ऊपर उठाकर सर्व-जन-संवेद्य बना देता है।

आधुनिक युगमें काव्यकी प्रेरणाके सम्बन्धमें अनेक विचार प्रस्तुत किये गये हैं। बहुतसे विद्वान् आत्माभिव्यक्तिको ही एक मात्र काव्यकी प्रेरणा स्वीकार करते हैं। किन्तु अन्तिम विश्लेषणमें आत्माभिव्यक्ति भी सौन्दर्य-सम्भूत आनन्द है, क्योंकि कवि अपनेको अभिव्यक्त कर सुखका अनुभव करता है। पर यह मान्यता काव्यके सामाजिक पक्षकी सर्वथा उपेक्षा कर देती है।

दूसरी ओर यांत्रिक समाजवादी सिद्धान्त है, जो काव्यके सामाजिक मूल्यको ही प्रधान मानता है और वैयक्तिक मूल्योंका नितान्त निरसन कर देता है। किन्तु कविकी अनुभूति जबतक वस्तु-जगत्को आत्मसात् नहीं कर लेती, तब तक श्रेष्ठ काव्यकी सृष्टि नहीं हो सकती, पैम्फ्लेट या चुनाव–घोषणापत्र भले ही तैयार हो जाएँ। कविकी आत्मलीनता जहाँ उसे सर्जन-सुख देती है, वहीं श्रोता-पाठकको भी आनन्दमग्न करती है। अनुभूतिकी तीव्रताके बिना कविताएँ निष्प्राण लगती हैं। अतः केवल सामाजिक मूल्य कभी भी सत्काव्यकी प्रेरणाके कारण नहीं बन सकते।

आधुनिक युगमें काव्यकी रचना-प्रक्रियाका मनोवैज्ञानिक अध्ययन भी हुआ है। मनोवैज्ञानिकोंका कहना है कि कविता दिवास्वप्नका ही उन्नत रूप है। उनके अनुसार कवि किसी न किसी स्नायविक दुर्बलताका शिकार होता है। किन्तु इस सिद्धान्तको बढ़ाकर वैज्ञानिक, चिकित्सक, दार्शनिक और मनोवैज्ञानिक तक पर लागू किया जा सकता है, क्योंकि जब कवि या कलाकार स्नायविक दुर्बलताके कारण कविता या कलाके क्षेत्रमें अपनी क्षति-पूर्ति करता है तो निश्चय ही ये लोग भी अपने क्षेत्रोंमें किसी स्नायविक रोगसे आक्रान्त होकर दक्षता प्राप्त करते हैं। अतः यह मत मूलमें ही निस्सार है।

वस्तुतः काव्यकी प्रेरणा और प्रयोजन दोनों एक शब्दमें सामाजिक चेतना-सम्पन्न सौन्दर्य-भावना ही है।

## ✡ ✡ ✡ कालिदासका सौन्दर्य–दर्शन

**प्राध्यापक श्री जयपाल विद्यालंकार, संस्कृत–विभाग, हंसराज कॉलेज, दिल्ली**

मानव स्वभावसे सौन्दर्यप्रेमी है। अनुभूत एवं आस्वादित सौन्दर्य एक सीमा पर पहुँच कर अभिव्यक्तिके लिए छटपटाता है। इसी अभिव्यक्तिके निमित्त किया गया मानव–सर्जन ललित-कला कहलाता है। सौन्दर्य इसका अनिवार्य तत्त्व है। जो सुन्दर नहीं है, वह कलाकृति भी नहीं है। मूर्ति, चित्र, संगीत, काव्य इत्यादि सौन्दर्याभिव्यक्तिके विभिन्न साधन हैं। कलाकार या कवि इन माध्यमोंसे अनुभूत सौन्दर्यकी उद्भावना करता है। संवेदनशील पारखी इन माध्यमोंके द्वारा सौन्दर्यकी अनुभूति करके परितृप्ति अनुभव करता है। सौन्दर्यानुभूतिकी इस समग्र प्रक्रियामें स्रष्टा (कवि), माध्यम (काव्य) और पारखी (सहृदय) तीनोंकी ही प्रधानता है। स्रष्टा और पारखी सौन्दर्यका अनुभव करते हैं। अभिव्यक्तिका साधन माध्यम, दोनोंको एक-दूसरेसे जोड़ता है। कवि-हृदय जिस सौन्दर्यानुभूतिसे उद्वेलित होता है, सहृदयको उसी सौन्दर्यकी अनुभूति करानेका कार्य माध्यम करता है। भावात्मक (Abstract) सूक्ष्म आनन्दोद्भावक सौन्दर्यतत्त्वोंको माध्यम, स्थूल रूप दे कर इन्द्रिय-ग्रहणके क्षेत्रमें ले आता है। कलाकार सौन्दर्यको अभिव्यक्ति प्रदान करते हुए अपनी दर्शनशक्ति एवं परिकल्पना-क्षमतासे इसे परिष्कृत करता है। इसी परिष्कारके कारण इसमें नवीनता बनी रहती है। इस प्रकार कविकी स्वकीय अनुभूतिका स्तर, स्रष्टाकी परिष्कृति-क्षमता, माध्यमकी सशक्तता और सहृदयकी संवेदनशीलता, सौन्दर्याभिव्यंजनाके आधार होते हैं।

सौन्दर्य आनन्द क्यों देता है? अपनी सौन्दर्यप्रिय प्रवृत्तिके कारण व्यक्ति बाह्य जगत्से स्वकीय व्यक्तिगत रुचि एवं जातीय संस्कारोंके आधार पर तिल तिल करके सौन्दर्यका संचय करता रहता है। धीरे धीरे वह अपनी इस मधुकरी प्रवृत्तिसे सौन्दर्यकी एक आदर्श प्रतिमा "तिलोत्तमा" अपने मनमें बना लेता है। बाह्य जगत्में विद्यमान अथवा कलाकार द्वारा किसी माध्यमसे अभिव्यक्त कोई वस्तु अथवा भाव, व्यक्तिकी इस स्वनिर्मित मानसी-सौन्दर्य-प्रतिमासे जितना सादृश्य रखती है वह उसे उतनी ही सुन्दर एवं प्रिय प्रतीत होती है। इस अनुभूतिसे व्यक्तिके अन्तःकरणके घटक सत्त्व, रजस् एवं तमस् गुणोंमेंसे सत्त्वगुण अन्य दो का अभिभव करके उद्बुद्ध होता है। यह सत्त्वगुण भी ज्ञानात्मक और आनन्दात्मक है। व्यक्तिकी मानसी-आदर्श-प्रतिमासे मेल खानेवाली वस्तुका रूप-रंग सत्त्वगुणके इस आनन्दांशको ज्ञानांशकी अपेक्षा अधिक उत्तेजित कर देता है। परिणामतः ज्ञानांशके अभिभवसे आनन्दांशका प्रकर्ष होता है। इस समय व्यक्तिकी अनुभूति केवल आनन्दमयी होती है। इस आनन्दमयी अनुभूतिमें ज्ञानांशका यह अभिभव एक आवश्यक कड़ी है। व्यक्तिकी मानस-सौन्दर्य-प्रतिमा "तिलोत्तमा"से यथासम्भव सादृश्य रखनेवाली कलाकारकी कृति (सौन्दर्याभिव्यक्ति) बुद्धिकार्यके इस अवरोधका आधार है। इसी अवस्थाको 'तन्मयता' कहा जाता है। फलतः इस आनन्दानुभूतिके लिए कलाकारकी सौन्दर्याभिव्यक्तिके साथ सहृदयकी तन्मयता आवश्यक है।

रुचि-भेदके कारण प्रत्येक व्यक्तिकी आदर्श-सौन्दर्य-प्रतिमा भिन्न होती है। कलाकारके सामने सदा यह समस्या रही है कि वह स्वानुभूत सौन्दर्यको ऐसी अभिव्यक्ति प्रदान करे जो भिन्न रुचिके व्यक्तियोंको समान रूपसे आकृष्ट कर सके। स्रष्टाकी यह सौन्दर्याभिव्यक्ति अन्तःकरणके आनन्दांशको उद्बुद्ध करनेमें जितनी व्यापक होगी उतनी ही कलाकारके क्षेत्रकी परिधि देश-कालकी दृष्टिसे विस्तृत होगी और

उस कृतिमें स्थायित्व होगा। इस प्रकारके सार्वजनिक सौन्दर्याङ्कनके लिए आवश्यक है कि कलाकार ऐसी कृति प्रस्तुत करे जिसे अनायास ही सहृदय (भोक्ता) अपनी रुचिके अनुरूप रंग-रूप भर कर, अपनी "तिलोत्तमा"के सदृश बना ले। कलाकार जिस भी माध्यमसे अभिव्यक्ति कर रहा हो, वह उस स्थूल माध्यममें सूक्ष्म सौन्दर्य तत्त्वको इस कौशलसे सन्निहित करे कि न तो उसकी इतनी पूर्ण अभिव्यक्ति हो जाय कि सहृदयके लिए उसे अपनी मानस-सौन्दर्य-प्रतिमाके अनुरूप ढालनेका अवकाश ही न रहे, और न वह इतनी न्यून हो कि सामाजिकको स्वयंमें तल्लीन ही न कर सके। किसी भी माध्यमसे जब सौन्दर्याभिव्यक्ति की जाती है तो स्थूल-अङ्कनकी पृष्ठभूमिमें किसी भावकी अभिव्यंजना प्रमुख होती है। यह भावाभिव्यंजना ही वस्तुतः सौन्दर्य तत्त्व है। स्थिर चित्र एवं शिल्पमें चित्रकार स्थानक (पोज), प्रकाश एवं अन्धकारका उतार-चढ़ाव, अनुकूल एवं विपरीत दिशा और आवरण इत्यादि विभिन्न उपायोंसे स्थूल माध्यममें इस सूक्ष्म भावकी अवतारणा करता है। गति-चित्रमें इस भावका अङ्कन और भी अधिक स्पष्ट होता है। साहित्य-स्रष्टा भी स्थूल अभिधेयार्थकी पृष्ठ-भूमिमें अभिव्यंजित किसी अन्य ही भावकी व्यंजना करता है। इस भावाभिव्यक्तिमें सहृदयको जितनी अपनी 'तिलोत्तमा' दृष्टिगोचर होगी उतनी ही वह कृति व्यापक एवं स्थायी होगी। कवि काव्यके माध्यमसे सहृदय तक अनुभूत सौन्दर्यको पहुँचाकर उसके हृदयको रसाप्लावित करता है। शब्दार्थ, छन्द, अलङ्कार, शैली (रीति) इत्यादि इस माध्यमके स्थूल घटक हैं। मूल तत्त्व इन सबसे भिन्न सूक्ष्मरूप होता है। यह न तो अभिधेय जैसा स्पष्ट होता है और न ही अत्यन्त गूढ़ होता है। "मार्गो गिरामवहितः पिहितश्च कश्चित्।" गूढ़ागूढ़का मध्यवर्ती यह तत्त्व सहृदयकी स्वकीय कल्पनाके अनुरूप सौन्दर्य-प्रतिमा-निर्माणका आधार बनता है। नायिकाका नख-शिख वर्णन उसके सौन्दर्य-क्षेत्रको अत्यन्त सीमित कर देता है। उसके रूपका कुछ प्रकाशन अथवा अवान्तर द्योतन शेषांशकी पूर्तिमें सहृदयकी कल्पनाको अवकाश दे कर उसे अधिक व्यापक बना देता है। यह किञ्चित् प्रकाशन इतना सशक्त अवश्य होना चाहिए कि सहृदय अवशेषकी पूर्त्ति किए बिना न रह सके। यह स्थिति तभी सम्भव है जब सहृदय रचनामें ओत-प्रोत हो जाय। सौन्दर्य-तत्त्वकी अभिव्यक्ति एवं अनुभूतिके लिए यह अन्तर्व्याप्तिकी अवस्था परम आवश्यक है।

महाकवि कालिदास इस सौन्दर्य-तत्त्वकी अभिव्यक्तिमें सिद्धहस्त कवि हैं। अपनी रचनाओंमें मनुष्य-सौन्दर्यकी अभिव्यंजना करते हुए वे सौन्दर्याभिव्यक्तिके विभिन्न पहलुओंके प्रति सदा जागरूक हैं। सौन्दर्यमें रुचि-वैविध्यके मूलभूत सिद्धान्तको वे भली-भाँति समझते हैं। रघुवंशके छठे सर्गमें इन्दुमती स्वयंवर के प्रसंगमें उन्होंने इस तत्त्वका प्रकाशन किया है। मगधराज परंतप, पराक्रमी, शरणागत-वत्सल, प्रजारंजक और नामानुरूप शत्रुमर्दन करनेवाला था। क्षत्रियोचित सौन्दर्यके सभी घटक उसमें थे। परन्तु इन्दुमतीको वह न जँचा। तनिक-सी आँख उठाकर उसने मगधराजको देखा और सीधा-सा प्रणाम करके आगे बढ़ गई। अंगराजमें भरपूर यौवन था—"सुरांगना-प्रार्थितयौवनश्रीः।" ऐश्वर्यकी उसके पास कमी न थी—"ऐन्द्रं पदं भूमिगतोऽपि भुंक्ते।" श्री और सरस्वतीका उसमें एक साथ वास था। परन्तु इन्दुमतीने सुनन्दासे आगे चलनेको कहा। यह बात नहीं थी कि वह सुन्दर नहीं था और न यही बात थी कि इन्दुमतीने उसे ठीकसे देखा न हो। बस बात अपनी रुचिकी थी, वह इन्दुमतीको न जँचा — "नासौ न काम्यो न च वेद सम्यग्द्रष्टुं न सा भिन्नरुचिर्हि लोकः।" कार्तवीर्यका वंशज राजा अनूप अत्यन्त सुन्दर होता हुआ भी इन्दुमतीकी अपनी मानस-प्रतिमाके अनुरूप न हो सका—"तस्याः प्रकामं प्रियदर्शनोऽपि न स क्षितीशो रुचये बभूव।" कलिंग देशके राजा हेमांगदकी शक्ति एवं सौन्दर्यका सुनन्दाने खूब बखान किया। समुद्र-तट-विहारका आकर्षण दिखाया। पर इन्दुमती इन लुभावनी बातोंमें न आई। सुनन्दाने नागपुरके राजाके वैभव, पराक्रम एवं सौन्दर्यका दिल खोलकर बखान किया, परन्तु वे बातें इन्दुमतीके मनमें घर न कर

सकीं — "लेभेऽन्तरं चेतसि नोपदेशः।" सौंदर्यके विषयमें रुचिभेद एक निर्विवाद तथ्य है और महाकविने इसे मान्यता प्रदान की है।

रुचिभेदके कारण नायिकाका सौन्दर्य कहीं सीमित न हो जाय इसके लिए कालिदास सदा प्रयत्नशील हैं। व्यापकताको बनाये रखनेके लिए कविने संक्षेपका आश्रय ले कर सहृदयकी कल्पनाको अपने मनोनुकूल सौन्दर्यकी सृष्टि करनेका पर्याप्त अवसर प्रदान किया है। अंग-संस्थानकी अपेक्षा मुख्य सौन्दर्य-तत्त्वकी उद्भावना कविका मुख्य लक्ष्य रहा है। उत्तम काव्यमें जैसे कुछ प्रकट और कुछ अप्रकट रूपसे आत्मभूत 'ध्वनि'की उपस्थिति होती है, उसी प्रकार कालिदासकी नायिकाओंमें सन्निहित लावण्य विद्यमान रहता है। सखियोंके साथ पौधोंको सींचती हुई शकुन्तलाको देखकर दुष्यन्तके मुखसे केवल इतना ही निकलता है — "अहो मधुरमासां दर्शनम्।" दुष्यन्तके अन्तःकरणमें ज्ञानांशका अभिभव एवं आनन्दांशका उद्रेक ही प्रधानतः इस अत्यन्त संक्षिप्त अभिव्यक्तिका कारण है। शकुन्तलाका सौन्दर्य अद्वितीय है। दुष्यन्तकी अभिव्यंजना कितनी संक्षिप्त है — "शुद्धान्तदुर्लभमिदं वपुराश्रमवासिनो यदि जनस्य।" उर्वशीके विषयमें लगभग इतने ही शब्दोंमें रम्भा कहती है: "प्रत्यादेशो रूपगर्विताया: श्री श्रियाः। अलंकारः स्वर्गस्य।" शकुन्तलाका सौन्दर्य भूलोकका सौन्दर्य नहीं है — "मानुषीषु कथं वा स्यादस्य रूपस्य सम्भवः। न प्रभातरलं ज्योतिरुदेति वसुधातलात्।" शकुन्तलाके विभिन्न अंगोंके वर्णनकी अपेक्षा कालिदास इतना ही कहना पर्याप्त समझते हैं कि उसका सौन्दर्य ज्योतिःस्वरूप है। इस सौन्दर्यको और अधिक सहृदयके समीप लाते हुए कवि कहता है: "अनाघ्रातं पुष्पं किसलयमलूनं कररुहैः, अनाविद्धं रत्नं मधुनवमनास्वादितरसम्। अखण्डं पुण्यानां फलमिव च तद्रूपमनघं, न जाने भोक्तारं कमिव समुपस्थास्यति विधिः॥" अनाघ्रात पुष्प, अस्पृष्ट किसलय, बिन छिदा रत्न और अनास्वादित मधुकी तुलना उसके अनिन्द्य रूपको प्रत्येक पाठककी अपनी मानस-सुन्दरीके अनुरूप बनाकर उपस्थित कर देती है। शकुन्तलाके सौन्दर्यको कालिदासने एकदम अभिधेय न बनाकर कुछ कुछ अपरिस्फुट रूपमें प्रस्तुत किया है — "कास्विदवगुण्ठनवती नातिपरिस्फुटशरीरलावण्या।" यह सौन्दर्य ऐसा तेजस्वी एवं कान्तिमय है कि न तो अनायास ही कोई इसका भोग करके इसे नष्ट कर सकता है और न ही इसके प्रति उदासीन रह सकता है — "इदमुपनतमेवं रूपमक्लिष्टकान्ति। न च खलु परिभोक्तुं नापि शक्नोमि हातुम्।" यह सौन्दर्य सबके लिए संतर्पक है। यह केवल एक व्यक्तिका उपभोग्य नहीं है। विधाताने इस अपूर्व सौंदर्यका निर्माण कैसे किया? इस प्रसंगको उपस्थित करके, कलाकार सौन्दर्यकी उद्भावना कैसे करता है, इसकी विवेचना कविने की है — "चित्ते निवेश्य परिकल्पित सत्त्वयोगा, रूपोच्चयेन मनसा विधिना कृता नु।" विधाताने त्रिभुवनके रूप-समुदायसे चुन चुन कर अपने चित्तमें एक 'तिलोत्तमा'का निर्माण किया और फिर अपनी इस मानस-सौन्दर्य-प्रतिमामें प्राणोंका आघात करके एक अपूर्व स्त्री-रत्नकी सृष्टि की। कवि भी सौन्दर्यका तिल तिल करके चयन करता है और फिर अपने इस संचित-सौन्दर्यको माध्यमकी सहायतासे स्थूल रूप दे कर प्रस्तुत कर देता है। सौन्दर्यका सफल सर्जन करते हुए कविको समाधिस्थ होना पड़ता है। सर्जनके समय यदि समग्र इन्द्रिय-व्यापारका निरोध करके उसने मनको पूर्णतः इस सर्जनमें व्यापृत नहीं किया तो सौन्दर्यकी पूर्ण अभिव्यक्ति सम्भव नहीं। मालविकाको साक्षात् देखकर चित्तमें अभिव्यक्त उसके सौन्दर्यको इसी समाधिभंगके कारण कवि अपूर्ण मानता है — "चित्तगतायामस्यां कान्तिविसंवादशङ्कि मे हृदयम्। सम्प्रति शिथिलसमाधिं मन्ये येनेयमालिखिता।" जिसने स्वयं सौन्दर्यकी अनुभूति न की हो, जिसका अन्तःकरण इस आनन्दातिरेकसे आप्लावित न हो गया हो, वह कभी सौन्दर्यकी अभिव्यंजना नहीं कर सकता। उर्वशीकी सृष्टि भगवान् नारायणने की, इस बातमें कविको सन्देह है। इस सौन्दर्यका सर्जन तो चन्द्रमा, कामदेव या फिर वसन्त मासने किया होगा — "अस्याः सर्गविधौ प्रजापतिरभूच्चन्द्रो नु कान्तिप्रदः, शृंगारैककरसः स्वयं नु मदनो मासो नु पुष्पाकरः। वेदाभ्यासजडः कथं नु विषयव्यावृत्तकौतूहलो निर्मातुं प्रभवेन्मनोहरमिदं रूपं पुराणो मुनिः॥" रघुवंशकी इन्दुमती भी अपूर्व सुन्दरी है। स्वयंवरके प्रसंगमें कुछ गिनेचुने

विशेषणोंके माध्यमसे उसके सौन्दर्यकी रूपरेखा मात्र कविने प्रस्तुत की है। इस ढाँचेमें रंग भर कर इसे अपने मनोनुकूल सुन्दरी बनानेका काम स्वयं पाठकके लिए छोड़ दिया है। कविने अपनी ओरसे सम्पूर्ण छठे सर्गमें उसे केवल तन्वी, रम्भोरु, विधातुर्ललितासृष्टिः, आवर्तमनोज्ञनाभिः, चकोराक्षि, मत्त-चकोर-नेत्रा, इन्दुप्रभा, अबालेन्दुमुखी, वामोरु और लज्जावती ही कहा है। मेघदूतकी नायिकाके अंग-संस्थानको लक्ष्य करके कविने सम्पूर्ण काव्यमें केवल तीन चरण ही लिखे — "तन्वी श्यामा शिखरिदशना पक्वबिम्बाधरोष्ठी, मध्ये क्षामा चकित हरिणी-प्रेक्षणा निम्ननाभिः। श्रोणीभारादलसगमनास्तोकनम्रास्तनाभ्याम्।"

अपनी सौन्दर्य-सृष्टिके प्रभावको विस्तृत बनानेके लिए कालिदासने प्रकृतिसे बहुत सहायता ली है। व्यक्ति अपने चारों ओरसे तिल तिल करके जिस सौन्दर्यका चयन करता है उसका मुख्य स्रोत प्रकृति है। कवि भी विभिन्न अलङ्कारोंकी सहायतासे प्रकृतिसे उपमान चुन चुन कर अपनी सौन्दर्य-सृष्टिका प्रकाशन करता है। परिणामतः कविकी अभिव्यक्ति विभिन्न पाठकोंकी मानस-सौन्दर्य-प्रतिमासे तुरन्त मेल खाती है। शकुन्तलाका अधरोष्ठ किसलय सदृश लाल है। कोमल शाखा जैसी उसकी भुजाएँ हैं। उसके अंग-अंगमें फूल जैसा लोभनीय यौवन भरा पड़ा है। जिन हरिणोंने उसे भोली चितवनकी सीख दी है उन पर दुष्यन्त भला कैसे बाण-संधान कर सकता है — "सहवसतिमुपेत्य यैः प्रियायाः कृत इव मुग्ध विलोकितोपदेशः।" सखियोंकी दृष्टिमें उसका सौन्दर्य शरद्की चाँदनी जैसा है — "अयि आत्मगुणावमानिनि क इदानीं शरीरनिर्वापयित्रीं शारदीं ज्योत्स्नां पटान्तेन वारयति।" मेघदूतकी नायिकाके अंग-संस्थानको प्रकृतिके माध्यमसे प्रस्तुत करते हुए कवि कहता है: "श्यामास्वंगं चकितहरिणीप्रेक्षणे दृष्टिपातं, वक्त्रच्छायां शशिनि शिखिनां बर्हभारेषु केशान्। उत्पश्यामि प्रतनुषु नदीवीचिषु भ्रूविलासान्, हन्तैकास्मिन् क्वचिदपि नते चण्डि सादृश्यमस्ति।" विवाहके परिधानमें सज्जित मालविका कविको चैतकी उस रातके समान दिखाई पड़ती है जिसमें कोहरा हट जानेसे तारे निकल आये हों और चाँदनी भी बस निकलने ही वाली हो। उर्वशीके खो जाने पर, विलाप करता हुआ विक्रम हंसको चोर ठहराता है, क्योंकि उसकी चाल हंसके पास विद्यमान है — "हंस प्रयच्छ मे कान्तां गतिरस्यास्त्वया हृता। विभावितैकदेशेन देयं यदभियुज्यते।"

प्रकृतिसे उपादन ले कर काव्यालङ्कारोंसे यद्यपि कालिदासने अपनी निर्मितिको सजाया है तथापि लौकिक आभूषणोंको यथासम्भव वह अपनी नायिकासे दूर ही रखता है। शकुन्तला "अव्याज-मनोहर है" — "इदं किल अव्याजमनोहरं वपुः।" शकुन्तलाके सौन्दर्यको आभूषणों या दुकूल वस्त्रोंकी अपेक्षा नहीं है। उसकी देह पर जो कुछ भी परिधान हो, वही आभूषण बन जाता है — "इयमधिकमनोज्ञा वल्कलेनापि तन्वी, किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम्।" अभिसारके लिए जानेको प्रस्तुत उर्वशी सखीसे पूछती है: "हला चित्रलेखे अपि रोचते तेऽयमल्पाभरणभूषितो नीलांशुकपरिग्रहो अभिसारिकावेशः?" वास्तविक सौन्दर्यकी उद्भावना आभूषणोंके बिना ही हो सकती है। वस्त्रालङ्कारोंसे सुसज्जित सौन्दर्य स्वाभाविक न होकर आरोपित ही होता है। स्वाभाविक सौन्दर्याभिव्यक्तिके उद्देश्यसे मालविकाग्निमित्रमें परिव्राजिका संगीताचार्योंसे कहती है: "सर्वांगसौष्ठवाभिव्यक्तये विगतनेपथ्ययोः पात्रयोः प्रवेशोऽस्तु।" वास्तवमें रूप-लावण्यसे युक्त देहमें तो गुण ही आभूषणकी योजना करते हैं। अग्निमित्रकी दृष्टिमें मालविका ऐसी ही सुन्दरी है — "अव्याजसुन्दरीं तां विधानेन ललितेन योजयता परिकल्पितो विधात्रा बाणः कामस्य विष-दिग्धः।"

सौन्दर्यमें आकर्षण होता है। दर्शक या पाठकका चित्त जब इन्द्रियान्तर व्यापारसे अवरुद्ध होकर समग्र भावसे सौन्दर्यमें लिप्त होता है तभी वह सौन्दर्यकी अनुभूति कर सकता है। चित्तकी इस अवस्थाको तन्मयता या तल्लीनता कहा जाता है। कालिदास अपनी रचनाओंमें नायकके आकर्षण या तन्मयभावका

